हे रक्तबीज का वध करनेवाली ! हे चण्ड और मुण्ड का संहार करनेवाली देवि ! मुझे रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, मेरे शत्रुओं का नाश करो ॥ ५ ॥ हे शुम्भ, निशुम्भ, धूम्राक्ष नामक राक्षसों को कुचलनेवाली देवि ! मुझे रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, मेरे शत्रुओं का

रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥५॥ शुम्भस्यैव निशुम्भस्य धूम्राक्षस्य च मर्दिनि । रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥६॥ वन्दिताङ्घ्रियुगे देवि सर्वसौभाग्यदायिनि । रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ ७ ॥ अचिन्त्यरूपचरिते सर्वशत्रुविनाशिनि । रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ ८ ॥ नतेभ्यः सर्वदा भक्त्या

नाश करो ॥६॥ हे देवकार्यार्थ देवों से नमस्कार किये गये चरणवाली, सभी सौभाग्यों को देनेवाली देवि ! मुझे रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, मेरे शत्रुओं का नाश करो ॥ ७ ॥ हे मन तथा वाणी से परे रूप और चरित्रवाली ! सभी शत्रुओं का नाश करनेवाली देवि ! मुझे रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, मेरे शत्रुओं का नाश करो ॥८॥ हे कष्टों का नाश

करनेवाली ! हे चण्डिके ! देवि ! निरन्तर भक्ति से नम्र जनों को (और मुझ नत-मस्तक को) रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, शत्रुओं का नाश करो ॥९॥ व्याधियों (दुःखों) का नाश करनेवाली चण्डिके देवि ! भक्तिपूर्वक स्तोत्र करनेवाले भक्तों को रूप दो, जय दो, कीर्ति दो,

चण्डिके[1] दुरितापहे । रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥९॥ स्तुवद्भ्यो भक्तिपूर्वं त्वां चण्डिके व्याधिनाशिनि । रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥१०॥ चण्डिके सततं ये त्वामर्चयन्तीह भक्तितः । रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥११॥ देहि सौभाग्यमारोग्यं देहि मे परमं सुखम् । रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥१२॥

उनके शत्रुओं का नाश करो ॥१०॥ हे चण्डिके ! इस संसार में सदा भक्तिपूर्वक जो तुम्हारी पूजा करते हैं उन्हें रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, उनके शत्रुओं का नाश करो ॥११॥ देवि ! मुझे सौभाग्य दो, नीरोग रक्खो, पूर्ण सुख दो, रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, हमारे शत्रुओं

१—कहीं-कहीं 'चण्डिके प्रणताय मे' ऐसा भी पाठ है ।

(कामादि छहों) का नाश करो।।१२।। हे देवि ! हमारे द्वेषियों का नाश करो, मुझे उत्कट बल दो, रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, शत्रुओं का नाश करो।।१३।। हे देवि ! कल्याण प्रदान करो, उत्तम सम्पत्ति दो, रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, मेरे शत्रुओं का नाश करो ।।१४।। हे

विधेहि द्विषतां नाशं विधेहि बलमुच्चकैः। रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥ १३ ॥ विधेहि देवि कल्याणं विधेहि परमां श्रियम्। रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥१४॥ सुरासुरशिरोरत्ननिघृष्टचरणेऽम्बिके। रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥१५॥ विद्यावन्तं यशस्वन्तं लक्ष्मीवन्तं जनं कुरु। रूपं देहि जयं देहि

अम्बिके ! देवता और असुरों के शिर के रत्नों से घिसे हुए चरणारविन्दवाली ! (अर्थात् सदा सुर और असुरों से नमस्कृत चरणवाली) मुझे रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, शत्रुओं का नाश करो।।१५।। हे देवि ! अपने भक्तजन को विद्वान्, कीर्तिमान्, और लक्ष्मी (धन) वान्

बनाओ, रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, शत्रुओं का नाश करो ॥१६॥ हे बड़े-बड़े दैत्यों के घमण्ड का नाश करनेवाली ! चण्डिके ! मुझ नम्र को रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, मेरे शत्रुओं का नाश करो ॥ १७ ॥ हे चार भुजावाली ! ब्रह्मा से की गयी स्तुतिवाली पर-

यशो देहि द्विषो जहि ॥१६॥ प्रचण्डदैत्यदर्पघ्ने चण्डिके प्रणताय मे। रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥१७॥ चतुर्भुजे चतुर्वक्त्र संस्तुते परमेश्वरि । रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥१८॥ कृष्णेन संस्तुते देवि शश्वद्भक्त्या सदाम्बिके[1]। रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥१९॥ हिमाचलसुतानाथसंस्तुते परमेश्वरि । रूपं

मेश्वरि ! मुझे रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, मेरे शत्रुओं का नाश करो ॥१८॥ सदा भक्ति-पूर्वक श्रीकृष्ण भगवान् से की गयी स्तुतिवाली ! अम्बिके ! मुझे रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, मेरे शत्रुओं का नाश करो ॥१९॥ हे हिमालय की पुत्री (पार्वती) के पति (शिव) द्वारा

१—'तथाम्बिके' ऐसा भी पाठ है ।

की गयी स्तुतिवाली! परमेश्वरि ! मुझे रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, मेरे शत्रुओं का नाश करो ॥२०॥ इन्द्राणी के पति (इन्द्र) द्वारा उत्तम भावना से पूजी गयी परमेश्वरि! मुझे रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, मेरे शत्रुओं का नाश करो ॥२१॥ अपने बलशाली भुजारूपी दण्डों से दैत्यों

देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥२०॥ इन्द्राणीपतिसद्भावपूजिते परमेश्वरि। रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥२१॥ देवि प्रचण्डदोर्दण्डदैत्यदर्पविनाशिनि। रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥२२॥ देवि भक्तजनोद्दामदत्तानन्दोदयेऽम्बिके। रूपं देहि जयं देहि यशो देहि द्विषो जहि ॥२३॥ पत्नीं मनोरमां देहि मनोवृत्तानुसा-

का अभिमान नष्ट करनेवाली देवि ! मुझे रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, मेरे शत्रुओं का नाश करो ॥२२॥ भक्तजनों के परम आनन्द (मोक्ष) का प्रकाश करनेवाली ! अम्बिके ! देवि ! मुझे रूप दो, जय दो, कीर्ति दो, मेरे शत्रुओं का नाश करो ॥ २३ ॥ हे देवि ! मुझे अत्यन्त सुन्दरी, मन को प्रसन्न करनेवाली, मन के अनुसार चलनेवाली

और अत्यन्त कठिन संसार-सागर से पार करनेवाली उत्तम कुल की स्त्री दो ॥२४॥ जो इस अर्गला-स्तोत्र का पाठ करके सप्तशती-स्तोत्र का पाठ करता है वही सप्तशती की जपसंख्या

रिणीम्। तारिणीं दुर्गसंसारसागरस्य कुलोद्भवाम् ॥२४॥ इदं स्तोत्रं पठित्वा तु महास्तोत्रं पठेन्नरः। स तु सप्तशतीसंख्यावरमाप्नोति सम्पदः ॥ २५ ॥ सत्याः सन्तु मम ( वा यजमानस्य ) कामाः।

इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे अर्गलास्तोत्रम् समाप्तम् ॥

से होनेवाले वर व संपत्तियों को पाता है, दूसरा नहीं। इस श्लोक में तु शब्द एवकारार्थ है ऐसा नागेशजी का मत है इससे सिद्ध यह हुआ कि सप्तशती का अर्गलास्तोत्र भी अङ्ग है और इसे भी अवश्य करना चाहिये ॥२५॥

❀ इस प्रकार मार्कण्डेयपुराण का अर्गलास्तोत्र समाप्त हुआ ❀

# अथ कीलकस्तोत्रम्

ॐ अस्य श्री कीलकमन्त्रस्य शिव ऋषिः। अनुष्टुप् छन्दः। श्रीमहासरस्वती देवता श्रीजगदम्बाप्रीत्यर्थं सप्तशतीपाठाङ्गजपे विनियोगः।

**ॐ नमश्चण्डिकायै॥ श्रीमार्कण्डेय उवाच॥ विशुद्ध ज्ञानदेहाय त्रिवेदीदिव्यचक्षुषे। श्रेयःप्राप्तिनिमित्ताय नमः सोमार्द्धधारिणे॥१॥**

चण्डिका देवी को नमस्कार है। मार्कण्डेय ऋषि अपने शिष्यों को कीलक का उपदेश करने के लिए मङ्गल करते हैं——विशुद्ध ज्ञानस्वरूप और तीनों वेद-स्वरूप, तथा दिव्य नेत्रवाले, कल्याण की प्राप्ति के आदिकारण, सोमार्ध (अर्धचन्द्रमा) को धारण करनेवाले कल्याण-स्वरूप श्रीशिवजी को नमस्कार है॥१॥ मंत्रों का शापोद्धार, उत्कीलन आदि सभी को जानना चाहिए (अथवा इन मंत्रों के कीलक को पूर्ण जानना चाहिए) अर्थात् उत्कीलन आदि जानने

---

१—बहुतों का कहना है कि यह श्लोक तर्कचरणमीमांसावार्तिक का है, यहाँ मङ्गल के लिए लाया गया है। अतः आर्ष नहीं है किन्तु वह भ्रम है। सत्य यह है कि यहाँ का ही श्लोक उस वार्तिक में मङ्गलार्थ लिया गया है। यह नागेशजी का मत है।

सर्वमेतद्विजानीयान्मंत्राणामभिकीलकम्। सोऽपि क्षेममवाप्नोति सततं जाप्यतत्परः ॥२॥ सिध्यन्त्युच्चाटनादीनि वस्तूनि सकलान्यपि। एतेन स्तुवतां देवी स्तोत्रमात्रेण सिध्यति ॥३॥ न मन्त्रो नौषधंतत्र न किञ्चि-

वाला तथा इनके बिना भी निरन्तर जप करनेवाला सिद्धि को पाता है ॥२॥ नवार्ण मंत्र के जप से उच्चाटन, मोहन आदि सभी कर्म तथा सभी अलभ्य वस्तुओं की सिद्धि (प्राप्त) होती है, और केवल श्रीसप्तशती के स्तोत्रपाठ से भी देवी सिद्ध (प्राप्त) हो जाती हैं॥३॥ स्तोत्रपाठ

१—इस श्लोक के दो-तीन अर्थ होंगे परन्तु वास्तविक बात यह है कि कलि के ब्राह्मण विशेष क्रोधी होंगे वे अतिशीघ्र किसी प्रकार का अनिष्ट न कर बैठें इसलिए शंकरजी ने सभी मंत्रों को कील दिया है अतः किसी भी सिद्धि के लिए उत्कीलन जानना जरूरी है। अथवा कीलक जरूरी है। उत्तम भक्त नहीं जानते हुए भी सिद्धि को पाता है।

उत्कीलन मंत्र—ॐ श्रीं क्लीं ह्रीं सप्तशति चण्डिके उत्कीलनं कुरुकुरुस्वाहा ॥ इस मंत्र को आदि तथा अन्त में २१-२१ बार जपना चाहिए ॥

अथ शापोद्धार—ॐ ह्रीं क्लीं श्रीं क्रां क्रीं चण्डिके देवि शापानुग्रहं कुरु कुरु स्वाहा ॥ इसको प्रारंभ के पूर्व सात बार जप करे। इन दोनों मंत्रों से उत्कीलन शापोद्धार करे।

ॐ अस्य श्रीचण्डिकाया ब्रह्मवशिष्ठविश्वामित्रशापविमोचनमन्त्रस्य वशिष्ठनारदसंवादसामवेदाधिपति-ब्राह्मण ऋषयः सर्वैश्वर्यकारिणी श्रीदुर्गा देवता चरित्रत्रयं बीजं ह्रीं शक्तिः त्रिगुणात्मस्वरूपचण्डिकाशाप-विमुक्तिहेतवे संकल्पितकार्यसिद्ध्यर्थे जपे विनियोगः।

ॐ (ह्रीं) रीं रेतःस्वरूपिण्यै मधुकैटभमर्दिन्यै ब्रह्मवशिष्ठविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ १ ॥ ॐ श्रीं बुद्धिस्वरूपिण्यै महिषासुरसैन्यनाशिन्यै ब्रह्मवशिष्ठविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ २ ॥ ॐ रं रक्तस्वरूपिण्यै महिषासुरमर्दिन्यै ब्रह्मवशिष्ठविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ ३ ॥ ॐ क्षुं क्षुधा-स्वरूपिण्यै देववन्दितायै ब्रह्मवशिष्ठविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ ४ ॥ ॐ छां छायास्वरूपिण्यै दूतसंवादिन्यै ब्रह्मवशिष्ठविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ ५ ॥ ॐ शं शक्तिस्वरूपिण्यै धूम्रलोचन-घातिन्यै ब्रह्मवशिष्ठविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ ६ ॥ ॐ तृं तृषास्वरूपिण्यै चण्डमुण्डवधकारिण्यै ब्रह्मवशिष्ठविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ ७ ॥ ॐ क्षां क्षान्तिस्वरूपिण्यै रक्तबीजवधकारिण्यै ब्रह्मवशिष्ठविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ ८ ॥ ॐ जां जातिस्वरूपिण्यै निशुम्भवधकारिण्यै ब्रह्म-वशिष्ठविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ ९ ॥ ॐ लं लज्जास्वरूपिण्यै शुम्भवधकारिण्यै ब्रह्मवशिष्ठ-विश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ १० ॥ ॐ शां शान्तिस्वरूपिण्यै देवस्तुत्यै ब्रह्मवशिष्ठविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ ११ ॥ ॐ श्रं श्रद्धास्वरूपिण्यै सकलफलदात्र्यै ब्रह्मवशिष्ठविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ १२ ॥ ॐ कां कान्तिस्वरूपिण्यै राजवरप्रदायै ब्रह्मवशिष्ठविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ १३ ॥

करनेवाले के सभी उच्चाटनादिक बिना जप के ही सिद्ध होते हैं वहाँ किसी भी मंत्र, यंत्र, या औषध की आवश्यकता नहीं है। (अथवा—संसार में कोई मंत्र, औषध आदि नहीं कि जिनके

दपि विद्यते। विना जाप्येन सिध्येत सर्वमुच्चाटनादिकम् ॥४॥ समग्राण्यपि सिध्यन्ति लोकशङ्कामिमां हरः। कृत्वा निमन्त्रयामास सर्वमेवमिदं

जप के बिना भी उच्चाटनादिक सिद्ध हो जायँ) ॥ ४ ॥ सांसारिक पुरुषों को इस बात की शङ्का होती है कि क्या इससे सभी सिद्धियाँ होती हैं ? इस शङ्का को दूर करने के लिए शिवजी

ॐ मां मातृस्वरूपिण्यै अनर्गलमहिमसहितायै ब्रह्मवशिष्टविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ १४ ॥
ॐ ह्रीं श्रीं दुं दुर्गायै सं सर्वैश्वर्यकारिण्यै ब्रह्मवशिष्टविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥१५॥ ॐ ऐं ह्रीं क्लीं नमः शिवायै अभेद्यकवचस्वरूपिण्यै ब्रह्मवशिष्टविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ १६ ॥ ॐ क्रीं काल्यै कालि ह्रीं फट् स्वाहायै ऋग्वेदस्वरूपिण्यै ब्रह्मवशिष्टविश्वामित्रशापाद् विमुक्ता भव ॥ १७ ॥
ॐ ऐं ह्रीं क्लीं महाकालीमहालक्ष्मीमहासरस्वतीस्वरूपिण्यै त्रिगुणात्मिकायै दुर्गादेव्यै नमः ॥ १८ ॥
इत्येवं हि महामन्त्रान् पठित्वा परमेश्वर। चण्डीपाठं दिवा रात्रौ कुर्यादेव न संशयः ॥ १९ ॥
एवं मन्त्रं न जानाति चण्डीपाठं करोति यः। आत्मानं चैव दातारं क्षीणं कुर्यान्न संशयः ॥ २० ॥

ने ऋषियों को बुलाकर कहा कि यह सम्पूर्ण सप्तशती स्तोत्र कल्याणप्रद है ॥ ५ ॥ श्रीशङ्कर भगवान् ने उस चण्डिका-स्तोत्र को गुप्त (कीलित) कर दिया, उस नियन्त्रण (कीलन) को

शुभम् ॥५॥ स्तोत्रं वै चण्डिकायास्तु तच्च गुप्तं चकार सः। समाप्नोति सुपुण्येन तां यथावन्नियन्त्रणाम् ॥६॥ सोऽपित्तेममवाप्नोति सर्वमेव न संशयः। कृष्णायां वा चतुर्दश्यामष्टम्यां वा समाहितः॥७॥ * ददातिप्रति-

मनुष्य बड़े पुण्य से पाता है ॥६॥ अन्य मंत्रों का जप करनेवाला भी यदि सप्तशती स्तोत्र का पाठ करता है तो कल्याण को पाता है। जो कृष्णपक्ष की चतुर्दशी या अष्टमी को एकाग्रचित्त होकर-॥ ७ ॥ देवी को अपना सर्वस्व देता है और प्रसादरूप स पुनः

* उपासक कृष्णपक्ष की चतुर्दशी अथवा अष्टमी के दिन एकाग्रचित्त होकर न्याय से उपार्जित अपने समस्त धन को देवी के चरणों में समर्पण करता है—हे देवि! आज से यह समस्त धन मैंने आपको अर्पित किया। इस तरह देवी को समर्पण करता है, बाद में जीवन-निर्वाह के लिए 'मेरा प्रसाद रूप इस द्रव्य को लो' ऐसी भावना से देवी की आज्ञा को मन से ग्रहण कर उस द्रव्य को प्रसाद बुद्धि से ग्रहण करता और उस द्रव्य को धर्मशास्त्रोक्त मार्गों में व्यय करता हुआ सदा देवी के अधीन होकर रहता है उस पर वे सप्तशती देवी प्रसन्न होती हैं अन्यथा नहीं। इस प्रकार सिद्धि-प्रतिष्टम्भकरूप कीलन से महादेवजी ने कीलित किया है।

कुछ जीवन निर्वाहार्थ ग्रहण करता है उस पर देवी प्रसन्न होती हैं दूसरे प्रकार से नहीं क्योंकि महादेवजी ने इसी प्रकार के कीलक से कील दिया है, सिद्धि को रोकनेवाला कीलन यही है, अतः इसका करनेवाला कल्याण से रहता है।।८।। जो व्यक्ति इस सप्तशतीस्तोत्रको कीलन-रहित बना-

गृह्णाति नान्यथैषा प्रसिध्यति। इत्थंरूपेण कीलेनमहादेवेनकीलितम्॥८॥ यो निष्कीलां विधायैनां नित्यं जपति संस्फुटम्। स सिद्धः स गणः सोऽपि गन्धर्वो जायते नरः॥९॥ न चैवाप्यटतस्तस्य भयं क्वापि हि जायते। नापमृत्युवशं याति मृतो मोक्षमवाप्नुयात्॥ १० ॥ ज्ञात्वा प्रारभ्य कुर्वीत ह्यकुर्वाणो विनश्यति। ततो ज्ञात्वैव सम्पन्नमिदं प्रारभ्यते बुधैः॥ ११ ॥ सौभाग्यादि च यत्किञ्चिद् दृश्यते ललनाजने। तत्सर्वं

कर स्पष्ट-स्पष्ट पाठ करता है वही सिद्ध, वही देवी का गण, वही गन्धर्व होता है।।९।। उसको कहीं भी घूमते हुए भय नहीं लगता, वह अकाल-मृत्यु के हाथ में नहीं जाता और मरनेपर परमपद (मोक्ष) को पाता है।।१०।। किन्तु इस सप्तशतीस्तोत्र को गुरुसे विधि-पूर्वक जानकर ही करना चाहिए, न जानकर करनेवाला नष्ट हो जाता है अथवा उसका पाठ व्यर्थ हो जाता है। अतः पण्डितलोग इसे

अच्छी तरह गुरु से समझकर करते हैं ।।११।। स्त्रियों में जो कुछ सौभाग्य आदि दिखायी देता है वह सभी उस परमज्योति-देवी के प्रसाद से है अतः इस पवित्र स्तोत्रका पाठ अवश्य करना चाहिए ।।१२।।इस सप्तशती स्तोत्र का पाठ मन्द-स्वर से करने से सम्पत्तिकी प्राप्ति होती है और स्पष्ट तथा उच्च-स्वर (मध्यम-स्वर) से पाठ करनेवाले को सभी कुछ मिल जाता है अतः स्पष्ट स्पष्ट

## तत्प्रसादेन तेन जाप्यमिदंशुभम् ।।१२।। शनैस्तुजाप्यमाने ऽस्मिन्स्तोत्रे-सम्पत्तिरुच्चकैः।भवत्येवसमग्रापिततःप्रारभ्यमेवतत्।।१३।।ऐश्वर्यंयत्प्रसा-देन सौभाग्यारोग्यसम्पदः।शत्रुहानिःपरो मोक्षः स्तूयतेसा न किंजनैः १४

सत्याः सन्तु मम (वा यजमानस्य) कामाः ।

इति भगवत्याः कीलकस्तोत्रं समाप्तम्

तथा सुन्दर ढंग से पाठ प्रारम्भ करना चाहिए ।।१३।। जिस सर्वप्रकाश ज्योति-देवी की प्रसन्नतासे ऐश्वर्य (धन-धान्यादि) सौभाग्य, और नीरोग रहना, सभी सम्पत्तियाँ, शत्रुओं का नाश, तथा परम मुक्ति आदि सभी मिलते हैं ऐसी देवी की स्तुति क्या मनुष्यों द्वारा सदा नहीं की जाती है ? अर्थात् कल्याण के लिए इस देवी की स्तुति लोग सदा से करते हैं और करेंगे ।।१४।।

इस प्रकार भगवती का कीलक समाप्त हुआ ।

# अथ नवार्णमन्त्रजपविधिः

ॐ अस्य श्रीनवार्णमन्त्रस्य ब्रह्मविष्णुमहेश्वरा ऋषयः। गायत्र्युष्णिगनुष्टुपश्छन्दांसि। श्रीमहाकालीमहालक्ष्मीमहासरस्वत्यो देवताः। नन्दाशाकम्भरीभीमाः शक्तयः। रक्तदन्तिकादुर्गाभ्रामर्यो बीजानि। अग्निवायुसूर्यास्तत्त्वानि। श्रीमहाकालीमहालक्ष्मीमहासरस्वतीप्रीत्यर्थं जपे विनियोगः॥ अथऋष्यादिन्यासः। ॐ ब्रह्मविष्णुमहेश्वरऋषिभ्यो नमः शिरसि। ॐ गायत्र्युष्णिगनुष्टुप्छन्दोभ्यो नमः मुखे। श्रीमहाकालीमहालक्ष्मीमहासरस्वतीदेवताभ्यो नमः हृदि। ॐ ऐं बीजाय नमः गुह्ये। ॐ ह्रीं शक्तये नमः पादयोः। ॐ क्लीं कीलकाय नमः नाभौ। ततः 'ॐ ऐं ह्रीं क्लीं चामुण्डायै विच्चे' इति मूलेन करौ संशोध्य। ॐ ऐं अंगुष्ठाभ्यां नमः। ॐ ह्रीं तर्जनीभ्यां नमः। ॐ क्लीं मध्यमाभ्यां नमः। ॐ चामुण्डायैअनामिकाभ्यां नमः।: ॐ विच्चे कनिष्ठिकाभ्यां नमः। ॐ ऐं ह्रीं क्लीं चामुण्डायै विच्चे करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः। अथ हृदयादिषडङ्गन्यासः–ॐ ऐं हृदयाय नमः। ॐ ह्रीं शिरसे स्वाहा। ॐ क्लीं शिखायै वषट्। ॐ चामुंडायै कवचाय हुम्। ॐ विच्चे नेत्रत्रयाय वौषट्। ॐ ऐं ह्रीं क्लीं चामुण्डायै विच्चे अस्त्राय फट्। अथ बीजन्यासः–ॐ ऐं नमः शिखायाम्। ॐ ह्रीं नमः दक्षिणनेत्रे।

ॐ क्लीं नमः वामनेत्रे। ॐ चां नमः दक्षिणकर्णे। ॐ मुं नमः वामकर्णे। ॐ डां नमः दक्षिण-नासारन्ध्रे। ॐ यैं नमः वामनासारन्ध्रे। ॐ विं नमः मुखे। ॐ च्चे नमः गुह्ये। अथ व्यापकन्यासः– ॐ ऐं प्राच्यै नमः। ॐ ऐं आग्नेय्यै नमः। ॐ ह्रीं दक्षिणायै नमः। ॐ ह्रीं नैर्ऋत्यै नमः। ॐ क्लीं प्रतीच्यै नमः। ॐ क्लीं वायव्यै नमः। ॐ चामुण्डायै उदीच्यै नमः। ॐ चामुण्डायै ईशान्यै नमः। ॐ ऐं ह्रीं क्लीं चामुण्डायै विच्चे ऊर्ध्वायै नमः। ॐ ऐं ह्रीं क्लीं चामुण्डायै विच्चे भूम्यै नमः।



# अथ ध्यानम्

ॐ शङ्खं चक्रं गदां बाणान् चापं परिघशलके॥ भुशुण्डीं च शिरः खड्गं दधतीं दशवक्त्रकाम्॥१।
तामसी श्यामलां नौमि महाकालीं दशाङ्घ्रिकाम्॥मालां च परशुं बाणान् गदां कुलिशमेव च॥२॥
पद्मं धनुः कुण्डिकां च दण्डं शक्तिमसिं तथा॥ खेटकं जलजं घण्टां सुरापात्रं च शूलकम्॥३॥
पाशं सुदर्शनं चैव दधतीं लोहितप्रभाम्॥ पद्मे स्थितां महालक्ष्मीं भजे महिषमर्दिनीम्॥४॥
घण्टां शूलं हलं शंखं मुसलासिधनुःशरान्॥ दधतीमुज्ज्वलां नौमि देवीं गौरिसमुद्भवाम्॥५॥

# अथ वैदिकं रात्रिसूक्तम्

तत्रादौ ऋग्वेदोक्तं रात्रिसूक्तम् ॥ ॐ रात्री व्यख्यदायती पुरुत्रा देव्य-
क्षभिः ॥ विश्वा अधि श्रियोऽधित ॥१॥ ओर्वप्रा अमर्त्या निवतो देव्यु-
द्वतः ॥ ज्योतिषा बाधते तमः ॥२॥ निरुस्वसारमस्कृतोषसं देव्यायती ॥
अपेदुहासते तमः ॥३॥ सा नो अद्य यस्या वयं नि ते यामन्नविक्ष्महि ।
वृक्षे न वसतिं वयः ॥४॥ नि ग्रामासो अविक्षत नि पद्वन्तो नि पक्षिणः
नि श्येनासश्चिदर्थिनः ॥५॥ यावया वृक्यं वृकं यवय स्तेनमूर्म्ये ॥
अथा नः सुतरा भव ॥६॥ उप मा पेपिशत्तमः कृष्णं व्यक्तमस्थित ॥
उष ऋणेव यातय ॥७॥ उप ते गा इवाकरं वृणीष्व दुहितर्दिवः ॥
रात्रि स्तोमं न जिग्युषे ॥८॥

* इति ऋग्वेदोक्तं रात्रिसूक्तम् *

# अथ तन्त्रोक्त रात्रिसूक्तम्

ॐ विश्वेश्वरीं जगद्धात्रीं स्थितिसंहारकारिणीम्। निद्रां भगवतीं विष्णोरतुलां तेजसः प्रभुः ॥१॥ ब्रह्मोवाच ॥ त्वं स्वाहा त्वं स्वधा त्वं हि वषट्कारःस्वरात्मिका॥सुधा त्वमक्षरे नित्ये त्रिधा मात्रात्मिका स्थिता॥२॥ अर्धमात्रा स्थिता नित्या याऽनुच्चार्या विशेषतः ॥ त्वमेव सन्ध्या सावित्री त्वं देवि जननी परा ॥३॥त्वयैतद्धार्यते विश्वं त्वयैतत्सृज्यते जगत्॥ त्वयै-तत्पाल्यते देवि त्वमत्स्यन्ते च सर्वदा॥४॥ विसृष्टौ सृष्टिरूपा त्वं स्थिति-रूपा च पालने ॥ तथा संहृतिरूपान्ते जगतोऽस्य जगन्मये ॥५॥ महा-विद्या महामाया महामेधा महास्मृतिः ॥ महामोहा च भवती महादेवी महासुरी॥६॥प्रकृतिस्त्वं च सर्वस्य गुणत्रयविभाविनी ॥ कालरात्रिर्महा-रात्रिर्मोहरात्रिश्च दारुणा ॥७॥ त्वं श्रीस्त्वमीश्वरी त्वं ह्रीस्त्वं बुद्धिर्बोध-

लक्षणा॥ लज्जा पुष्टिस्तथा तुष्टिस्त्वं शान्तिः क्षान्तिरेव च ॥८॥ खड्गिनी शूलिनी घोरागदिनी चक्रिणी तथा॥ शङ्खिनी चापिनी बाणाभुशुण्डी-परिघायुधा॥९॥ सौम्या सौम्यतराऽशेषासौम्येभ्यस्त्वतिसुन्दरी॥ परापराणां परमा त्वमेव परमेश्वरी॥१०॥ यच्च किञ्चित्क्वचिद्वस्तु सदसद्वाऽखिलात्मिके॥ तस्य सर्वस्य या शक्तिः सा त्वं किं स्तूयसे तदा॥११॥ यया त्वया जगत्स्रष्टा जगत्पात्यत्ति यो जगत्॥सोऽपि निन्द्रावशंनीतःकस्त्वां स्तोतुमिहेश्वरः॥१२॥ विष्णुः शरीरग्रहणमहमीशान एव च॥ कारितास्ते यतोऽतस्त्वांकःस्तोतुं शक्तिमान् भवेत्॥१३॥ सा त्वमित्थं प्रभावैः स्वैरुदारैर्देवि संस्तुता॥ मोहयैतौ दुराधर्षावसुरौ मधुकैटभौ ॥१४॥ प्रबोधं च जगत्स्वामी नीयतामच्युतो लघु॥ बोधश्च क्रियतामस्य हन्तुमेतौ महासुरौ॥१५॥ इति तन्त्रोक्तं रात्रिसूक्तम्।

# अथ सप्तशतीन्यासः

अथ प्रथममध्यमोत्तमचरित्राणां ब्रह्मविष्णुरुद्रा ऋषयः। श्रीमहाकालीमहालक्ष्मीमहासरस्वत्यो देवताः। गायत्र्युष्णिगनुष्टुपश्छन्दांसि। नन्दाशाकम्भरीभीमाःशक्तयः। रक्तदन्तिकादुर्गाभ्रामर्यो बीजानि। अग्निवायुसूर्यास्तत्वानि। ऋग्यजुस्सामवेदा ध्यानानि। सकलकामनासिद्धये श्रीमहाकाली-महालक्ष्मी-महासरस्वतीदेवीनां प्रीत्यर्थे जपे विनियोगः॥ तत्रादौ न्यासः—खड्गिनी शूलिनी घोरा० अङ्गुष्ठाभ्यां नमः॥ शूलेन पाहि नो देवि० तर्जनीभ्यां नमः॥ प्राच्यां रक्ष प्रतीच्यां च० मध्यमाभ्यां नमः। सौम्यानि यानि रूपाणि० अनामिकाभ्यांनमः॥ खड्गशूलगदादीनि० कनिष्ठिकाभ्यां नमः॥ सर्वस्वरूपे सर्वेशे० करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः॥ एवं हृदयादिन्यासः। खड्गिनी शूलिनी घोरा० हृदयाय नमः॥ शूलेन पाहि नो देवि० शिरसे स्वाहा॥ प्राच्यां रक्ष प्रतीच्यां च० शिखायै वषट्। सौम्यानि यानि रूपाणि० कवचाय हुम्। खड्गशूलगदादीनि० नेत्रत्रयाय वौषट्। सर्वस्वरूपे सर्वेशे० अस्त्रायफट्॥

अथ ध्यानम्—विद्युद्दामसमप्रभां मृगपतिस्कन्धस्थितां भीषणां कन्याभिः करवालखेटविलसद्धस्ताभिरासेविताम्॥ हस्तैश्चक्रधरालिखेटविशिखांश्चापं गुणं तर्जनीं बिभ्राणामनलात्मिकां शशिधरां दुर्गां त्रिनेत्रां भजे॥१॥ इति ध्यात्वा मनसा सम्पूज्य अर्थानुसंधानपूर्वकं मध्यमस्वरेण चण्डीस्तवं पठेत्॥

# अथ सप्तशतीप्रथमचारित्रम्

प्रथम चरित्रस्य ब्रह्मा ऋषिः । महाकाली देवता । गायत्रीछन्दः । नन्दा शक्तिः । रक्तदन्तिका बीजम् । अग्निस्तत्त्वम् ऋग्वेदस्वरूपम् । श्रीमहाकालीप्रीत्यर्थे प्रथम चरित्र जपे विनियोगः ॥

अथ ध्यानम्

खड्गं चक्रगदेषुचापपरिघाञ्छूलंभुशुण्डीं शिरः
शङ्खं संदधतीं करैस्त्रिनयनां सर्वाङ्गभूषावृताम् ॥
नीलाश्मद्युतिमास्यपाददशकां सेवे महाकालिकां
यामस्तौत्स्वपितेहरौकमलजोहन्तुं मधुकैटभम् ॥ ॐ नमश्चण्डिकायै

ॐ ऐं मार्कण्डेय उवाच ॥ १ ॥ सावर्णिः सूर्यतनयो यो मनुः

चण्डिका देवी को नमस्कार है। श्रीमार्कण्डेयजी बोले ॥१॥ हे भागुरि ! जो सूर्य के लड़के सार्वाणि नामक आठवाँ मनु कहे जाते हैं, उनकी उत्पत्ति विस्तारपूर्वक कहता हूँ, मुझसे सुनो ॥२॥ वह रवि के (छाया से उत्पन्न) पुत्र महाभाग्यवान् "सार्वाणि" आदि ज्योति महा-

कथ्यतेऽष्टमः ॥ निशामय तदुत्पत्तिं विस्तराद्गदतो मम ॥२॥ महामायानुभावेन यथा मन्वन्तराधिपः ॥ स बभूव महाभागः सावर्णिस्तनयो रवेः ॥३॥ स्वारोचिषेऽन्तरे पूर्वं चैत्रवंशसमुद्भवः ॥ सुरथो नाम राजाऽभूत्समस्ते क्षितिमण्डले॥४॥तस्य पालयतः सम्यक् प्रजाः पुत्रानिवौरसान् ॥ बभूवुः शत्रवो भूपाः कोलाविध्वंसिनस्तदा ॥५॥ तस्य तैरभव-

माया के प्रभाव से मन्वन्तरों का स्वामी कैसे हुआ उसे भी सुनो ! ॥३॥ पहले स्वारोचिष (अर्थात् द्वितीय) मनु के समय (उनके पुत्र) चैत्र के वंश में समस्त भूमण्डल के राजा सुरथ नामक हुए ॥५॥ उस समय अपने औरस पुत्रों के समान प्रजा का पालन करनेवाले उस (सुरथ)

राजा के कोला नामक नगरी (राजधानी) के नाश करनेवाले अनेकों राजा उनके शत्रु हुए।।५।। दुष्टोंको कठिन दण्ड देनेवाले उस सुरथ नामक राजाके साथ कोला-विध्वंसियोंका महान् युद्ध हुआ,

युद्धमतिप्रबलदण्डिनः।।न्यूनैरपि स तैर्युद्धे *कोलाविध्वंसिभिर्जितः ॥६॥ ततः स्वपुरमायातो निजदेशाधिपोऽभवत्।।आक्रान्तः स महाभागस्तै-स्तदा प्रबलारिभिः।।७।।अमात्यैर्बलिभिर्दुष्टैर्दुर्बलस्य दुरात्मभिः ॥ कोशो बलं चापहृतं तत्रापि स्वपुरे ततः ॥८॥ ततो मृगयाव्याजेन हृतस्वाम्यः

और उन लोगोंके पास हर एक युद्ध-सामग्रीके नहीं रहते हुए भी उनसे वे राजा सुरथ परास्त हो गए।।६।। उसके बाद राजा सुरथ अपने नगर में आए और अपने देश मात्र के स्वामी हुए, उस समय वहाँ भी उन प्रबल शत्रुओं से वे महाभाग सुरथ घेर लिए गए।।७।। उसके बाद नगर में भी

*—कोला शब्द के तीन अर्थ हैं १—कोला नामक नगरी, २—कोल सूअर नामक पशु, क्योंकि कोलाः सूकरास्तान्न विध्वंसन्ति—इति कोलाविध्वंसिन = सूकरों को न मारनेवाले यवन (म्लेच्छ जातिवाले) ३—कोला नामक अस्त्र।

महाबली और दुष्ट अमात्यो (मन्त्रियों) ने दुर्बल राजा (सुरथ) का कोश (खजाना), सेना आदि चुरा और वश में कर लिया ।।८।। उसके बाद स्वामित्व छिन जाने पर वह राजा सुरथ मृगया (शिकार) के बहाने अकेले ही घोड़े पर सवार हो अत्यन्त घने वन में चला गया

**स भूपतिः ।। एकाकी हयमारुह्य जगाम गहनं वनम् ।।९।। स तत्राश्रममद्राक्षीद्द्विजवर्यस्य मेधसः ।। प्रशान्तश्वापदाकीर्णं मुनिशिष्योपशोभितम् ।।१०।। तस्थौ किञ्चित्स कालं च मुनिना तेन सत्कृतः ।। इतश्चेतश्च विचरंस्तस्मिन्मुनिवराश्रमे ।।११।। सोऽचिन्तयत्तदा तत्र ममत्वाकृष्टचे-**

।।९।। उस वन में ब्राह्मणों में श्रेष्ठ सुमेधा नामक ऋषि का आश्रम अत्यन्त शान्त तथा हिरणों, पक्षियों और मुनि के शिष्यों से पूर्ण सुहावना देखा ।। १० ।। राजा उस सुमेधा मुनि से पूर्ण सत्कार पाकर इधर-उधर टहलता हुआ मुनि के उस उत्तम आश्रम में कुछ दिन रह गया ।।११।। एक दिन राजा देश एवं राज्य के मोह में पड़कर सोचने लगा कि जो नगर मेरे

पूर्वजों (पुरखों) से पालित (रक्षा किया गया) था वह आज हमसे रहित हो गया ॥१२॥ वह नहीं जानता कि उन दुष्ट-दुराचारी हमारे (नौकरों) मन्त्री-आदिकों से धर्मपूर्वक प्रजा की रक्षा होती है या नहीं ? और न जाने सदा मतवाला रहनेवाला हमारा प्रधान शूर-वीर

तनः ॥ मत्पूर्वैः पालितं पूर्वं मया हीनं पुरं हि तत् ॥१२॥ मद्भृत्यैस्तैरसद्वृत्तैर्धर्मतः पाल्यते नवा ॥ न जाने स प्रधानो मे शूरहस्तीसदामदः ॥ १३ ॥ मम वैरिवशं यातः कान् भोगानुपलप्स्यते ॥ ये ममानुगता नित्यं प्रसादधन भोजनैः ॥१४॥ अनुवृत्तिं ध्रुवं तेऽद्य कुर्वन्त्यन्यमहीभृताम्॥असम्यग्व्ययशीलैस्तैः कुर्वद्भिः सततं व्ययम्॥१५॥सञ्चितः

हाथी मेरे शत्रुओंके हाथ में जाकर किन-किन भोगोंको पायेगा, और प्रसन्नता, धन तथा भोजन आदि से जो लोग हमारे पीछे-पीछे रहते एवं चलते थे निश्चय है कि वे आज दूसरे राजाओं का पीछा करते होंगे, और अनुचित प्रकार से खर्च करनेवाले, सदा खर्च में लगे हुए दुष्ट नौकरों

से, हमारा अत्यन्त कष्ट से पैदा किया धन-खजाना भी नष्ट हो जायगा, राजा ने इस पर तथा अन्य बातों पर चिन्ता की ।। १३, १४, १५, १६ ।। राजा ने वहाँ ही ब्राह्मण के आश्रम के पास में एक बनिये को देखा, और उससे पूछा कि तुम कौन हो ! और यहां

सोऽतिदुःखेन क्षयं कोशो गमिष्यति ।। एतच्चान्यच्च सततं चिन्तयामास पार्थिवः ।।१६।। तत्र विप्राश्रमाभ्यासे वैश्यमेकं ददर्श सः ।। सपृष्टस्तेन कस्त्वं भो हेतुश्चागमनेऽत्रकः ।।१७।। सशोक इव कस्मात्त्वं दुर्मना इव लक्ष्यसे ।। इत्याकर्ण्यवचस्तस्य भूपतेःप्रणयोदितम् ।।१८।। प्रत्युवाच सतं वैश्यः प्रश्रयावनतो नृपम् ।।१९।। वैश्य उवाच ।।२०।। समाधिर्नाम

तुम्हारे आने का कारण क्या है ? ।।१७।। तुम किस कारण से शोकयुक्त (दुःखी) मन की तरह कैसे दिखायी दे रहे हो, ऐसा राजा का प्रेमपूर्ण वचन सुनकर–।। १८ ।। वह बनिया नम्रतापूर्वक राजा से बोला—।।१९।। वैश्य बोला——।।२०।। मेरा समाधि नाम है, मैं वैश्य हूं,

मेरा जन्म धनिकों के घर में है ।।२१।। धन के लोभी दुष्ट स्त्री, पुत्रों ने मेरा धन लेकर मुझे घर से निकाल दिया, अतः मैं अपने मित्र, बन्धु-भाई, स्त्री, पुत्रवर्ग से विहीन (शोकयुक्त) हो गया हूँ।।२२।। उन अपने पुत्र-स्त्री, बन्धु-भाइयों द्वारा घर से निकाल दिया गया, मैं दुःखी होकर

**वैश्योऽहमुत्पन्नो धनिनां कुले।।२१।।पुत्रदारैर्निरस्तश्च धनलोभादसाधुभिः।। विहीनश्च[1] धनैर्दारैः पुत्रैरादाय[2] मे धनम् ।।२२।। वनमभ्यागतो दुःखी निरस्तश्चाप्तबन्धुभिः।। सोऽहं न वेद्मि पुत्राणां कुशलाकुशलात्मिकाम् ।।२३।। प्रवृत्तिं स्वजनानाञ्च दाराणाञ्चात्र संस्थितः।।किं नु तेषां गृहे**

वन में चला आया, (अब मोह से कहता है कि) वह मैं अपने लड़कों के कुशल (अच्छाई) अकुशल (बुराई) अर्थात् इस समय वे कैसे होंगे या हैं? यह नहीं जानता ।।२३।। यहाँ बैठा हुआ मैं अपने वर्ग तथा स्त्रियों की प्रवृत्ति (व्यवहार) एवं उनके घर में इस समय कल्याण

१–विहीनःस्वजनैर्दारैः।। यह मेरी गुरुपरम्परा का उत्तम पाठ है। २— पुत्रैरादायि। यह पाठ शान्तनवीय है।

हैं या अकल्याण (दुःख) यह सब नहीं जानता ॥२४॥ इस समय वे मेरे लड़के अच्छा कार्य करते हैं या दुराचारी हो गए हैं नहीं जानता ॥२५॥ राजा सुरथ बोले—धन के लोभी जिन लड़कों एवं स्त्रियों द्वारा आप घर से निकाले गए, क्या आपका मानसिक प्रेम उन्हीं सबोंमें पुनः बँध (जा)

क्षेममक्षेमं किं नु साम्प्रतम् ॥२४॥ कथं ते किं नु सद्वृत्ता दुर्वृत्ताः किं नु मे सुताः ॥२५॥ राजोवाच ॥२६॥ यैर्निरस्तो भवांल्लुब्धैः पुत्रदारादिभिर्धनैः ॥२७॥ तेषु किं भवतः स्नेहमनुबध्नाति मानसम् ॥२८॥ वैश्य उवाच ॥२९॥ एवमेतद्यथा प्राह भवानस्मद्गतं वचः ॥३०॥ किं करोमि न बध्नाति मम निष्ठुरतां मनः। यैः सन्त्यज्य पितृस्नेहं धन-

रहा है? ॥२६,२७,२८॥ वैश्य बोला—हे राजन्! यह आपने जैसा कहा वही सत्य है। आपने हमारे हृदय की बात कही ॥२९,३०॥ क्या करूँ मेरा मन उन सबोंके विषय में कठोर सा नहीं होता, धन के लोभी जिन लड़कोंने मुझमें पिता का प्रेम न कर मुझे घर से निकाल दिया, एवं पति ही स्वजन

बन्धुवर्ग और हृदय है जिनका ऐसी स्त्रियों से भी छोड़ दिया गया मेरा मन उन्हीं सबों में आसक्त है, हे महामते राजन्! यह क्या है? यह मैं नहीं समझता, (अथवा क्या मैं इसे नहीं जानता, जानते हुए भी ऐसा हो सकता है, अथवा उन्हें बुरा समझने पर मैं मन को नहीं रोक सकता) जो कि ऐसे विरुद्ध गुणवाले (दोषी) उन बन्धुओं में भी मेरा मन प्रेम से ढल जाता

लुब्धैर्निराकृतः ॥३१॥ पतिस्वजनहार्दं च हार्दितेष्वेव मे मनः ॥ किमेतन्नाभिजानामि जानन्नपि महामते ॥३२॥ यत्प्रेमप्रवणं चित्तं विगुणेष्वपि बन्धुषु ॥ तेषां कृते मे निःश्वासो दौर्मनस्यं च जायते ॥३३॥ करोमि किं यन्न मनस्तेष्वप्रीतिषु निष्ठुरम् ॥३४॥ मार्कण्डेय उवाच ॥३५॥ ततस्तौ

है, हे राजन्! उन सबों के लिए मेरी लम्बी-लम्बी साँसें निकलतीं, और मन में उदासी भी रहती ॥३१, ३२, ३३॥ क्या करूँ? उन प्रेमहीन कुटुम्बियों में भी मेरा मन कठोर नहीं होता॥३४॥ श्री मार्कण्डेयजी बोले—हे प्रिय क्रौष्टुकि! उसके बाद वे दोनों (राजा और वैश्य) एक साथ

होकर उस सुमेधा नामक मुनि के पास गए॥३५,३६॥यह समाधिनामका वैश्य और वह राजाओं में श्रेष्ठ राजा सुरथ इन दोनों ने शास्त्रके अनुसार यथोचित स्वामी श्रीसुमेधाजी को प्रणाम और उनसे संवाद करके, वेश्य और राजा दोनों ने आपस में कुछ वार्तालाप आरम्भ किये ॥३७,३८॥

सहितौ विप्रं तं मुनिं समुपस्थितौ ॥३६॥ समाधिर्नाम वैश्योऽसौ स च पार्थिवसत्तमः॥ कृत्वा तु तौ यथान्यायं यथार्हं तेन संविदम् ॥३७॥ उपविष्टौकथाःकाश्चिच्चक्रतुर्वैश्यपार्थिवौ ॥३८॥ राजोवाच ॥३९॥ भगवंस्त्वामहं प्रष्टुमिच्छाम्येकं वदस्व तत् ॥४०॥ दुःखाय यन्मे मनसः स्वचित्तायत्ततां विना॥ ममत्वं गत राज्यस्यराज्याङ्गेष्वखिलेष्वपि॥४१॥

राजा बोले—भगवन् ! मैं आपसे एक बात पूछना चाहता हूँ उसे कहिए ॥३९,४०॥ जो कि अपने चित्त (हृदय) में मन के रुकावट के बिना दुःख का कारण हो रहा है, वह यह है कि राज्य से निकाले जाने पर भी उन राज्य के अङ्गों (सेना, खजाना, हाथी आदिकों में)

ममता (अपनाप) मौजूद है ॥४१॥ हे मुनियों में श्रेष्ठ ! जानते हुए भी मुझमें यह मूर्खों की तरह क्या है ? और यह वैश्य भी अपनी स्त्री, पुत्र और नौकरों द्वारा छोड़ दिया गया, घर से निकाल दिया गया, और अपने इष्ट-मित्र-बन्धु वर्गों से छोड़ दिया गया फिर भी उन

जानतोऽपियथाज्ञस्यकिमेतन्मुनिसत्तम॥अयं च [1]निःकृतःपुत्रैर्दारैर्भृत्यै-स्तथोज्झितः॥४२॥स्वजनेन च सन्त्यक्तस्तेषु हार्दी तथाप्यति॥ एव-मेष तथाहं च द्वावप्यत्यन्तदुःखितौ॥४३॥ दृष्टदोषेऽपि विषये ममत्वा-कृष्टमानसौ॥ [2]तत्किमेतन्महाभाग यन्मोहो ज्ञानिनोरपि॥४४॥ममास्य

सभी स्त्री-पुत्रादिकों में अत्यन्त आसक्त है, हे देव ! यह वैश्य और मैं दोनों ही अत्यन्त दुःखी हैं ॥४२,४३॥ और जिस विषय (स्त्री-पुत्रादि) में दोष देखें तथा देखते हैं उनमें भी ममता से मन खिंचा हुआ रहता है, तो हे महाभाग ! (सभी ऐश्वर्यवाले) यह क्या है जो हम दोनों बुद्धिमानों

१—निष्कृतः, निःकृतः—ये दोनों पाठ शान्तीय हैं। २—तत्केनैतत्, यह भी पाठ है।

को भी मोह हो गया है ?॥४४॥ हे महाभाग ! विवेक (यह हित है, यह अहित है सोचनेवाला ज्ञान) से अन्धे अर्थात् अपने को अत्यन्त बुद्धिमान् समझनेवाले हम तथा इस वैश्य की यह महान् मूर्खता है ॥ ४५ ॥ श्रीमेधा ऋषि बोले—हे महाभाग ! (यह तीसरे मंत्र का पद

च भवत्येषा विवेकान्धस्य मूढ़ता ॥ ४५ ॥ ऋषिरुवाच ॥ ४६ ॥ ज्ञान-मस्ति समस्तस्य जन्तोर्विषयगोचरे ॥४७॥ [1]विषयाश्च महाभाग [2]याति चैवं पृथक् पृथक् ॥ दिवान्धाः प्राणिनः केचिद्रात्रावन्धास्तथापरे ॥४८॥

सम्बोधनार्थ यहाँ भी लिया जायगा (विषय मात्र रूप, रस, गन्ध आदि) के समझने के लिए सभी जीवों को ज्ञान है॥४६,४७॥हे महाभाग! इसी प्रकार विषय (संसारी-पदार्थ) भी भिन्न-भिन्न होते हैं, कुछ प्राणी (प्राणवान् जीव) जैसे—"उल्लू" दिन में नहीं देखते, कुछ जीव, जैसे—"कबूतर,

१—विषयश्च, ऐसा भी पाठ है। २—यांति तथा जातिश्चैव, ऐसा भी पाठ है।

कौवा" रात में नहीं देखते, कुछ जैसे--गौ-भैंस आदि की दृष्टि दिनरात एक सी रहती है अर्थात् इन्हें सदा दिखाई देता है, सत्यतः मनुष्य ज्ञानयुक्त है किन्तु केवल मनुष्य ही नहीं ज्ञानयुक्त हैं (अथवा केवल ज्ञानी ही नहीं हैं किन्तु अज्ञान से ढँके ज्ञानवाले हैं), क्योंकि पशु-पक्षी-मृग आदि

केचिद्दिवा तथा रात्रौ प्राणिनस्तुल्यदृष्टयः ॥ ज्ञानिनो मनुजाः सत्यं किन्तु ते न हि केवलम् ॥४६॥ यतो हि ज्ञानिनः सर्वे पशुपक्षिमृगादयः ॥ ज्ञानं च तन्मनुष्याणां यत्तेषां मृगपक्षिणाम् ॥ ५० ॥ मनुष्याणां च यत्तेषां तुल्यमन्यतथोभयोः॥ज्ञानेपि सति पश्यैतान्पतङ्गाच्छावचञ्चुषु ॥५१॥ कणमोक्षादृतान्मोहात्पीड्यमानानपिक्षुधा॥ मानुषामनुजव्याघ्र साभि-

सभी ज्ञानी (या अज्ञान से ढँके ज्ञानवाले) हैं जो उन मृगों, चिड़ियों का ज्ञान है वही मनुष्यों का भी है ॥४८,४९,५०॥ और जो मनुष्यों का है वही उन पशु-पक्षियों का भी, अतः दोनों का बराबर है। हे राजन्! इन, चिड़ियों को देखो! जो कि अपने बच्चों के मोह के कारण चोंचों में लाये गए कणों को दे देते हैं और स्वयं भूखपीड़ित रह जाते हैं। देखो, हे मनुजव्याघ्र! मनुष्यों में

श्रेष्ठ राजन् ! वैसे ही मनुष्य भी अपने बच्चों में पूर्ण ममतापूर्वक रहते हैं ।।५१,५२।। हे राजन्! हम इस लड़के का पालन-पोषण करेंगे तो पीछे यह हमारा करेगा, इस प्रत्युकारकी बुद्धि से मोह-वाले इन पुरुषों को नहीं देखते हैं "तथापि" अर्थात् किसी का नहीं है तथा पशु समान ये सब

लाषाः सुतान् प्रति ।। ५२ ।। लोभात् प्रत्युपकाराय[1] नन्वेतान् किं न पश्यसि ।। तथापि ममतावर्त्ते मोहगर्त्ते निपातिताः ।।५३।। महामायाप्रभा-वेण संसारस्थितिकारिणः ।। तन्नात्र विस्मयः कार्यो योगनिद्रा जगत्पतेः ।।५४।। महामाया हरेश्चैषा तया संमोह्यते जगत् ।। ज्ञानिनामपि चेतांसि

हैं ऐसा ज्ञान रहने पर भी प्रभु की उस महामाया द्वारा ममतापर्ण मोहरूपी गड्ढे में फेंक दिये गये हैं ।।५३।। उस महामाया के प्रभाव से ये सब संसार की स्थिति के कारण बने हैं, अर्थात् माया मोह न रहता तो सभी मुक्त ही हो जाते; अतः इस विषय में सन्देह नहीं करना चाहिए,

१—नन्वेते । यह हमारी गुरुपरम्परा का उत्तम पाठ है ।—२ हरेश्चैतत् । यह पाठ हमारी गुरुपरम्परा का है ।

क्योंकि यह योगनिद्रा महामाया प्रभु की है, अर्थात् इससे पार होना कठिन है ॥ ५४ ॥ यह महामाया जगन्नियन्ता श्रीविष्णु की है उसीके द्वारा यह संसार मोहको प्राप्त होता है वह देवी-भगवती (सब ऐश्वर्योंवाली) बड़े-बड़े ज्ञानियों के भी चित्त को, बलपूर्वक खींच

**देवी भगवती हि सा ॥५५॥ बलादाकृष्य मोहाय महामाया प्रयच्छति ॥ तया विसृज्यते विश्वं जगदेतच्चराचरम् ॥५६॥ सैषा प्रसन्ना वरदा नृणां भवति मुक्तये ॥ सा विद्या परमा मुक्तेर्हेतुभूता सनातनी ॥५७॥ संसार-बन्धहेतुश्च सैव सर्वेश्वरेश्वरी ॥५८॥ राजोवाच ॥५९॥ भगवन् का हि**

कर मोह में डाल देती है, उसी महामाया से इस स्थावर-जङ्गमरूपी सभी जगत् की सृष्टि होती है वही आदि-माया प्रसन्न होने पर मनुष्यों को मुक्ति का वरदान देती है, अर्थात् मुक्ति देती है, वही आदि-विद्या (ज्योति) एवं कभी नष्ट न होनेवाली देवी मुक्ति (जन्म-मरण का न होना) का कारण बन जाती है॥५५,५६,५७॥ वही सभी प्रभुओं (ब्रह्मा, विष्णु, महेशों) को भी

ईश्वरी (प्रभु) देवी जगत् के बन्धन का कारण है ॥५८॥ राजा बोला—हे भगवान् ऋषे:! वह देवी कौन है जिसको आप महामाया कहते हैं वह कैसे उत्पन्न हुई तथा हे द्विज! इसके क्या-क्या कर्म हैं, वह देवी जिस स्वभाव (वा प्रभाव) की तथा जिस स्वरूप की तथा जैसे

सा देवि महामायेति यां भवान् ॥६०॥ ब्रवीति कथमुत्पन्ना सा कर्मास्याश्च किं द्विज॥ 'यत्प्रभावा च सा देवी यत्स्वरूपा यदुद्भवा ॥ ६१ ॥ तत्सर्वं श्रोतुमिच्छामि त्वत्तो ब्रह्मविदां वर ॥६२॥ ऋषिरुवाच ॥ ६३ ॥ नित्यैव सा जगन्मूर्तिस्तया सर्वमिदं ततम् ॥६४॥ तथापि तत्समुत्पत्ति-

उत्पन्न हुई, हे ब्रह्मज्ञानियों में श्रेष्ठ! वह सब मैं आपसे सुनना चाहता हूँ ॥५९,६०,६१,६२॥ श्री सुमेधा ऋषि बोले—वह संसार की मूर्त्ति (अर्थात् संसार से अभिन्न) नित्य (जिसका कभी नाश नहीं होता ऐसी) है उसीसे यह संपूर्ण संसार विस्तृत हुआ है ॥६३,६४॥ तब भी

१—यत्स्वभावा—यह गुरुपरम्परा का उत्तम पाठ है।

उसकी उत्पत्ति (अवतार, प्रकट होना) अनेक प्रकार से मुझसे सुनो! वह देवी देवताओंके कार्यके लिए जब प्रकट हुई ॥६५॥ यह नित्य भी देवी उस समय पैदा हुई ऐसा कही गयी हैं, वा कही जाती है, जिस महाप्रलय काल में संसार को एक समुद्रके रूप में करके और शेषनाग को बिस्तर

**बहुधा श्रूयतां मम ॥ देवानां कार्यसिद्ध्यर्थमाविर्भवति सा यदा ॥६५॥ उत्पन्नेति तदा लोके सा नित्येत्यभिधीयते ॥ योगनिद्रां यदा विष्णुर्जगत्येकार्णवीकृते ॥६६॥ आस्तीर्य शेषमभजत्कल्पान्ते भगवान् प्रभुः ॥ तदा द्वावसुरौ घोरौ विख्यातौ मधुकैटभौ ॥६७॥ विष्णुकर्णमलोद्भूतौ**

समक्ष, बिछाकर महाप्रभु योग-निद्रा अर्थात् गहरी निद्रा में सो गये थे उसी समय मधु और कैटभ नामक दो विख्यात (प्रसिद्ध), भयङ्कर राक्षस श्रीविष्णु भगवान् के कान की मैल से पैदा हुए और ब्रह्मा को मारने के लिए उद्यत हुए, वे प्रजापति ब्रह्मा श्रीविष्णु भगवान् के नाभिकमल में बैठे थे उस समय ब्रह्माजी उन भयंकर राक्षसों को देखकर तथा प्रभु श्रीविष्णु को सोए

हुए देखकर दुःख हो एकाग्र मन से उस योग-निद्रा की स्तुति किए।। क्यों किए ? उत्तर-श्री विष्णु भगवान् के जागने के लिए, कैसी वह योग-निद्रा है उ०--श्री विष्णु के नेत्र ही हो गये हैं घर जिसके ऐसी है तथा संसार की स्वामिनी, जननी, रक्षा करनेवाली और नाश करनेवाली है

हन्तुं ब्रह्माणमुद्यतौ।।सनाभिकमले विष्णोः स्थितो ब्रह्मा प्रजापतिः।।६८।। दृष्ट्वा तावसुरौ चोग्रौ प्रसुप्तं च जनार्दनम्।। तुष्टाव योगनिद्रां तामेकाग्रहृदयस्थितः ।।६९।।विबोधनार्थाय हरेर्हरिनेत्रकृतालयाम्।। विश्वेश्वरीं जगद्धात्रीं स्थितिसंहारकारिणीम् ।।७०।। निद्रां भगवतीं विष्णोरतुलां तेजसः प्रभुः ।। ७१ ।। ब्रह्मोवाच ।। ७२ ।। त्वं स्वाहा त्वं स्वधा त्वं हि वषट्कारः स्वरात्मिका ।। ७३ ।। सुधा त्वमक्षरे नित्ये त्रिधा मात्रात्मिका

और विष्णु की गाढ़ी निद्रा है, जिसके समान संसार में कोई दूसरा नहीं है, ऐसी महामाया की स्तुति प्रकाशों के प्रभु श्री ब्रह्माजी किये ।।६६-७१।। श्रीब्रह्माजी बोले–हे देवि! तुम स्वाहा हो

तूँ स्वधा हो, तूँ वषट्कार हो, अकरादि स्वर तूँ ही हो, ।।७२, ७३।। तूँ अमृत हो, तूँ अक्षर (ब्रह्म) हो, नित्य हो, त्रिधा (तीन प्रकार से) जैसे—ओम्-अ, उ, म्, के भेद से अथवा ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत भेद से अथवा जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति इन तीनों भेदोंवाली तूँ ही हो, अर्धमात्रा (चन्द्रबिन्दु)

स्थिता ॥ अर्धमात्रास्थिता नित्या यानुच्चार्या विशेषतः ॥ ७४ ॥ त्वमेव सा[1] त्वं सावित्री त्वं देवि[2] जननी परा ॥ त्वयैतद्धार्यते विश्वं त्वयैतत्सृज्यते जगत् ॥ ७५ ॥ त्वयैतत्पाल्यते देवि त्वमत्स्यन्ते च सर्वदा ॥ विसृष्टौ

आदि एवं जो नहीं उच्चारण करने योग्य तुरीया वाणी है वह तूँ ही हो ।।७४।। हे देवि ! ध्यान योग्य तूँ ही हो, देवताओं की माता (अथवा हे देवि! परम माता) तूँ ही हो, हे देवि! इस जगत्को तूँ ही धारण करती हो, इस जगत् की सृष्टि तुम्हीं से होती है ।।७५।। हे देवि! इस जगत् की रक्षा तूँ ही करती है सदा प्रलयकाल में जगत् का नाश भी करती है (इन तीनों कारणों से सिद्ध होता

१—सन्ध्या—यह भी पाठ है २—देवजननी—यह भी पाठ है।

है कि जगत् तुम्हारे हाथ में है) सृष्टि में सृष्टि हो, पालन में स्थितिरूप तूँ ही हो ॥७६॥ और हे संसाररूपे देवि! इस संसार के अन्त (प्रलयकाल) में संहाररूप तूँ ही हो, महाविद्या,

सृष्टिरूपा त्वंस्थितिरूपा च पालने॥७६॥ तथासंहृतिरूपान्तेजगतोऽस्य जगन्मये॥ [1]महाविद्या [2]महामाया [3]महामेधा [4]महास्मृतिः॥७७॥ [5]महामोहा च भवती [6]महादेवी महासुरी॥ प्रकृतिस्त्वं चसर्वस्वगुणत्रयविभाविनी ७८ कालरात्रिर्महारात्रिर्मोहरात्रिश्च दारुणा ॥ त्वं श्रीस्त्वमीश्वरी त्वं ह्रीस्त्वं

महामाया, महामेधा, महास्मृति, और महामोहा, महासुरी, महादेवी आप ही हो, संसार का आदिकारणप्रकृति—रज, तम, सत्व भेद से तूँ ही हो॥७७,७८॥ और भयङ्कर कालरात्रि, मोहरात्रि,

---

१—महाविद्या—महावाक्यों के रूप में। २—महामाया—जहाँ जैसा चाहे वैसा हो जानेवाली। ३—महामेधा सबको धारण करने की शक्तिवाली। ४—महास्मृतिः—धर्मशास्त्र से भी बड़ी अथवा स्मरण स्वरूप। ५—महा-मोहा संसार में अत्यन्त प्रेम करनेवाली। ६—महादेवी—इन्द्रियों की रक्षा करनेवाली।

महारात्रि तूँ ही हो, तूँ लक्ष्मी हो, तूँ समर्थ हो, तूँ ही रूप लज्जाबीज 'ह्रीं' हो, ज्ञानस्वरूप बुद्धि हो ॥७९॥ लज्जा (लाज) पुष्टि (अभ्युदय) तुष्टि (विज्ञान संतोष), शान्ति और क्षान्ति (सहनेवाली), खड्ग धारण करनेवाली, त्रिशूल धारण करनेवाली, हाथमें मुण्ड लेनेसे भयङ्कर रूपवाली, गदा धारण करनेवाली, चक्रधारण करनेवाली और शंखधारणकरनेवाली, चाप धारण

बुद्धिर्बोधलक्षणा ॥७९॥ लज्जा पुष्टिस्तथा तुष्टिस्त्वं शान्तिः क्षान्तिरेव च ॥ खड्गिनी शूलिनी घोरा गदिनी चक्रिणी तथा ॥८०॥ शङ्खिनी चापिनी [1]बाणाभुशुण्डीपरिघायुधा ॥ सौम्या सौम्यतराशेषासौम्येभ्य-स्त्वतिसुन्दरी ॥ ८१ ॥ परा पराणां परमा त्वमेव परमेश्वरी ॥ यच्च

करनेवाली, बाण, भुशुण्डि (अनेक धूरीदार लपलपाता हुआ अस्त्र-विशेष) परिघ (लोहे से बँधी लाठी) ऐसे अस्त्रों को धारण करनेवाली, सुन्दरी, अत्यन्त सुन्दरी सभी सुन्दरों से अतिसुन्दरी, (अर्थात् सर्वोत्कृष्ट), ॥८०,८१॥ सबसे परा (आगे-अथाह) तथा इन्द्रादिकों की इष्ट सिद्धि के

१—बाण भुसुण्डी—यह भी पाठ है ।

लिए परमेश्वरी (समर्थ) तूँ ही हो, हे जगत्स्वरूपे देवी! संसार में नित्य अनित्य जो कुछ जहाँ-कहीं भी हैं उन सबकी जो शक्ति है वह तूँ ही हो तुम्हारी स्तुति किस प्रकार की जाय,

किञ्चित्क्वचिद्वस्तु सदसद्वाखिलात्मिके ॥८२॥ तस्य सर्वस्य या शक्तिः सा त्वं किं स्तूयसे तदा ॥ यया त्वया जगत्स्रष्टा[1] जगत्पात्यत्ति यो जगत् ॥८३॥ सोऽपि निद्रावशंनीतः कस्त्वां स्तोतुमिहेश्वरः । विष्णुः शरीर-ग्रहणमहमीशान एवच॥८४॥कारितास्ते यतोऽतस्त्वां कःस्तोतुंशक्ति-

जिस तुम्हारे बल से संसार की सृष्टि, पालन तथा नाश करनेवाले जो विष्णु भगवान् हैं वे भी इस समय गाढ़निद्रा के वश में हैं, अतः तुम्हारी स्तुति करने में समर्थ कौन हो सकता है, (अर्थात् कोई नहीं)। विष्णु, हम (ब्रह्मा) शिव सभी का शरीर धारण तुम्हीं से होता है (और

१—जगत्पातात्ति-यह भी पाठ है।

हम सभी तुम्हारे बल पर चलते हैं) अतःतुम्हारी स्तुति करने में समर्थ कौन हो सकता है? देवि! ऐसी जो तुम हो अपने उदार प्रभावों से ही गायी गई हो ॥८२,८३,८४,८५॥ हे देवि ! प्रबल दोनों मधुकैटभ नामक राक्षसोंको मोह कराओ और अतिशीघ्र जगत्स्वामीप्रभुश्रीविष्णुभगवान्

मान्भवेत् ॥ सा त्वमित्थं प्रभावैः स्वैरुदारैर्देवि संस्तुता ॥८५॥ मोहयैतौ दुराधर्षावसुरौ मधुकैटभौ ॥ प्रबोधं च जगत्स्वामी नियतामच्युतो लघु ॥ ८६ ॥ बोधश्च क्रियतामस्य हन्तुमेतौ महासुरौ ॥८७॥ ऋषिरुवाच॥८८॥एवंस्तुतातदा देवीतामसी तत्र वेधसा॥८९॥विष्णोःप्रबोधनार्थायनिहन्तुंमधुकैटभौ॥नेत्रास्यनासिकाबाहुहृदयेभ्यस्तथोरसः ॥९०॥

को माया से जागरण में लावो॥८६॥ और इन दोनों भयङ्कर असुर के मारने के लिए इनमें बुद्धि प्रदान करो ॥८७॥ ऋषि बोले––हे राजन् ! श्री ब्रह्माजी द्वारा इस प्रकार स्तुति करने पर तामसी महाकाली श्रीविष्णु भगवान् के जगाने और मधु एवं कैटभ दोनों को मारने

के लिए श्रीविष्णु भगवान् के नेत्र, मुख, नाक, हाथ, हृदय और जंघा से निकल कर अस्पष्ट-जन्मा ब्रह्मा के सामने स्पष्टरूप से खड़ी हो गई और उस योगनिद्रा से छुटकारा पाकर श्रीविष्णु भगवान् भी जग गए।।८८,८९,९०,९१।।समुद्र में शेषनागरूपी बिस्तरे से उठनेके बाद श्रीविष्णु

निर्गम्य दर्शने तस्थौ ब्रह्मणोऽव्यक्तजन्मनः ॥ उत्तस्थौ च जगन्नाथस्तया मुक्तो जनार्दनः ॥९१॥ एकार्णवेऽहिशयनात्ततः स ददृशे च तौ ॥ मधुकैटभौ दुरात्मानावतिवीर्यपराक्रमौ ॥९२॥ [1]क्रोधरक्तेक्षणावत्तुं ब्रह्माणं जनितोद्यमौ॥समुत्थाय ततस्ताभ्यां युयुधे भगवान् हरिः॥९३॥ पञ्चवर्षसहस्राणि बाहुप्रहरणो विभुः ॥ तावप्यतिबलोन्मत्तौ महामाया-

भगवान् ने उन दोनों को देखा, और उन दोनों ने भी इनको देखा ; वे दोनों मधुकैटभ ; दुष्ट और महान्वीरपराक्रमीएवं क्रोधसेलालआँखोंवाले ब्रह्मा के भक्षण (वा मारने) में उद्यत थे, श्रीहरिने उठकरउनदोनों से महान् युद्ध किया ॥९२,९३॥ जगन्नियन्ता श्रीविष्णुभगवान्सेतथा उनबलो-

१ — क्रोधरक्तेक्षणौ हन्तुं—यह भी पाठ है ।

न्मत्तराक्षसों से बाहु-युद्ध ५००० पाँच हजार वर्षों तक हुआ और दोनों महामाया से मोहित होकर श्रीविष्णु भगवान् से बोले—हम लोग आपकी लड़ाई से प्रसन्न हैं वर माँगिये ॥९४,९५॥ श्रीविष्णु भगवान् बोले—यदि तुम दोनों मुझ पर सन्तुष्ट हो तो आज तुम दोनों मेरे हाथों से मारे जाओ

विमोहितौ ॥९४॥ उक्तवन्तौ वरोऽस्मत्तो व्रियतामिति केशवम् ॥९५॥ श्रीभगवानुवाच ॥९६॥ भवेतामद्य मे तुष्टौ मम वध्यावुभावपि ॥९७॥ किमन्येन [1]वरेणात्र एतावद्धि वृतं मम ॥९८॥ ऋषिरुवाच ॥ ९९ ॥ वञ्चिताभ्यामिति तदा सर्वमापोमयं जगत् ॥१००॥ विलोक्य ताभ्यां

बस इतना ही मैंने वर माँगा है यहाँ मुझे दूसरे वर की क्या आवश्यकता है? ॥९६,९८॥ ऋषिजी बोले—हे राजन् सुरथ! श्रीविष्णु भगवान् से इस प्रकार ठगे जाने पर जलमय संसार को देख

१—वरेणातः—यह भी पाठ है।

कर चालाकी से दोनों ने श्रीविष्णु भगवान्‌से कहा कि हम लोगोंको ऐसे स्थान पर मारो जहाँ पृथ्वी पानी से भरी न हो (उन दोनों की चालाकी यह थी कि संसार जलमय है सूखा कहीं है नहीं कहाँ मारेंगे)॥९९,१००,१०१॥श्रीऋषिजी बोले--शंख, चक्र, गदा और पद्म धारण

गदितो भगवान् कमलेक्षणः॥ आवां जहि न यत्रोर्वी सलिलेन परिप्लुता ॥१०१॥ ऋषिरुवाच॥१०२॥ तथेत्युक्त्वा भगवता शङ्खचक्रगदाभृता॥ कृत्वा चक्रेण वै छिन्ने जघने शिरसी तयोः ॥१०३॥ एवमेषा समुत्पन्ना

किये हुए श्रीविष्णु भगवान् ने वैसा ही करेंगे कह कर अपने दोनों जंघों पर उन दोनों के शिर को रखकर सुदर्शन चक्र से काट डाला "बोलिये महामाया की जय" हे राजन् ब्रह्मा से स्तुति

१—प्रीतौ स्वस्तव युद्धेन श्लाघ्यस्त्वं मृत्युरावयोः । यह पाठ केवल चतुर्धरी शान्तनवी टीकाओं में है।

अर्थ—आपके युद्ध से हम लोग प्रसन्न हैं और हम दोनों के आप उत्तम मृत्यु हो।

ब्रह्मणा संस्तुता स्वयम् ॥ प्रभावमस्या देव्यास्तु भूयः शृणु वदामि ते ॥१०४॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये मधुकैटभवधोनाम प्रथमोऽध्यायः ॥१॥ उवाच ॥१४॥ अर्द्ध० २४ । श्लोक० ६६ । मं० ॥१०४॥

की गयी यह महामाया इस प्रकार उत्पन्न हुई, फिर इस देवी के प्रभाव को कहता हूँ सुनो॥ १०२, १०३, १०४ ॥

इस प्रकार मार्कण्डेय पुराणान्तर्गत सावर्णिक मन्वन्तर के देवीमाहात्म्य में मधुकैटभ-नाश नामक प्रथम अध्याय समाप्त हुआ ॥ १ ॥

---

# अथ द्वितीयोऽध्यायः

ॐ अस्य श्रीमध्यमचरित्रस्य विष्णुर्ऋषिः। महालक्ष्मीर्देवता। उष्णिक्छन्दः। शाकम्भरी शक्तिः। दुर्गा बीजम्। वायुस्तत्त्वम्। यजुर्वेदः स्वरूपम् महालक्ष्मीप्रीत्यर्थे मध्यमचरित्रजपे विनियोगः।

अथ ध्यानम्

अक्षस्रक्परशुं गदेषुकुलिशं पद्मं धनुः कुण्डिकां
दण्डं शक्तिमसिञ्च चर्म जलजं घण्टां सुराभाजनम्॥
शूलं पाशसुदर्शने च दधतीं हस्तैः प्रवालप्रभां
सेवे सैरिभमर्दिनीमिह महालक्ष्मीं सरोजस्थिताम्॥२॥

मेधा ऋषि बोले--हे राजन् सुरथ ! पूर्वकाल में राक्षसों के स्वामी महिषासुर और देवताओं के स्वामी इन्द्र थे। उस समय देवताओं और असुरों में पूरे सौ वर्ष तक घोर युद्ध हुआ ॥१-२॥ उस युद्ध में बली राक्षसों द्वारा देवताओं की सेना पराजित हो गई, और महिषासुर सभी

ॐ ह्रीं ऋषिरुवाच ॥१॥ देवासुरमभूद्युद्धं पूर्णमब्दशतं पुरा ॥ महिषेऽसुराणामधिपे देवानां च पुरन्दरे॥२॥ तत्रासुरैर्महावीर्यैर्देवसैन्यं पराजितम्॥ जित्वा च सकलान्देवानिन्द्रोऽभून्महिषासुरः ॥३॥ ततः पराजिता देवाः पद्मयोनिं प्रजापतिम्॥ पुरस्कृत्य गतास्तत्र यत्रेशगरुड-ध्वजौ ॥४॥ यथावृत्तं तयोस्तद्वन्महिषासुरचेष्टितम्॥ त्रिदशाः कथया-

देवताओं को जीतकर अपने ही इन्द्र हो बैठा॥३॥ उसके बाद असुरों से परास्त देवता लोग ब्रह्मा के पास जाकर उन्हें आगे करके जहाँ श्रीशङ्करजी और विष्णु भगवान् रहे वहाँ गये ॥ ४ ॥ देवता लोगों ने दुष्ट महिषासुरके विचारों (व्यवहारों) का और देवताओंकी पराजय का विस्तार-

वंक वर्णन किया जैसा कि हुआ था ।।५।। और यह भी कह सुनाया कि वह "महिषासुर" सूर्य, इन्द्र, अग्नि, अनिल (वायु), इन्दु (चन्द्रमा), यम, वरुण और अन्य भी जितने देवता हैं सबका अधिकार छीनकर स्वयमेव स्वामी बन बैठा है ।। ६ ।। उस दुष्टात्मा महिषासुर द्वारा स्वर्ग

मासुर्देवाभिभवविस्तरम् ।।५।। सूर्येन्द्राग्न्यनिलेन्दूनां यमस्य वरुणस्य च ।। अन्येषां चाधिकारान्स स्वयमेवाधितिष्ठति ।।६।। स्वर्गान्निराकृताः सर्वे तेन देवगणा भुवि ।। विचरन्ति यथा मर्त्या महिषेण दुरात्मना ।।७।। एतद्वः कथितं सर्वममरारिविचेष्टितम् ।। शरणं वः प्रपन्नाः स्मो वधस्तस्य विचिन्त्यताम् ।।८।। इत्थं निशम्य देवानां वचांसि मधुसूदनः ।। चकार

से निकाल दिये गये देवता लोग पृथ्वी पर मनुष्यों की भाँति घूम रहे हैं ।। ७ ।। भगवन् शिव, विष्णो ! हम लोगों ने यह सब उस देवशत्रु (महिषासुर) का व्यवहार कह सुनाया और आप लोगों की शरण में आये हैं। उस (महिषासुर) के नाश का उपाय आप लोग सोचिए ।।८।।

देवताओं की ऐसी बातें सुनकर भगवान् मधुसूदन (मधु नामक राक्षस के मारनेवाले) और श्री शिवजी ने अत्यन्त क्रोध किया और दोनों देव टेढ़ी भौंहवाले और लाल-लाल मुँहवाले हो गये ।।९।। उसके बाद क्रोधपूर्ण सुदर्शनचक्रधारी श्री विष्णु भगवान् और श्री शिवजी तथा

कोपं शम्भुश्च भ्रूकुटीकुटिलाननौ ।।९।। ततोऽतिकोपपूर्णस्य चक्रिणो वदनात्ततः ।। निश्चक्राम महत्तेजो ब्रह्मणः शङ्करस्य च ।।१०।। अन्येषां चैव देवानां शक्रादीनां शरीरतः।।निर्गतं सुमहत्तेजस्तच्चैक्यंसमगच्छत ।।११।। अतीव तेजसः कूटं ज्वलन्तमिव पर्वतम् ।। ददृशुस्ते सुरास्तत्र ज्वालाव्याप्तदिगन्तरम् ।। १२ ।। अतुलं तत्र तत्तेजः सर्वदेवशरीरजम् ।।

ब्रह्माजी के मुँह से एक महान् तेज निकला ।।१०।। और अन्य जो इन्द्र आदिक देवता थे उन लोगों से भी महान् तेज निकला और वह सब एक रूप में हो गया ।।११।। अत्यन्त दीप्त सुमेरु पर्वतके समान, और जिसकी ज्वाला से दसों दिशाएँ दीप्त हैं ऐसे एकत्रित तेज:समूह को देवताओं

ने देखा॥१२॥संसार में जिसकी बराबरी का कोई नहीं ऐसा वह इकट्ठा हुआ सभी देवताओं के शरीर से उत्पन्न, अपने तेज से तीनों लोकों को प्रकाशित करनेवाला तेजःसमूह (शक्ति) एक स्त्री के रूप में हो गया॥१३॥ उसमें जो शिवजी का तेज था उसमें उस देवी का मुँह और यमके

एकस्थं तद्भून्नारी व्याप्तलोकत्रयंत्विषा ॥१३॥ यद्भूच्छाम्भवं तेज-
स्तेनाजायत तन्मुखम्॥याम्येन चाभवन्केशा बाहवोविष्णुतेजसा॥१४॥
सौम्येन स्तनयोर्युग्मं मध्यमैन्द्रेण चाभवत्॥वारुणेन च जंघोरू नितम्ब-
स्तेजसा भुवः॥१५॥ ब्रह्मणस्तेजसा पादौ तदङ्गुल्योऽर्कतेजसा॥
वसूनां च कराङ्गुल्य। कौबेरेण च नासिका॥१६॥ तस्यातु दन्ताः

तेज से केश और श्रीविष्णु के तेज से भुजाएँ हुईं॥१४॥ चन्द्रमा के तेज से दोनों स्तन और इन्द्र के तेज से मध्यभाग (कटि आदि), वरुण के तेज से जंघा और ऊरू, पृथ्वी के तेज से नितम्ब (कमर के नीचे का स्थान)॥१५॥ ब्रह्मा के तेज से दोनों चरण, सूर्य के तेज से चरणों की

अँगुलियाँ और आठों वसुओंके तेज से हाथोंकी अँगुलियाँ एवं कुबेर की शक्ति ने नासिका ॥१६॥ प्रजापति के तेज से दाँत पैदा हुए, अग्नि के तेज से तीनों नेत्र पैदा हुए ॥१७॥ दोनों संध्याओं के तेज से आँखों की भौंहें और वायु के तेज से दोनों कान हुए, और अन्य देवताओं के भी तेज से

सम्भूताःप्राजापत्येन तेजसा॥नयनत्रितयं जज्ञे तथा पावकतेजसा॥१७॥ भ्रुवौ च सन्ध्ययोस्तेजः श्रवणावनिलस्य च ॥ अन्येषां चैव देवानां सम्भवस्तेजसां शिवा ॥१८॥ ततःसमस्तदेवानां तेजोराशिसमुद्भवाम् । तां विलोक्य मुदं प्रापुरमरा महिषार्दिताः॥१९॥ शूलं शूलाद्विनिष्कृष्य

उत्पन्न शिवा (कल्याण करनेवाली) देवी प्रकट हुई ॥१८॥ उसके बाद महिषासुर से अत्यन्त पीड़ित देवतालोग सभी देवताओंके तेजःसमूह से उत्पन्न उस प्रकाशस्वरूप ज्योति को देखकर

१—ततो देवाः ददुस्तस्यै स्वानि स्वान्यायुधानि च। ऊचुर्जयजयेत्युच्चैर्जयन्तीं तां जयैषिणः ॥ अर्थ—जय की इच्छा-वाले देवगणों ने अपने-अपने अस्त्रों को दिया और जयन्ती देवी का जयजयकार किया। यह श्लोक पाठ में नहीं है, केवल शान्तनवी टीका में है ॥

अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥१९॥ उस देवी के लिए शङ्करजी ने अपने त्रिशूल के देवता से लेकर त्रिशूल दिया, श्रीकृष्णजी ने सुदर्शनचक्र से निकालकर चक्र दिया ॥२०॥ और देवी के लिए वरुण ने शंख, अग्नि ने शक्ति दी, वायु ने धनुष और तीरों से भरे तर्कस को दिया ॥२१॥

दद्रौ तस्यै पिनाकधृक् ॥ चक्रं च दत्तवान् कृष्णः समुत्पाट्य स्वचक्रतः ॥२०॥ शंखं च वरुणः शक्तिं ददौ तस्यै हुताशनः ॥ मारुतो दत्तवान् चापं बाणपूर्णे[1] तथेषुधी ॥२१॥ वज्रमिन्द्रः समुत्पाट्य कुलिशादमराधिपः ॥ ददौ तस्यै सहस्राक्षो घण्टामैरावताद् गजात् ॥२२॥ कालदण्डाद्यमो दण्डं पाशं चाम्बुपतिर्ददौ ॥ प्रजापतिश्चाक्षमालां ददौ ब्रह्मा कमण्डलुम् ॥२३॥

देवताओं के स्वामी इन्द्र ने अपने वज्र से निकाल वज्र और ऐरावत हाथी से लेकर घण्टा ॥२२॥ यमराज ने कालदण्ड से काल को दिया और वरुण ने फाँस दिए, दक्षप्रजापति ने अक्षमाला और

१—बाणपूर्णो—यह भी पाठ है।

ब्रह्माने कमण्डलु दिया ।।२३।। सूर्य ने देवी के सभी रोमछिद्रों में अपनी किरणों को दिया, काल (समयाधिष्ठात् देवता ने) खड्ग और चमकीली ढाल दी ।।२४।। क्षीरसागर ने अत्यन्त सुन्दर मुक्ताहार और नवीन नवीन दिव्य दो वस्त्र, और चूड़ामणि, तथा दिव्य कुण्डल (कानों का

समस्तरोमकूपेषु निजरश्मीन् दिवाकरः ।। कालश्च दत्तवान् खड्गं 'तस्याश्चर्म च निर्मलम् ।।२४।। क्षीरोदश्चामलं हारमजरे च तथाम्बरे ।। चूड़ामणिं तथा दिव्यं कुण्डले कटकानि च ।। २५ ।। अर्धचन्द्रं तथा शुभ्रं केयूरान्सर्वबाहुषु ।। नूपुरौ विमलौ तद्वद्ग्रैवेयकमनुत्तमम् ।।२६।। अङ्गुलीयकरत्नानि समस्तास्वङ्गुलीषु च ।।विश्वकर्मा ददौ तस्यै परशुं

भूषण कर्णफूल), कटक (हाथों के भूषण कङ्कण) और ललाट के लिए स्वच्छ अर्धचन्द्रमा और सभी भुजाओं के बाजूबन्द बिजायठ, चरणों के लिए सुन्दर दो पायल और उसी तरह गले के लिए उत्तम कण्ठा और सभी अँगुलियों के लिए रत्न-जड़ी अँगूठियाँ दीं। विश्वकर्मा ने देवी के

१—तस्यै चर्म-यह उत्तम पाठ है ।

लिए उत्तम फरसा दिया ॥२५, २६, २७॥ और अनेक प्रकार के अस्त्र-शस्त्र और किसी भी अस्त्र-शस्त्र से नहीं छिदने योग्य बख्तर भी दिये, सिर पर और गले में पहिनने के लिए कमल की दो निर्मल मालाएँ दीं ॥२८॥ और उस देवी को समुद्र ने अत्यन्त सुन्दर कमल दिया, हिमालय

चातिनिर्मलम् ॥ २७ ॥ अस्त्राण्यनेकरूपाणि तथाभेद्यं च दंशनम् ॥ अम्लानपङ्कजां मालां शिरस्युरसि चापराम् ॥२८॥ अददज्जलधिस्तस्यै पङ्कजंचातिशोभनम्॥हिमवान्वाहनं सिंहं रत्नानि विविधानि च ॥२९॥ ददावशून्यंसुरया पानपात्रं धनाधिपः॥ शेषश्च सर्वनागेशो महामणिविभूषितम् ॥३०॥ नागहारं ददौ तस्यै धत्ते यः पृथिवीमिमाम् ॥ अन्यैरपि सुरैर्देवी भूषणैरायुधैस्तथा ॥३१॥सम्मानिता ननादोच्चैः साट्टहासं

पर्वत ने चढ़ने के लिए सवारी सिंह दिया और अनेक प्रकार के रत्न दिए ॥२९॥ कुबेर ने मद्य से भरा पानपात्र (पीने का पात्र) दिया, सभी नगरों के स्वामी शेषनाग जो कि इस पृथ्वी को रोके

रहते हैं, उन्होंने महान्-महान् मणियों से शोभायमान नागहार दिया। उस देवी ने दूसरे देवताओं से दिए गए अस्त्र-शस्त्रास्त्रों द्वारा सम्मान पाकर बार-बार हँसती हुई उच्चस्वर से गर्जना की। देवी के उस भयङ्कर गर्जन से सम्पूर्ण आकाश गूँज उठा ॥३०-३१-३२॥ अमायतातिमहता के दो

मुहुर्मुहुः ॥ तस्या नादेन घोरेण कृत्स्नमापूरितंनभः ॥३२॥ अमायतातिमहता प्रतिशब्दो महानभूत॥ चुक्षुभुःसकला लोकाः समुद्राश्च चकम्पिरे ॥३३॥ चचाल वसुधा चेलुः सकलाश्च महीधराः ॥ [1]जयेति देवाश्च मुदा तामूचुःसिंहवाहिनीम्॥३४॥तुष्टुवुर्मुनयश्चैनांभक्तिनम्रात्ममूर्तयः॥

अर्थ हैं १—उस असीमित शब्द से, २—अमायत अर्थात् साथ में रहनेवाले सिंह द्वारा किए गए शब्द से, महान् प्रतिध्वनि हुई जिससे सभी लोक तथा सातों समुद्र काँप उठे ॥३३॥ सारी पृथ्वी हिल उठी, सभी पर्वत चलायमान हो गये, और देवता लोगों ने उस सिंह की सवारी वाली

१— जयेति च मुदा देवास्तामूचुः सिंहवाहिनीम्। यह भी पाठ शा० न० का है।

देवी का जयजयकार किया ॥३४॥ भक्ति से नम्रतापूर्वक ईश्वर-स्वरूप मुनि लोग इस देवी की स्तुति करने लगे, और सभी असुर सम्पूर्ण (तीनों) लोक को क्षुब्ध देखकर अपनी-अपनी सेनाओं के साथ लग गये और अस्त्र-शस्त्रों को लेकर उठ खड़े हो गये और राक्षसों का स्वामी

दृष्ट्वा समस्तं संक्षुब्धं त्रैलोक्यममरारयः ॥३५॥ सन्नद्धाखिलसैन्यास्ते समुत्तस्थुरुदायुधाः ॥ आः किमेतदिति क्रोधादाभाष्य महिषासुरः ॥३६॥ अभ्यधावत तं शब्दमशेषैरसुरैर्वृतः ॥ स ददर्श ततो देवीं व्याप्तलोकत्रयां त्विषा ॥३७॥ पादाक्रान्त्यानतभुवं किरीटोल्लिखिताम्बराम् ॥ क्षोभिता-

महिषासुर क्रोध से आः यह क्या ? ऐसा कहकर सभी असुरों के साथ उस अट्टहासपूर्ण गर्जन की ओर दौड़ा। उसके बाद उसने तेज से तीनों लोकों को प्रकाशित करती हुई उस जगन्माता (देवी) को देखा ॥३५, ३६, ३७॥ वह माता (देवी) कैसी है कि जिसके चलने से पृथ्वी झुक गयी है, शिर के किरीट से सम्पूर्ण आकाश विचित्र-सा (सुन्दर) हो गया है, जिसके धनुष

की टङ्कार से सम्पूर्ण पाताल तक क्षुब्ध हो चला है ।।३८।। और अपनी हजार भुजाओं द्वारा दसों दिशाओं को व्याप्त कर बैठी हुई (देवी को देखा) । उसके बाद उस देवी के साथ सुरद्वेषी राक्षसों का युद्ध हुआ ।।३९।। दोनों ओर से अनेक प्रकार के शस्त्रास्त्रों के छूटने से दसों दिशाओं

शेषपातालां धनुर्ज्यानिःस्वनेन ताम् ।।३८।। दिशो भुजसहस्रेण समन्ताद् व्याप्य संस्थिताम् ।। ततः प्रववृते युद्धं तया देव्या सुरद्विषाम् ।।३९।।शस्त्रास्त्रैर्बहुधा मुक्तैरादीपितदिगन्तरम्।। महिषासुरसेनानीश्चिक्षुराख्यो महासुरः ।।४०।। युयुधे चामरश्चान्यैश्चतुरङ्गबलान्वितः।। रथानामयुतैः षड्भिरुदग्राख्योमहासुरः ।।४१।। अयुध्यतायुतानांच सहस्रेण

के अन्त तक ज्वाला फैल गयी, महिषासुर-सेना का सेनापति महायोद्धा चिक्षुर नाम का था ।।४०।। उसने और चामर नामक असुर ने भी अन्य चतुरङ्गिणी (रथ, हाथी, घोड़ा और पैदल चलनेवालों से युक्त) सेना को लेकर देवी से युद्ध किया, और उदग्र नामक महान् योद्धा ने

(बली) साठ हजार रथ लेकर युद्ध किया ।।४१।। और महाहनु नामक राक्षस अयुत (दस हजार) उसके हजार गुना एक करोड़ रथों (युद्ध सामग्रियों) को साथ में लेकर लड़ा (नियुत संख्या दस लाख की होती है) असिलोमा नामक असुर ने पचास नियुत अर्थात् पाँच करोड़ रथों को साथ में

महाहनुः ।। पञ्चाशद्भिश्च नियुतैरसिलोमामहासुरः ।।४२।। अयुतानां शतैः षड्भिर्बाष्कलो युयुधे रणे ।। गजवाजिसहस्रौघैरनेकैः परिवारितः ।।४३।। वृतो रथानां कोट्या च युद्धे तस्मिन्नयुध्यत ।। विडालाख्योऽयुतानां च पञ्चाशद्भिरथायुतैः ।।४४।। युयुधे संयुगे तत्र रथानां परिवारितः ।।

लेकर युद्ध किया ।।४२।। और बाष्कल नामक असुर ने हाथी घोड़ों के हजारों समूहों से युक्त साठ हजार सेनाओं को लेकर रण में देवी से युद्ध किया ।।४३।। और करोड़ों रथों को लेकर भी युद्ध किया । इसके बाद विडाल नामक दैत्य पाँच लाख रथों को लेकर लड़ा, और उन सबके

नष्ट हो जाने पर पचास करोड़ रथ-सेनाओं को लेकर युद्ध में देवी से लड़ा और दूसरे भी असुरों ने लाखों-लाखों की संख्या में रथ, हाथी और घोड़ों के सहित इकट्ठा हो-होकर ॥४४, ४५॥ उस संग्राम में परम ज्योति देवी के साथ युद्ध किया। इसके बाद कोटि-कोटि परार्ध संख्या

**अन्ये च तत्रायुतशो रथनागहयैर्वृताः[१] ॥४५॥ युयुधुः संयुगे देव्या सह तत्र महासुराः ॥ कोटिकोटिसहस्रैस्तु रथानां दन्तिनां तथा ॥४६॥ हयानां च वृतो युद्धे तत्राभून्महिषासुरः ॥ तोमरैर्भिन्दिपालैश्च शक्तिभि-**

अर्थात् करोड़ों-करोड़ों हजारों-हजारों की संख्या में रथ और घोड़ों से युक्त महिषासुर उस युद्ध में सम्मिलित हो गया और तोमर (सबको ग्रहण करनेवाला अस्त्र), भिन्दिपाल (अस्त्र प्रयोक्ता की रक्षा का अस्त्र), हाथ से फेंके जानेवाला लट्ठ लाठी शक्ति (वा अस्त्र), मुसल

१—वृतः कालो रथानां च रणे पञ्चाशतायुतैः। युयुधे संयुगे तत्र तावद्भिः परिवारितः॥ अर्थ—कालनामक महादैत्य ने पाँच लाख सैनिकों और पाँच लाख रथों को लेकर संग्राम में देवी से युद्ध किया॥ ४५॥ परन्तु यह व्याख्या केवल शान्तनवी की है। पाठ में यह नहीं है न तो दूसरे टीकाकार की है।

(तोड़-फोड़ करनेवाला) आदि से ।।४६-४७।। और खड्ग, फरसा, किरच आदि से देवी के साथ सभी ने युद्ध किया। कुछ असुरों ने शक्ति अस्त्र को फेंका, कुछ फांस को और दूसरे ।।४८।।

मुसलैस्तथा ।।४७।। युयुधुः संयुगे देव्याः खड्गैः परशुपट्टिशैः ।। केचिच्च चिक्षिपुः शक्तीः केचित्पाशांस्तथापरे ।।४८।। देवीं खड्गप्रहारैस्तु ते तां हन्तुं प्रचक्रमुः ।। सापि देवी ततस्तानि शस्त्राण्यस्त्राणि चण्डिका ।।४९।। लीलयैव प्रचिच्छेद निजशस्त्रास्त्रवर्षिणी ।। अनायस्तानना देवी स्तूयमाना सुरर्षिभिः ।।५०।। मुमोचासुरदेहेषु शस्त्राण्यस्त्राणि चेश्वरी ।। सोऽपि क्रुद्धो धुतसटो देव्या वाहनकेसरी ।।५१।। चचारासुरसैन्येषु वनेष्विव हुताशनः ।।

खड्गों द्वारा उस देवी को मारने के लिए चले। उसके बाद उस चण्डिका देवी ने उन शस्त्र-अस्त्रों को ।।४९।। अपने अस्त्र-शस्त्रों द्वारा खेल में ही काट दिया। देवताओं और ऋषियों द्वारा की गयी स्तुतिवाली, प्रसन्न मुखवाली ।।५०।। देवी असुरों के शरीरों पर अपने शस्त्रास्त्रों को

छोड़ने लगीं और देवी का वाहन सिंह अपने सिर की जटा को कँपाता हुआ क्रोध करके ।।५१।। जैसे कि जङ्गल के विनाश के लिए जङ्गल में लगी हुई आग छोटे-बड़े सबको जला देती है उसी प्रकार उन दानवों की सेना में (सिंह) घूमने लगा और उस युद्ध में युद्ध करती हुई अम्बिका

निःश्वासान्मुमुचे यांश्च युध्यमाना रणेऽम्बिका ।।५२।। त एव सद्यः सम्भूता गणाः शतसहस्रशः ।। युयुधुस्ते परशुभिर्भिन्दिपालासिपट्टिशैः ।।५३।।नाशयन्तोऽसुरगणान्देवीशक्त्युपबृंहिताः ।। अवादयन्त पटहान् गणाः शंखांस्तथापरे ।। ५४ ।। मृदङ्गांश्च तथैवान्ये तस्मिन्युद्धमहोत्सवे

ने जितने श्वास छोड़े ।।५२।। वे सभी श्वास तुरन्त ही देवी के सैकड़ों हजारों गण हो गये । वे सभी गण फरसा, भिन्दिपाल, तलवार आदि द्वारा असुरों से युद्ध करने लगे ।।५३।। और देवी की शक्ति से भरे हुए सभी गणों ने उन दानवों के गणों को मारते हुए ढोलक (डुगडुगी) और शंखों को बजाया ।।५४।। और दूसरे गणों ने उस युद्ध के उत्सव में मृदङ्ग को बजाया उसके

बाद देवी ने त्रिशूल से, गदा से और शक्ति नामक अस्त्रों की वर्षा से ।।५५।। और खड्गों से सैकड़ों महादैत्यों को मार डाला, और बहुतों को भयङ्कर घण्टा के शब्दों से मूर्च्छित कर गिरा दिया ।।५६।। और औरों को बाँधकर पृथ्वी पर घसीटा । कुछ दैत्य तेज खड्ग के गिरने से

ततो देवी त्रिशूलेन गदया [1]शक्ति वृष्टिभिः ।।५५।। खड्गादिभिश्च शतशो निजघान महासुरान् ।। पातयामास चैवान्यान् घण्टास्वनविमोहितान् ।। ५६ ।। असुरान्भुवि पाशेन बद्ध्वा [2]चान्यानकर्षयत् ।। केचिद्द्विधा कृतास्तीक्ष्णैः खड्गपातैस्तथापरे ।।५७।। विपोथिता निपातेन गदया भुवि शेरते ।। वेमुश्च केचिद्रुधिरं मुसलेन भृशं हताः ।। ५८ ।।

दो-दो टुकड़ा कर दिये गये और दूसरे ।।५७।। दैत्य गदा के गिर जाने के कारण पृथ्वी पर (पाथे गये गोबर के समान) सटकर सो गये (वा सो रहे हैं) और कितने बारम्बार मुसल की

१—'शक्ति ऋृष्टिभिः' यह पाठ है । २—'चान्यानकर्षत' यह भी पाठ है ।

मार से रक्त वमन करने लगे ॥५८॥ और कितने तो हृदय में त्रिशूल की चोट से छेद हो जाने से पृथ्वी पर पड़ गये और कुछ दैत्य बाण-समूह के लगने के कारण उस रण-प्राङ्गण में पड़े रहे ॥५९॥ कुछ सेना के आगे चलनेवाले दैत्योंने चोट के कारण प्राण छोड़ दिये (अर्थात् मर गये)।

**केचिन्निपतिता भूमौ भिन्नाः शूलेन वक्षसि ॥ [1]निरन्तराः शरौघेण कृताः केचिद्रणाजिरे ॥५८॥ [2]सेनानुकारिणः प्राणान् [3]मुमुचुस्त्रिदशार्दनाः ॥ केषाञ्चिद्बाहवश्छिन्नाश्छिन्नग्रीवास्तथापरे ॥६०॥ शिरांसि पेतुरन्येषामन्ये मध्ये विदारिताः ॥ विच्छिन्नजंघास्त्वपरे पेतुरुर्व्यां महासुराः ॥६१॥**

कितने की बाँहें कट गयीं, कितने का गला कट गया ॥६०॥ औरों का सिर कटकर पृथ्वी पर गिर पड़ा, औरों का आधा धड़ कटकर गिर पड़ा और बड़े-बड़े महायोद्धा जाँघों के कटने से

---

१—'निरन्तर शरौघेण' और 'निराकृतः शरौघेण' यह पाठ-भेद है। २—'शल्यानुकारिणः' यह शान्तनवी का पाठ है। 'श्येनानुकारिणः' चतुर्धरी का है। ३—'मुमुचुस्त्रिदशार्दिनः' शा० न० का पाठ है ॥

पृथ्वी पर गिर पड़े ।।८१।। कुछ दैत्य एक भुजा, एक आँख और एक पैरवाले हो गये और कुछ दो-दो टुकड़े हो गये (अथवा एक भुजा एक आँख एक पैरवाले और आधी देहवाले) और कुछ दैत्य जिनका सिर कट गया था, उनके कबन्ध (अलग से सिर को धारण करनेवाला शिरहीन

एकबाह्वक्षिचरणाः केचिद्देव्या द्विधाकृताः ।। छिन्नेऽपि चान्ये शिरसि पतिताः पुनरुत्थिताः ।।६२।। कबन्धा युयुधुर्देव्या गृहीतपरमायुधाः ।। ननृतुश्चापरे तत्र युद्धे [1]तूर्यलयाश्रिताः ।।६३।। कबन्धाश्छिन्नशिरसः [2]खड्गशक्त्यृष्टिपाणयः ।। तिष्ठ तिष्ठेति भाषन्तो देवीमन्ये महासुराः ।।६४।। पातितै-

शरीर) ही पुनः उठ गये ।।६२।। उन कबन्धों ने बड़े-बड़े अस्त्र-शस्त्रों को लेकर देवीके साथ युद्ध किया, और दूसरे तूर्य (तुरही बाजा, अथवा युद्ध के लायक चार तरह) के सहारे से उस युद्ध में विजय की इच्छा से नाच करने लगे ।।६३।। और शिरहीन कबन्ध खड्ग, शक्ति (दोनों

१—'तूर्यलयान्विताः' चतुर्थरी टीका का है। २—'खड्गशक्त्यृष्टिपाणयः' शान्तनवी का है।

तरफ धारवाला अस्त्र) हाथ में लेकर तिष्ठ तिष्ठ (ठहरो ठहरो) कहते हुए देवी पर दौड़ते थे, (अन्ये महासुराः का अन्वय पूर्वश्लोक से है; अर्थ—और योद्धा दैत्यों ने नाच और युद्ध किया) ॥६४॥ जहाँ वह युद्ध हुआ था वहाँ की पृथ्वी देवी के अस्त्रों द्वारा गिराये गये रथ,

रथनागाश्वैरसुरैश्चवसुन्धरा॥ अगम्यासाऽभवेत्तत्रयत्राभूत्स महारणः।६५
शोणितौघा महानद्यः सद्यस्तत्र विसुस्रुवुः॥ मध्ये चासुरसैन्यस्य वार-
णासुरवाजिनाम्॥६६॥क्षणेन तन्महासैन्यमसुराणां तथाम्बिका॥ निन्ये
क्षयं यथा वह्निस्तृणदारुमहाचयम्॥६७॥सच सिंहोमहानादमुत्सृजन्धुत

हाथी, घोड़ों और दैत्यों से आच्छादित हो गयी जिससे चलने का रास्ता भी नहीं रह गया था ॥६५॥ तुरन्त ही वहाँ हाथी, घोड़ों, असुरों और अन्य सैनिकों के बीच में रक्त-समूह की नदियाँ बह चलीं ॥६६॥ असुरों की उस विशाल सेना का नाश देवि चण्डिका (क्रोधवाली) ने एक क्षण में ऐसे कर दिया जैसे तिनका और सूखे काष्ठ के समूह को आग जला देती है ॥६७॥

और देवी के वाहन उस सिंह ने असुरों के शरीर से प्राणों को बटोरते हुए अपने गले के बालों को फहराते हुए महान् गर्जन किया ॥६८॥ देवी के गणों ने उन राक्षसों के साथ महान्

केसरः ॥ शरीरेभ्योऽमरारीणामसूनिव विचिन्वति ॥६८॥ देव्या गणैश्च तैस्तत्र कृतं युद्धं तथासुरैः ॥ [1]अथैनां तुष्टुवुर्देवाः पुष्पवृष्टिमुचो दिवि ॥६९॥

युद्ध किया । इस युद्ध से प्रसन्न होकर देवता लोगों ने आकाश से फूल बरसाते हुए अत्यन्त सन्तुष्ट होकर देवी की स्तुति की ( वा इन पर परम सन्तुष्ट हुए ) ॥६९॥

१—'अथैनां तुष्टुवुः' और 'यथैनां ततुषुः' दोनों पाठ हैं, अथैनां तुष्टुवुः इस शा० न० पाठ का अर्थ—देवता लोग सोचते और कहते हैं कि अहो यह महान् आश्चर्य है, कहाँ इन महान् मायावी योद्धाओं का समूह सौ २ हजार २ दश २ हजार लाख २ करोड़ २ परार्थ २ की संख्या में और कुछ मायावी बिना सिर के, बिना हाथ-पैर के भी अनेकों हैं किन्तु अकेली अबला के रूप में होती हुई भी इस देवी ने केवल अपने हुङ्कार से सभी को नष्ट कर दिया । इसके बाद देवी के ऊपर फूल बरसाते हुए देवी की स्तुति की ॥

इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये महिषासुरसैन्यवधो नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥ उवाच ॥१॥ श्लोकाः ॥६८॥ मन्त्राः ॥६९॥ एवमादितः ॥१७३॥

इस प्रकार मार्कण्डेयपुराण में सावर्णिकमन्वन्तरीयदेवीमाहात्म्य में महिषासुर-सेना-वध नामक दूसरा अध्याय समाप्त हुआ ॥२॥

# अथ तृतीयोऽध्यायः

## अथ ध्यानम्

उद्यद्भानुसहस्रकान्तिमरुणक्षौमां शिरोमालिकां
रक्तालिप्तपयोधरां जपवटीं विद्यामभीतिं वराम्।
हस्ताब्जैर्दधतीं त्रिनेत्रविलसद्वक्त्रारविन्दश्रियं
देवीं बद्धहिमांशुरत्नमुकुटां वन्दे सुमन्दस्मिताम्॥

ऋषिरुवाच॥१॥ निहन्यमानं तत्सैन्यमवलोक्य महासुरः॥ सेनानीश्चिक्षुरः कोपाद्ययौ योद्धुमथाम्बिकाम्॥२॥ स देवीं शरवर्षेण ववर्ष

श्री सुमेधा ऋषिजी बोले ॥१॥ हे राजन् सुरथ! महिषासुर का सेनापति चिक्षुर अपनी उस सेना को नष्ट देखकर क्रोधपूर्वक देवी से लड़ने के लिए स्वयं गया ॥२॥ जिस

प्रकार सुमेरु पर्वत के शिखर पर मेघ पानी बरसाता है वैसे ही युद्ध में वह चिक्षुर देवी के शरीर पर बाणों की वर्षा करने लगा ।।३।। देवी ने उसके उत्कट बाणों को भी खेल में ही काट दिया

समरेऽसुरः ।। यथा मेरुगिरेः शृङ्गं तोयवर्षेण तोयदः ।।३।। तस्य छित्वा ततो देवी लीलयैव शरोत्करान्।।जघान तुरगान् बाणैर्यन्तारं चैव वाजिनाम् ।।४।। चिच्छेद च धनुः सद्यो ध्वजं चातिसमुच्छ्रितम् ।। विव्याध चैव गात्रेषु छिन्नधन्वानमाशुगैः ।।५।। स छिन्नधन्वा विरथो हताश्वो हतसारथिः।। अभ्यधावत तां देवीं खड्गचर्मधरोऽसुरः ।।६।। सिंहमाहत्य

और रथ-सारथियों (कोचवानों) के सहित घोड़ों को भी मार डाला ।।४।। तुरन्त ही उसके धनुष तथा ऊपर लहराती हुई पताका को काट दिया, और धनुषहीन चिक्षुर के अङ्गों में अपने तीक्ष्ण बाणों को चुभा दिया ।।५।। वह दैत्य धनुष, रथ और सारथियों के नष्ट होने पर भी

ढाल और तलवार लेकर देवी पर दौड़ा ॥६॥ उस अति शीघ्रता करनेवाले चिक्षुर ने तेज धार की तलवार से सिंह के सिर पर मारा और तुरन्त ही देवी के बायें हाथ पर भी मारा ॥७॥ हे राजन् सुरथ ! उसका वह खड्ग देवी की भुजा से सम्बन्ध होते ही टुकड़ा-टुकड़ा हो गया।

खड्गेन तीक्ष्णधारेण मूर्धनि ॥ आजघान भुजे सव्ये देवीमप्यतिवेगवान् ॥७॥ तस्याः खड्गो भुजं प्राप्य पफाल नृपनन्दन ॥ ततो जग्राह शूलं स कोपादरुणलोचनः ॥८॥ चिक्षेप च ततस्तत्तु भद्रकाल्यां महासुरः॥ जाज्वल्यमानं तेजोभी रविबिम्बमिवाम्बरात्॥९॥दृष्ट्वा तदापतच्छूलं देवी शूलममुञ्चत॥तेन तच्छतधा नीतं शूलं स च महासुरः॥१०॥

उसके बाद क्रोध से लाल-लाल आँखें कर उसने त्रिशूल को उठाया ॥ ८ ॥ उस महायोद्धा दैत्य ने तेज से जलते हुए सूर्य के समान तेजवाले शूल को आकाश से देवीपर छोड़ा ॥९॥ देवी ने चिक्षुर से छोड़े गये शूल को गिरते हुए देखकर अपना त्रिशूल छोड़ा। देवी के त्रिशूल से

चिक्षुर का शूल और चिक्षुर के भी सैकड़ो टुकड़े हो गये॥१०॥ महिषासुर के उस महापराक्रमी सेनापति (चिक्षुर) के मर जाने पर देवताओं को दुख देनेवाला चामर नामक असुर हाथी पर सवार होकर आया॥११॥ और उसने भी अपनी शक्ति को देवी पर छोड़ा परन्तु देवी ने

हते तस्मिन्महावीर्ये महिषस्य चमूपतौ॥ आजगाम गजारूढश्चामरस्त्रिदशार्दनः॥११॥ सोऽपि शक्तिं मुमोचाथ देव्यास्तामम्बिका द्रुतम्॥ हुङ्काराभिहतां भूमौ पातयामास निष्प्रभाम्॥१२॥ भग्नां शक्तिनिपतितां दृष्ट्वा क्रोधसमन्वितः॥ चिक्षेप चामरः शूलं बाणैस्तदपि साच्छिनत्॥१३॥ ततः सिंहः समुत्पत्य गजकुम्भान्तरे स्थितः॥ बाहुयुद्धेन युयुधे

तुरन्त ही अपने हुङ्कार रूपी शब्द से उस शक्ति को निस्तेज कर पृथ्वी पर गिरा दिया॥१२॥ चामर ने अपनी शक्ति को नष्ट और गिरी पड़ी देखकर क्रोध से देवी के ऊपर शूल फेंका, देवी ने उसे भी अपने बाणों से काट दिया॥१३॥ उसके बाद देवी के वाहन सिंह ने कूदकर चामर के हाथी के मस्तक पर चढ़कर उस देव-शत्रु चामर से बाहु-युद्ध (अर्थात् हाथ से

युद्ध ) किया।।१४।।उसके बाद वे दोनों ( सिंह और दैत्य ) लड़ते-लड़ते हाथी से पृथ्वीपर आये और बड़े-बड़े अस्त्र-शस्त्रों द्वारा रोषपूर्ण भयंकर युद्ध किया ।।१५।। उसके बाद सिंह ने वेग से ऊपर

तेनोच्चैस्त्रिदशारिणा ।। १४ ।। युद्ध्यमानौ ततस्तौ तु तस्मान्नागान्महीं गतौ ।। युयुधातेऽतिसंरब्धौ प्रहारैरतिदारुणैः ।।१५।। ततो वेगात्खमुत्पत्य निपत्य च मृगारिणा।।करप्रहारेण शिरश्चामरस्य पृथक्कृतम्।।१६।। उदग्रश्च रणे देव्या शिलावृक्षादिभिर्हतः ।। दन्तमुष्टितलैश्चैव करालश्च निपातितः।।१७।।देवी क्रुद्धा गदापातैश्चूर्णयामास चोद्धतम् ।। बाष्कलं भिन्दिपालेन बाणैस्ताम्रं तथान्धकम् ।।१८।।उग्रास्यमुग्रवीर्यं च तथैव च

कूदकर नीचे सामने आकर ऐसा तमाचा मारा कि चामर का सिर शरीरसे अलग हो गया।।१६। उदग्रनामक राक्षस को भी देवी ने पर्वत,पेड़ आदि चलाकर मार डाला, तब कराल नामक असुर आया । उसको भी देवी ने दाँत, मुष्टि और चपेटों से मार डाला ।।१७।। उद्धत नामक राक्षस

को भी देवी ने अपनी गदा से चूर्ण कर दिया, तब बाष्कल आया। उसे अपने भिन्दिपाल नामक अस्त्र से और ताम्र एवं अन्धक को अपने बाणों से मार डाला ॥१८॥ उग्रास्य, उग्रवीर्य और महाहनु आये, इन तीनों को भी तीन नेत्रवाली देवी ने त्रिशूल से मार डाला ॥१९॥ और देवी

**महाहनुम्॥त्रिनेत्राचत्रिशूलेनजघान परमेश्वरी॥१९॥बिडालस्यासिना कायात्पातयामासवै शिरः॥ दुर्धरंदुर्मुखंचोभौशरैर्निन्येयमक्षयम् ॥२०॥ एवं संक्षीयमाणे तु स्वसैन्ये महिषासुरः॥माहिषेण स्वरूपेण त्रासयामास**

ने बिडाल नामक असुर का सिर छिन्न कर उसके शरीर से नीचे गिरा दिया तथा दुर्मुख, दुर्धर नामक दो असुर आये, उन दोनों को भी देवी नें बाणों द्वारा यमपुरी में पहुंचा दिया (अर्थात् मार डाला) ॥२०॥ तब महिषासुर ने इस प्रकार अपनी सेना का नाश देखकर अपने महिष

१—कालश्च कालदण्डेन कालरात्रिरपातयत्। उग्रदर्शनमत्युग्रैः खड्गपातैरपातयत्॥ असिनैवासिलोमानमाच्छिनत्सा-रणोत्सवे। गणैः सिंहेन देव्या च जयक्ष्वेडाकृतोत्सवः। अर्थ— कालरात्रि ने कालदण्ड से काल को मारा और उग्रदर्शन को तीक्ष्ण खड्गों से मार गिराया। तलवार सदृश लोमवाले (असिलोमा) को तलवार से मारा॥ ये दो श्लोक पाठ में नहीं हैं किन्तु कुछ लोग पाठ करते भी हैं; क्योंकि देवी की प्रशंसा ही है।

रूप (भैंसेवाले रूप) से देवी के उन गणों को भय दिखाया (अर्थात् दुःख दिया) ॥२१॥ कुछ गणों को तुण्ड (थूथुन) से मार-मारकर और कितनों को खुर (पैर) चला-चलाकर और कितनों को पूँछ से मार-मारकर और कितनों को दोनों सींगों से फाड़-फाड़कर (दुःख दिया)॥२२॥

तान्गणान्॥२१॥काँश्चितुण्डप्रहारेण [1]खुरक्षेपैस्तथापरान्॥लाङ्गूलताडिताँश्चान्यञ्छृङ्गाभ्याञ्च विदारितान् ॥२२॥ वेगेन काँश्चिदपरान्नादेन भ्रमणेन च॥ निःश्वासपवनेनान्यान्पातयामास भूतले ॥२३॥ निपात्य प्रमथानीकमभ्यधावतसोऽसुरः॥ सिंहंहन्तुं महादेव्याः कोपं चक्रे ततो-

और कितनों को वेगपूर्वक दौड़ से और भयङ्कर शब्द से और औरों को अपनी श्वास की वायु से पृथ्वी पर गिरा दिया ॥ २३ ॥ इस प्रकार देवी के प्रमथों (गणों) की सेना को पृथ्वी पर गिराकर वह असुर (महिषासुर) देवी के वाहन सिंह को मारने के लिए

१—"क्षुरक्षेपैः" यह भी पाठ है।

दौड़ा, तब अम्बिका (देवी) ने भयङ्कर क्रोध किया ॥ २४ ॥ वह महाबली महिषासुर भी क्रोध से आग-बबूला हो खुरों से पृथ्वी कोड़ने लगा और सींगों से ऊँचे-ऊँचे पहाड़ों को फेंका और भयङ्कर शब्द किया ॥ २५ ॥ उसके वेगपूर्ण पैंतरे के कारण वहाँ की

ऽम्बिका ॥२४॥ सोऽपि कोपान्महावीर्यः खुरक्षुण्णमहीतलः॥ शृंगाभ्यां पर्वतानुच्चांश्चिक्षेप च ननाद च ॥२५॥ वेगभ्रमणविक्षुण्णा मही तस्य व्यशीर्यत॥लाङ्गूलेनाहतश्चाब्धिः प्लावयामास सर्वतः॥२६॥धुतशृङ्ग विभिन्नाश्च खण्डं खण्डं ययुर्घनाः ॥ [1]श्वासानिलास्ताः शतशो निपेतुर्न

पृथ्वी दुःखी हो फट गयी और पूँछ के हिलाने से दुःखी होकर (क्षुब्ध, मटमैला) समुद्र सम्पूर्ण पृथ्वी पर फैलने लगा ॥ २६ ॥ और उसके सींग के हिलाने से बादलों का समूह टुकड़े-टुकड़े हो गया और ऊपर फेंक दिये गये पर्वत उसके श्वासरूपी वायु से टुकड़े-

१—"श्वासानिलास्ताऽविशीर्णाः" और "श्वासानिलाहताः शीर्णाः" ये दोनों पाठ भी हैं।

टुकड़े होकर आकाश से पृथ्वी पर गिरे ॥२७॥ इस प्रकार क्रोधाग्नि-ज्वाला से जलते हुए महिषासुर को आते देखकर श्रीचण्डिका (क्रोधवाली) देवी ने उसके वध के लिए क्रोध किया ॥ २८ ॥ और देवी ने पाश (फाँस) फेंककर उस महादैत्य महिषासुर को बाँध

भसोऽचलाः ॥२७॥ इति क्रोधसमाध्मातमापतन्तं महासुरम् ॥ दृष्ट्वा सा चण्डिका कोपं तद्वधाय तदाऽकरोत् ॥२८॥ सा क्षिप्त्वा तस्य वै पाशं तं बबन्ध महासुरम्॥तत्याज्यमाहिषं रूपं सोऽपिबद्धो महामृधे॥२९॥ ततः सिंहोऽभवत्सद्यो यावत्तस्याम्बिका शिरः ॥ छिनत्ति तावत् पुरुषः खड्गपाणिरदृश्यत ॥३०॥ तत एवाशु पुरुषं देवी चिच्छेद सायकैः ॥

लिया। उसने भी वहाँ अपना भैंसे का रूप छोड़ दिया ॥ २९ ॥ और तुरन्त ही सिंह बन गया। तब भी ज्योंही देवी उसका सिर काटती हैं कि उसी समय हाथ में खड्ग लिये पुरुष-शरीर हो गया ॥ ३० ॥ उसके बाद तुरन्त ही देवी ने बाणों से खड्ग और ढाल के

सहित पुरुषरूपको काट दिया; उसके बाद वह तुरन्त महान् मतवाला हाथी हो गया॥३१॥और अपने सूँड़ से देवी के वाहन महासिंह को घसीटने लगा और गर्जने लगा, सिंह को खींचते समय देवी ने उसके सूँड़ को तलवार से काट डाला॥३२॥उसके बाद फिर भी उस महा-असुर

तं खड्गचर्मणा सार्द्धं ततः सोऽभून्महागजः ॥३१॥ करेण च महासिंह तं चकर्षं जगर्ज च ॥ कर्षतस्तु करं देवी खड्गेन निरकृन्तत ॥ ३२ ॥ ततो महासुरो भूयो माहिषं वपुरास्थितः॥ तथैव क्षोभयामास त्रैलोक्यं सचराचरम्॥३३॥ततःक्रुद्धा जगन्माता चण्डिका पानमुत्तमम् ॥ पपौ पुनःपुनश्चैव जहासारुणलोचना॥३४॥ननर्द चासुरः सोऽपि बलवीर्य-

महिषासुर ने भैंसे का रूप धर लिया और पहले की तरह तीनों लोक के चर-अचर सभीको भय-भीत कर दिया॥३३॥ उसके बाद चण्डिकादेवी क्रोध करके बार-बार उत्तम मदिरा पीने लगीं और लाल-लाल आँखें करके हँसने लगीं॥३४॥अपने बल-पराक्रम से मतवाला वह महिषासुर भी

१—"वपुराश्रिता:" यह शान्तनवी का पाठ है।

घमण्ड से गर्जने लगा, और पहाड़ों को सींग से उठा-उठाकर देवी के ऊपर फेंकने लगा।।३५।। वह देवी भी महिषासुर से फेंके गये पर्वतों को अपने बाणों से चूर-चूर करती हुई मद्य के नशे से लाल-लाल आँखें किये (उसे मारने के लिये उद्यत-सी) महिषासुर से बोलीं ।।३६।। श्री-

मदोद्धतः ॥ विषाणाभ्यां च चिक्षेप चण्डिकां प्रति भूधरान् ॥ ३५ ॥ सा च तान् प्रहितांस्तेन चूर्णयन्ती शरोत्करैः॥उवाच तं मदोद्धूतमुखरागाकुलाक्षरम् ॥३६॥ देव्युवाच ॥ ३७ ॥ गर्ज गर्ज क्षणं मूढ मधु यावत्पिबाम्यहम् ॥मया त्वयि हतेऽत्रैव गर्जिष्यन्त्याशु देवताः ॥३८॥ ऋषिरुवाच ॥३९॥एवमुक्त्वा समुत्पत्य सारूढा तं महासुरम् ॥ पादे-

जगन्माता देवी बोलीं।।३७।।हे मूर्ख ! तुम तब तक क्षणमात्र और गर्ज लो, जब तक कि मैं मद्य पी रही हूँ। इसके बाद यहीं हमारे हाथों से अभी जब तुम मारे जाओगे तब तुरन्त ही देवता लोग गर्जेंगे।।३८।। श्री सुमेधा ऋषिजी बोले ।।३९।। हे राजन् सुरथ! ऐसा कहकर तुरन्त ही

देवी कूदकर महिषासुर पर चढ़ गयीं और पैर से दबाकर उसके कण्ठ में एक त्रिशूल मारा ॥४०॥ उसके बाद देवी के चरणों से दबे हुए महिषासुर ने अपने मुखद्वारा दूसरा शरीर धारण

नाक्रम्य कण्ठे च शूलेनैनमताडयत् ॥४०॥ ततः सोऽपि पदाक्रान्तस्तया निजमुखात्ततः ॥ अर्धनिष्क्रान्त [1]एवासि देव्या वीर्येण संवृतः ॥४१॥ अर्धनिष्क्रान्त एवासौ युध्यमानो महासुरः ॥ तया महासिना देव्याः शिरश्छित्वा निपातितः ॥४२॥ ततो हाहाकृतं सर्वं दैत्यसैन्यं [2]ननाश तत् ॥

कर निकल जाना चाहा और ज्योंही आधा निकला कि देवीने अपने पराक्रम से रोक दिया ॥४१॥

१—"एवासीद्देव्या" यह शान्तनवी का पाठ है। २—एवं स महिषो नाम ससैन्यः ससुहृद्गणः। त्रैलोक्यं मोहयित्वा तु तया देव्या निपातितः ॥ त्रैलोक्यस्थैस्तथा भूतैर्महिषे विनिपातिते। जयेत्युक्तं तदा सर्वैः सदेवासुर मानुषैः। ये दोनों श्लोक शान्तनवी टीका के हैं, कहीं-कहीं मिलते हैं किन्तु प्रक्षिप्त हैं। अर्थ—इस प्रकार उस महिषासुर ने अपनी सेना तथा मित्रों को साथ लेकर लड़ाई से तीनों लोक को आश्चर्यित कर दिया और देवी से मारा गया। महिषासुर के मर जाने पर तीनों लोक के जीव देवता (इन्द्रादि), असुर (बलि आदि) और मनुष्य सभी देवी का जय-जयकार करने लगे ॥

३—ननाश-णश् अदर्शने धातु से बना है, अतः विध्वंस अर्थ न होकर भाग जाना यह अर्थ यहाँ उत्तम है।

वह महासुर (महिषासुर) निकले हुए आधे ही शरीर से युद्ध करने लगा तब देवी ने तलवार से उसका सिर काट दिया॥४२॥ उस महिषासुर के मर जाने पर उसकी सेना हाहाकार करती

**प्रहर्षं च परं जग्मुः सकला देवतागणाः ॥४३॥ तुष्टुवुस्तां सुरा देवीं सह दिव्यैर्महर्षिभिः ॥ जगुर्गन्धर्वपतयो ननृतुश्चाप्सरोगणाः ॥४४॥**

**इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये महिषासुरवधो नाम तृतीयोऽध्यायः ॥३॥ उवाच ३। श्लोकाः ४१। मन्त्राः ४४। एवमादितः ॥२१७॥**

हुई भाग चली और सभी देवता लोग अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥४३॥ तब दिव्य महर्षियों के साथ देवता लोग उस देवी की स्तुति करने लगे, गन्धर्वराज लोग गान करने लगे तथा अप्सराएँ नाचने लगीं ॥४४॥

यह मार्कण्डेय पुराण का सावर्णिक मन्वन्तर के देवीमाहात्म्य में महिषासुर-दैत्यवध नामक तीसरा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थोऽध्यायः

## अथ ध्यानम्

कालाभ्राभां कटाक्षैररिकुलभयदां मौलिबद्धेन्दुरेखां
शङ्खं चक्रं कृपाणं त्रिशिखमपि करैरुद्वहन्तीं त्रिनेत्राम् ।
सिंहस्कन्धाधिरूढां त्रिभुवनमखिलं तेजसा पूरयन्तीं
ध्याये दुर्गां जयाख्यां त्रिदशपरिवृतां सेवितां सिद्धिकामैः ॥

ऋषिरुवाच ॥१॥ शक्रादयः सुरगणा निहतेऽतिवीर्ये तस्मिन्दुरा-

श्री सुमेधा ऋषिजी बोले ॥१॥ हे राजन् सुरथ् ! उस महाबलशाली दुष्ट महिषासुरके

---

१—ततः सुरगणाः सर्वे देव्या इन्द्रपुरोगमाः । स्तुतिमारेभिरे कर्तुं निहते महिषासुरे ॥

अर्थ—महिषासुर के मारे जाने के बाद देवताओं ने देवी की स्तुति करना प्रारम्भ किया । यह पद्य पाठ में नहीं है केवल शा० न० चतुर्धरी टीका में है ।

और उसकी सेना के मारे जाने के बाद इन्द्रादिक देवता लोग अत्यन्त हर्ष से रोमाञ्चित (पुलकित) हो नम्रता से सिर और कन्धा झुकाये हुए उस देवी की स्तुति करने लगे॥२॥ सभी देवताओंके शक्तिसमूह की एकमात्र मूर्ति और जो संसार के प्रति-प्राणी की आत्मशक्तिहै, जिससे

त्मनि सुरारिबले च देव्या॥ तां तुष्टुवुः प्रणतिनम्रशिरोधरांसा वाग्भिः प्रहर्षपुलकोद्गमचारुदेहाः॥२॥ देव्या यया ततमिदं जगदात्मशक्त्या निश्शेषदेवगणशक्तिसमूहमूर्त्या ॥ तामम्बिकामखिलदेवमहर्षिपूज्यां भक्त्या नताः स्म विदधातु शुभानि सा नः॥३॥ यस्याः प्रभावमतुलं भगवाननन्तो ब्रह्मा हरश्च न हि वक्तुमलं बलं च॥ सा चण्डिकाखिल-

यह विश्व स्थित है, उस सम्पूर्ण देवता और महर्षियों के पूज्य देवी को हम लोग भक्तिपूर्वक नमस्कार करते हैं। वह देवी हम लोगोंका कल्याण करें॥३॥ जिस देवी के अतुलनीय प्रभाव-वर्णन में भगवान् विष्णु, ब्रह्मा और शिव समर्थ नहीं हो सकते, वह चण्डिका देवी संसार की रक्षा करें और

दुःखदायी वा दुष्ट भयों को दूर करें॥४॥ हे देवि ! जो तू सदाचारियों के घर लक्ष्मीरूप, पापियों के घर दरिद्रारूप, निर्मल चित्तवालों के हृदय में सद्बुद्धिरूप, सज्जनों के यहाँ श्रद्धारूप, कुलीनों के यहाँ लज्जारूप से रहती हो, ऐसी तुम संसार की रक्षा करो, तुम्हें बार-बार-नमस्कार है॥५॥

जगत्परिपालनाय नाशाय[१]चाशुभमयस्य मतिं करोतु॥४॥ या श्रीःस्वयं सुकृतिनां भवनेष्वलक्ष्मीःपापात्मनां कृतधियां हृदयेषु बुद्धिः॥श्रद्धासतां कुलजनप्रभवस्य लज्जा तां त्वां नताः स्म परिपालय देवि विश्वम् ॥५॥ किं वर्णयाम तव रूपमचिन्त्यमेतत्किं चातिवीर्यमसुरक्षयकारि भूरि॥ किं चाहवेषु चरितानि [२]तवाद्भुतानि सर्वेषु देव्यसुरदेवगणादिकेषु ॥६॥

हे देवि ! सभी देवता, असुर आदि से विलक्षण तथा उत्कृष्ट तुम्हारे अनेक रूप हैं और असुरों का विध्वंस करनेवाला असीमित तुम्हारा बल है और युद्ध में अद्भुत तुम्हारे चरित्र हैं (अर्थात् रूप,

१—"चासुरभयस्य" यह पाठ नागेश जी का है। २—"तवातियानि" यह भी पाठ है।

बल और चरित्र सभी अनन्त हैं) अतः हम लोग तुम्हारा वर्णन क्या कर सकते हैं ?।।६।। हे देवि ! तुम सम्पूर्ण जगत् का कारण हो और सत्व, रज, तम गुणोंवाली होती हुई भी उन त्रिगुणरूप विकारों से नहीं जानी जाती, और ब्रह्मा, विष्णु आदि भी तुम्हारा पार नहीं पाते, तुम सब का

हेतुःसमस्तजगतां त्रिगुणापि दोषैर्नज्ञायसे हरिहरादिभिरप्यपारा ॥ सर्वाश्रयाखिलमिदं जगदंशभूतमव्याकृता हि परमा प्रकृतिस्त्वमाद्या ॥७॥ यस्याः समस्तसुरतासमुदीरणेन तृप्तिं प्रयाति सकलेषु मुखेषु देवि ॥ स्वाहासि वै पितृगणस्य च तृप्तिहेतुरुच्चार्यसे त्वमत एव जनैः

आश्रय हो, यह जगत् तुम्हारा अंश है। तुम छः विकारों से रहित हो, तुम सबकी आदिप्रकृति (आदिकारण) हो ।।७।। हे देवि ! प्रत्येक यज्ञों में जिस स्वाहा के उच्चारण से देवता लोग तृप्त होते हैं और जिस स्वधा से पितर लोग सन्तुष्ट होते हैं वह स्वाहा और स्वधा तुम्हीं हो, जिसे

१— "च अभ्यस्यसे" यह भी पाठ है।

उच्चारण कर सभी प्राणी देवताओं और पितरोंको सन्तुष्ट करते हैं ॥८॥ अहिंसा, सत्य, अस्तेय, पवित्रता और अपरिग्रह आदि पातञ्जलिप्रतिपादित अविचिन्त्य महाव्रतों के रूप में जितेन्द्रिय,

स्वधा च ॥८॥ या मुक्तिहेतुरविचिन्त्यमहाव्रता त्वमभ्यस्यसे सुनियतेन्द्रियतत्त्वसारैः। मोक्षार्थिभिर्मुनिभिरस्तसमस्तदोषैर्विद्यासि सा भगवती परमा हि देवि ॥९॥ शब्दात्मिका सुविमलर्ग्यजुषां [1]निधानमुद्गीथरम्यपदपाठवतां च साम्नाम् ॥ देवि त्रयी भगवती भवभावनाय

सर्वविकाररहित मोक्षाभिलाषियोसे निरन्तर अभ्यास की जानेवाली उत्तम मोक्ष-विद्या (ईश्वर-प्राप्ति-साधन) तुम्हीं हो (अर्थात् योग-विद्या तुम्हीं हो) ॥९॥ हे देवि ! निर्मल ऋग्वेद, यजुर्वेद और उच्चस्वर से गाये जानेवाले सामवेदों का आश्रय, त्रयी (तीनों वेदस्वरूप) और संसार के

१—"उद्गीतरम्य" यह भी पाठ है।

जीवों के भयंकर-से-भयंकर दु:खोंको दूर करनेवाली और संसार की स्थिति के लिये वार्तास्वरूप (अग्नौप्रास्ताहुतिःसम्यगादित्यमुपतिष्ठते। आदित्याज्जायते वृष्टिःवृष्टेरन्नं ततःप्रजाः।। हवनकी आहुतियाँ वसुओं द्वारा सूर्यके यहाँ जाती हैं, सूर्य से वर्षा होती है, वर्षा से अन्न होता है, उससे प्रजाकी

[1]वार्ता च सर्वजगतां परमार्त्तिहन्त्री ॥१०॥ मेधासि देवि विदिता-खिलशास्त्रसारा दुर्गासि दुर्गभवसागरनौरसङ्गा ॥ श्रीः कैटभारिहृदयै-ककृताधिवासा गौरी त्वमेव शशिमौलिकृतप्रतिष्ठा ॥११॥ ईषत्सहा-सममलं परिपूर्णचन्द्रबिम्बानुकारि कनकोत्तमकान्तिकान्तम् ॥ अत्य-

रक्षा होती है अर्थात् यज्ञादि द्वारा संसार की रक्षा करनेवाली) तुम्हीं हो।। १०।।हे देवि ! तुम मेधा (बुद्धि) हो, सम्पूर्ण शास्त्रों की सरस्वतीरूप हो, दुर्गा (दुःख से प्राप्त होनेवाली), संसार से अलग रहती हुई कठिन भवसागर से पार करानेवाली दृढ़ नौका हो, और विष्णु के हृदय में एकमात्र रहनेवाली तथा शिव की अर्द्धाङ्गिनी पार्वती तुम्हीं हो ।।११।। और हे देवि ! बड़े आश्चर्य

१—'वार्तासि' यह भी पाठ है।

की बात यह है कि कुछ मुस्कराहटवाला निर्मल पूर्णिमा के चन्द्रमा के सरीखे और उत्तम, सुवर्ण के समान दीप्त-कान्ति-पूर्ण, संसार को मोहनेवाला तुम्हारा मुख देखकर भी न मोहित होकर एकाएक क्रोधी दैत्य महिषासुर ने आपके ऊपर अस्त्र-शस्त्र चला दिया ॥१२॥ हे देवि !

**दृष्ट्वा तु देवि कुपितं भ्रुकुटीकरालमुद्यच्छशाङ्कसदृशच्छवि यन्न सद्यः ।**
**प्राणान्मुमोच महिषस्तदतीव चित्रं कैर्जीव्यते हि कुपितान्तकदर्शनेन ॥१३॥**
**देवि प्रसीद परमा भवती भवाय सद्यो[1] विनाशयसि कोपवती कुलानि ।**

(The first line of the verse section as printed:) **द्रुतं प्रहृतमात्तरुषा तथापि वक्त्रं विलोक्य सहसा महिषासुरेण ॥१२॥**

आपकी क्रोधपूर्ण भयङ्कर टेढ़ी भौंहें और उदयकाल के चन्द्रमा के समान रक्त (लाल) भयकारी मुख को देखकर भी जो वह महिषासुर मर नहीं गया, यह और भी महान् आश्चर्य है, क्योंकि क्रोधयुक्त यमराज को देखकर कौन जीवित रह सकता है ॥१३॥ हे देवि ! मातः! तुम

१—"विनाशयति" यह शा० न० का पाठ है।

हम लोगों पर प्रसन्न होओ, क्योंकि तुम जिस पर प्रसन्न होती हो उसका कल्याण करती हो और अप्रसन्न होती हो तो सर्वनाश करती हो, यह तुम्हारा पराक्रम यहीं अभी स्पष्ट हो गया जो कि तुमने सभी प्रकार से सबल, पराक्रमी, योद्धा, मायावी महिषासुर की सेना का उसके सहित विध्वंस

विज्ञातमेतदधुनैव यदस्तमेतन्नीतं बलं सुविपुलं महिषासुरस्य ॥१४॥ ते सम्मता जनपदेषु धनानि तेषां तेषां यशांसि न च सीदति[१] धर्मवर्गः ॥ धन्यास्त एव निभृतात्मजभृत्यदारा येषां सदाभ्युदयदा भवती प्रसन्ना ॥१५॥ धर्म्याणि देवि सकलानि सदैव कर्माण्यत्यादृतः प्रतिदिनं सुकृती

किया ॥१४॥ हे देवि ! देश में बड़ाई वे पाते हैं, सब प्रकार के धन उन्हीं के पास हैं, कीर्तिमान् वे ही होते हैं, धर्म दुर्बल उन्हींका नहीं होता, (अथवा उन्हीं का बन्धु-भाई-वर्ग दुःखी नहीं होता), धन्य वे ही हैं और स्त्री, पुत्र, नौकर-चाकर सदाचारी उन्हीं को प्राप्त होते हैं जिनके ऊपर तुम (कल्याण करनेवाली) सदाप्रसन्न रहती हो॥ १५॥हे देवि! तुम्हारा भक्त तुम्हारी प्रसन्नता से

१—बन्धुवर्गः—ऐसा भी पाठ है ।

सुकृती प्रतिष्ठित होकर अहर्निश धर्मकार्यों को किया करता है और यह निश्चय है कि अन्त में तुम्हारी प्रसन्नता से ही वह भक्त क्रमशः स्वर्ग और मोक्ष को भी प्राप्त कर लेता है, इसलिए तीनों लोकों में फलदात्री आपही हैं ॥ १३ ॥ हे देवि दुर्गे ! संकट में स्मरण

करोति ॥ स्वर्गं प्रयाति च ततो भवतीप्रसादाल्लोकत्रयेऽपि फलदा ननु देवि तेन ॥१६॥ दुर्गे स्मृता हरसि भीतिमशेषजन्तोः स्वस्थैः स्मृता मतिमतीव शुभां ददासि ॥ दारिद्र्यदुःखभयहारिणि का त्वदन्या सर्वोपकारकरणाय सदार्द्रचित्ता॥१७॥एभिर्हतैर्जगदुपैति सुखंतथैते कुर्वन्तु

करनेवाले प्राणियों के भय का नाश करती हो, और अच्छी दशा में स्मरण करनेवाले को धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष के साधनरूप सद्बुद्धि देती हो और सबके उपकार के लिये सदा करुण हृदयवाली तुमको छोड़कर संसार की दरिद्रता, दुःख तथा भय को नाश करने में समर्थ कौन ह(अर्थात् कोई नहीं है)।।१७।। हे देवि ! सत्य है कि आप सब पर दया रखती हैं, क्योंकि

आपने इन्हीं दो बातों के लिए दैत्यों को मारा, एक तो यह कि इन दैत्यों के मारे जाने पर संसार सुखी हो जायेगा, दूसरा यह कि दुष्ट दैत्य सदा नरक जाने के लिए पाप ही पाप किया करते हैं परन्तु युद्ध में अस्त्र-शस्त्र द्वारा मरकर स्वर्ग में चले जायँ यह सोचकर इन दुष्टों को मारा है और

नाम नरकाय चिराय पापम् ॥ संग्राममृत्युमधिगम्य दिवं प्रयान्तु मत्वेति नूनमहितान्विनिहंसि देवि ॥१८॥ दृष्ट्वैव किं न भवती प्रकरोति भस्म सर्वासुरानरिषु यत्प्रहिणोषि शस्त्रम् ॥ लोकान् प्रयान्तु रिपवोऽपि हि शस्त्र-पूता इत्थं मतिर्भवति [1]तेष्वहितेषु साध्वी ॥१९॥ खड्गप्रभानिकरविस्फु-

मारेंगी ॥१८॥ हे देवि ! आप अपनी क्रोधपूर्ण दृष्टि से ही असुरों को नष्ट कर सकनेवाली भी उन पर जो अस्त्र-प्रहार करती हैं, उसका अर्थ यह है कि हमारे शत्रु भी शस्त्रों से पवित्र होकर स्वर्गादि लोकों को प्राप्त करें ; हे देवि ! यदि उन शत्रुओंपर भी आपकी ऐसी उत्तम बुद्धि रहती है तो भक्तों के लिये क्या पूछना वा कहना है ॥१९॥ हे देवि ! तुम्हारे अग्निसमान असह्य

१—"तेष्वपि तेऽतिसाध्वी" यह भी पाठ है ।

किरणवाले खड्ग के किरणों से और त्रिशूल के भयंकर दीप्त चमक से भी जो उन दैत्यों की आँखें फूट नहीं गयीं उसमें कारण यह था कि (अमृतमय) अर्धचन्द्रयुक्त तुम्हारे ललाटको वे बराबर देखते रहे (अर्थात् चन्द्रयुक्त मुखसे आँखोंको बराबर शान्ति भी मिलती रही) ॥२०॥ हे देवि ! तुम्हारा

रणैस्तथोग्रैः शूलाग्रकान्तिनिवहेन दृशोऽसुराणाम् ॥ यन्नागता विलयमंशुमदिन्दुखण्डयोग्याननं तव विलोकयतां तदेतत् ॥२०॥ दुर्वृत्तवृत्तशमनं तव देवि [1]शीलं रूपं तथैतदविचिन्त्यमतुल्यमन्यैः ॥ वीर्यञ्च [2]हन्तृहृतदेवपराक्रमाणां वैरिष्वपि प्रकटितैव दया त्वयेत्थम् ॥२१॥ केनोपमा भवतु

यह गुण स्वभावतः (सिद्ध) है कि दुष्टों की भी वृत्तियों (व्यवहारों-पापादिकों) को शांत करता है, और यह तुम्हारा रूप अविचिन्त्य (मन वचनसे परे) तथा जिसके समान दूसरा उदाहरणार्थ कोई है ही नहीं ऐसा ! और तुम्हारा बल है देवताओं के पराक्रम को नाश करनेवाले दुष्ट दैत्यों का

१—"शूलं" यह भी पाठ है। २—"हन्तृहृतदेव" यह भी पाठ है।

संहारक, हे देवि! पूर्वोक्त प्रकारसे वैरियोंपर भी दया प्रसिद्ध ही है।।२१।।हेदेवि! तुम्हारे पराक्रम की उपमा किससे दीजाय (अर्थात् तुम्हारा पराक्रम सर्वोत्कृष्ट है) तुम्हारा सर्वोत्कृष्ट रूप शत्रुओं के लिये भयकारी और अन्य को चित्ताकर्षक है। ऐसा रूप अन्यत्र कहाँ है? (कहीं नहीं), हे वरदे!

ते ऽस्य पराक्रमस्य रूपं च शत्रुभयकार्यतिहारि कुत्र ॥ चित्ते कृपा समर-निष्ठुरता च दृष्टा त्वय्येव देवि वरदे भुवनत्रये ऽपि ॥२२॥ त्रैलोक्यमेत-दखिलं रिपुनाशनेन त्रातं त्वया समरमूर्धनि ते ऽपि हत्वा ॥ नीता दिवं रिपुगणा भयमप्यपास्तमस्माकमुन्मदसुरारिभवं नमस्ते ॥२३॥ शूलेन

वर देनेवाली देवि! चित्त की कोमलता (दया, अर्थात् शत्रुओं को भी सद्गति देनेवाली) किन्तु युद्ध में कठोरता ये दोनों बातें तीनों लोकों में एक तुम्हारे में ही पायी जाती हैं ।।२२।। हे देवि! तुमने युद्ध में शत्रुओं (वैरी दैत्यों) को मारकर तीनों लोक की रक्षा की और उन सबों को भी अपने शस्त्र द्वारा स्वर्ग में पहुँचाया, तथा उन्मत्त दैत्यों द्वारा उत्पन्न हम लोगोंका भय भी दूर किया

ऐसी संरक्षिका माता को बार-बार नमस्कार है।।२३।। हे देवि ! अपने त्रिशूल से हम लोगों की रक्षा करो, हे अम्बिके ! खड्ग से भी रक्षा करो और घण्टा के शब्द से तथा धनुष बाण के टङ्कार से हमलोगों की रक्षा करो।।२४।। हे देवि ! हे ईश्वरि ! (समर्थे) अपने त्रिशूल के भ्रमण (भाँजने)

**पाहि नो देवि पाहि खड्गेन चाम्बिके ॥ घण्टास्वनेन नः पाहि चापज्यानिःस्वनेन च ॥२४॥ प्राच्यां रक्ष प्रतीच्यां च चण्डिके रक्ष दक्षिणे ॥ भ्रामणेनात्मशूलस्य उत्तरस्यां तथेश्वरि॥२५॥ सौम्यानि यानि रूपाणि त्रैलोक्ये विचरन्ति ते॥ यानि [1]चात्यन्तघोराणि तैरक्षास्मांस्तथा भुवम्॥२६।**

द्वारा पूर्व, पश्चिम, उत्तर और दक्षिण चारों दिशाओं में शत्रुओं द्वारा होनेवाले सङ्कटों से बचाओ ।।२५।। हे देवि ! अत्यन्त सौम्य, सुन्दर से सुन्दर तथा अत्यन्त भयङ्कर और तीनों लोकों में घूमनेवाले अपने रूपों से हम लोगों की तथा पृथ्वी, आकाश और पाताल की रक्षा करो।।२६।।

१—"चात्यर्थघोराणि" यह भी पाठ है।


K. P. ... LIBRARY No.......... Date..........

नूतन पल्लव के समान कोमल हाथों में रहनेवाले खड्ग, शूल, गदा आदि अस्त्रों द्वारा हम लोगों की सब तरह से रक्षा करो ।।२७।। श्री सुमेधा ऋषि बोले ।।२८।। हे राजन्! ऐसी स्तुति करते

खड्गशूलगदादीनि यानि चास्त्राणि तेऽम्बिके।।करपल्लवसङ्गीनि तैरस्मान् रक्ष सर्वतः ।। २७ ।। ऋषिरुवाच ।। २८ ।। एवं स्तुता सुरैर्दिव्यैः कुसुमैर्नन्दनोद्भवैः ।। अर्चिता जगतां धात्री तथा गन्धानुलेपनैः ।। २९ ।। भक्त्या समस्तैस्त्रिदशैर्दिव्यैर्धूपैः [1]सुधूपिता।।प्राह प्रसादसुमुखी समस्तान्प्रणतान् सुरान् ।।३०।। देव्युवाच ।।३१।। व्रियतां त्रिदशाः सर्वे यद-

हुए देवता लोग नन्दनवन (इन्द्र के विहार वन) के दिव्य (उत्तम) फूलोंसे और चन्दनादिक सुगन्धित पदार्थों से देवी की पूजा किये।।२९।। सभी देवताओं द्वारा भक्तिपूर्वक उत्तम २ पदार्थों धूपादिकों से सुपूजित श्री जगन्माता देवी प्रसन्न होकर अत्यन्त नम्र सभी देवताओंसे बोलीं—।।३०।।

१—"धूपैस्तु धूपिता" यह भी पाठ है ।

श्री आदिशक्ति देवी बोलीं—॥३१॥ हे देवता लोग, आप लोगों की जो इच्छा हो वह (वर) मुझसे माँगिए॥३२॥ देवता लोग बोले—॥३३॥ हे भगवति! आपने हमारी सभी भलाई कर दी, अब

स्मत्तोऽभिवाञ्छितम्[1] ॥३२॥ देवा ऊचुः ॥३३॥ भगवत्या कृतंसर्वं न किञ्चिदवशिष्यते ॥३४॥ यदयं निहतः शत्रुरस्माकं महिषासुरः ॥ यदि चापि वरो देयस्त्वयास्माकं महेश्वरि ॥३५॥ संस्मृता संस्मृता त्वन्नो हिंसेथाः परमापदः॥यश्च मर्त्यः स्तवैरेभिस्त्वां स्तोष्यत्यमलानने॥३६॥

कुछ शेष नहीं है ॥३४। क्योंकि आपने जो हमारे तीनों लोक के शत्रु महिषासुर को मारा है उसीसे सभी कार्य हो गया, और हे महेश्वरि! यदि वर भी देना चाहती हो ॥३५॥ तो हम

१—"ददाम्यहमतिप्रीत्या स्तवरेभिः सुपूजितः" यह आधा पद सप्तटीकात्मक ग्रन्थ में केवल गुप्तवती तथा नागोजी भट्टी के टीकाकार लोगों ने ही लिखा है, अतः पाठ में नहीं दिया गया है। (कर्तव्यमपरं यच्च दुष्कृतं तन्निवेद्यताम्। इत्याकर्ण्य वचो देव्या प्रत्यूचुस्ते दिवौकसः।) इस पद्य को भी केवल शान्तनवी टीकाकार ने ही लिखा है। २—"यदि वापि" यह भी पाठ है।

सब जब-जब तुम्हें स्मरण करें तब-तब कृपाकर हम लोगों की आपत्तियों को नष्ट करती रहो, और हे निर्मल मुखवाली देवि! इस तुम्हारे स्तोत्र से जो (कोई) तुम्हारी स्तुति करे॥ ३६॥तो हे अम्बिके! यदि हम सब पर प्रसन्न होकर वर देती हो तो इस बातपर ध्यान रखना कि स्तोत्र करनेवाले के वित्त (ज्ञान,--विद्लृलाभे धातु से) ऋद्धि (अभ्युदय) विभव (ऐश्वर्य) धन, स्त्री, पुत्र और पशु

तस्य वित्तर्द्धिविभवैधनदारादिसम्पदाम्॥ वृद्धयेऽस्मत्प्रसन्नात्वं भवेथाः सर्वदाम्बिके।।३७।। ऋषिरुवाच ॥३८॥ इति प्रसादिता देवैर्जगतोऽर्थे तथात्मनः॥ तथेत्युक्त्वा भद्रकाली बभूवान्तर्हिता नृप ॥३९॥ इत्येतत्कथितं भूप सम्भूता सा यथा पुरा ॥ देवी देवशरीरेभ्यो जगत्त्रय-

आदि की वृद्धि व रक्षा करती रहना और हम सब पर सदा प्रसन्न रहना ॥३७॥ श्री सुमेधा ऋषि बोले-॥३८॥ हे नृप! इस प्रकार देवताओंद्वारा संसारके लिये एवं अपने लिये की गयी स्तुतिवाली देवी प्रसन्न होकर तथा-इति (तथास्तु वैसा ही होगा) कहकर अन्तर्धान हो गयीं ॥३९॥ हे भूप ! राजन्! तीनों लोकों का हित चाहनेवाली आदिशक्ति देवी सर्वप्रथम देवताओं के शरीर से जिस

प्रकार उत्पन्न हुईं, उसका यह सब वृत्तान्त मैंने कहा ॥४०॥ और फिर भी दुष्ट दैत्यों के नाश के लिये तथा शम्भ, निशुम्भ नामक दो प्रचण्ड असुरों के वध के लिये श्री गौरी (पार्वती) के

हितैषिणी ॥४०॥ पुनश्च [1]गौरीदेहात्सा समुद्भूता यथाभवत् ॥ वधाय दुष्ट-दैत्यानां तथा शुम्भनिशुम्भयोः ॥४१॥ रक्षणाय च लोकानां देवाना-मुपकारिणी ॥ तच्छृणुष्व मयाऽऽख्यातं यथावत्कथयामि ते ॥४२॥

इति श्रीमार्कण्डेयपुराणेसावर्णिकेमन्वन्तरेदेवीमाहात्म्येशक्रादिस्तुतिर्नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥ उवाच ५ ॥ अर्द्धश्लोकाः २ ॥ मन्त्राः ४२ एवमादितः २५९ ॥

शरीर से जिस प्रकार देवी प्रकट हुई थीं ॥४१॥ एवं देवताओं का उपकार करनेवाली तीनों लोक की रक्षा के लिये जैसे प्रगट हुई थीं उसे मैं पूर्णतया कहता हूँ, सुनो ॥४२॥

यह मार्कण्डेयपुराण के सावर्णिक मन्वन्तरीय देवीमाहात्म्य का शक्रादिदेवस्तुति नामक चौथा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४ ॥

१—"गौरी देहा सा" यह भी पाठ है।

# अथ पञ्चमोऽध्यायः

ॐ अस्य श्रीउत्तमचरितस्य रुद्र ऋषिर्महासरस्वती देवता अनुष्टुप्छन्दो भीमाशक्तिर्भ्रामरी बीजं सूर्यस्तत्त्वं सामवेदः स्वरूपं महासरस्वतीप्रीत्यर्थे उत्तमचरितजपे विनियोगः ॥

अथ ध्यानम्

घण्टाशूलहलानि शङ्खमुसले चक्रंधनुः सायकं
हस्ताब्जैर्दधतीं घनान्तविलसच्छीतांशुतुल्यप्रभाम् ।
गौरीदेहसमुद्भवां त्रिनयनामाधारभूतां महा-
पूर्वामत्र सरस्वतीमनुभजे शुम्भादिदैत्यार्दिनीम् ॥५॥

श्री सुमेधा ऋषि बोले ॥१॥ हे राजन् ! पूर्वकाल में शुम्भ और निशुम्भ नामक दो असुरोंने अपने बल तथा अहङ्कार से इन्द्र के हाथ से तीनों लोक जीत लिया और यज्ञ-भागोंको भी वश में कर लिया ॥२॥ और वे ही दोनों सूर्य के समान तप गये और चन्द्रमा, कुबेर, यमराज तथा वरुण

ॐ क्लीं ऋषिरुवाच ॥ १ ॥ पुरा शुम्भनिशुम्भाभ्यामसुराभ्यां शचीपतेः ॥ त्रैलोक्यं यज्ञभागाश्च हृता मदबलाश्रयात् ॥ २ ॥ तावेव सूर्यतां तद्वदधिकारं तथैन्दवम् ॥ कौबेरमथ याम्यं च चक्राते वरुणस्य च ॥३॥ तावेव पवनर्धिं च चक्रतुर्वह्निकर्म च ॥ ततो देवा विनिर्धूता भ्रष्टराज्याः पराजिताः ॥४॥ हृताधिकारास्त्रिदशास्ताभ्यां सर्वे निराकृताः ॥

के अधिकारों को छीन-छीनकर स्वयं स्वामी बन बैठे ॥३॥ और उन्हीं दोनोंने वायु पर भी अपना आधिपत्य जमा लिया तथा अग्नि का कार्य भी स्वयं ही करने लगे, तब इन दैत्यों से पराजित अधिकार-हीन देवता लोग काँपने लगे ॥४॥ एवं अधिकार-रहित देवता लोग उन दोनों दैत्यों

से अनादर पाकर प्रसिद्ध उस अपराजिता (किसी से न हारी हुई, न हारनेवाली) देवी का स्मरण किये कि–॥५॥ देवी ने हम लोगों को यह वर दिया है कि हे देवता लोग ! आपत्तिकाल में स्मरण करने पर आप लोगों की बड़ी-से-बड़ी आपत्तियों का नाश तुरन्त ही करूँगी ॥६॥

महासुराभ्यां तां देवीं संस्मरन्त्यपराजिताम् ॥५॥ तयास्माकं वरो दत्तो यथाऽऽपत्सुस्मृताखिलाः॥ भवतां नाशयिष्यामितत्क्षणात्परमापदः॥६॥ इति कृत्वा मतिं देवा हिमवन्तं नगेश्वरम् ॥ जग्मुस्तत्र ततो देवीं विष्णु-मायां प्रतुष्टुवुः ॥७॥ देवा ऊचुः ॥८॥ नमो देव्यै महादेव्यै शिवायै सततं नमः ॥ नमः प्रकृत्यै भद्रायै नियताः प्रणताः स्म ताम् ॥९॥

देवता लोग ऐसी सम्मति करके पर्वतराज हिमालय के यहाँ गये और वहाँ उस विष्णु की माया जगज्जननी देवी की स्तुति करने लगे ॥७॥ देवता लोग बोले (स्तुति प्रारम्भ की) ॥८॥ सदा कल्याण करनेवाली, आदिशक्ति कल्याण-स्वरूपा देवी, महादेवी (महादेव की स्त्री, या

ब्रह्मादिकों को भी वर देनेवाली) के सामने हम लोग सदा संयमपूर्वक नत-मस्तक हैं ।।९।। भयङ्कर स्वरूपवाली, अविनाशिनी, गौर वदनवाली, जगत् की रक्षा करनेवाली, प्रकाशमयी और चन्द्रमा के समान शोभावाली, आनन्ददायिनी देवी को सदा नमस्कार है।।१०।। नम्र (भक्त)

रौद्रायै नमो नित्यायै गौर्यै धात्र्यै नमो नमः ।। ज्योत्स्नायै चेन्दुरूपिण्यै सुखायै सततं नमः ।।१०।। कल्याण्यै प्रणतां [1]वृद्ध्यै सिद्ध्यै कूर्म्यै नमो नमः ।। नैर्ऋत्यै भूभृतां लक्ष्म्यै शर्वाण्यै ते नमो नमः ।।११।। दुर्गायै दुर्ग-पारायैसारायैसर्वकारिण्यै।।ख्यात्यैतथैवकृष्णायैधूम्रायैसततंनमः ।।१२।।

जनों का कल्याण करनेवाली, और ऋद्धि-सिद्धि प्रदान करनेवाली वा "ऋद्धि-सिद्धि-स्वरूपिणी" को नमस्कार है और निर्ऋति-दिक्पाल से उपार्जित लक्ष्मी रूपवाली तथा भूभृत् (पर्वत अथवा मनु) आदि प्रथम राजाओं की लक्ष्मी, शिव की स्त्री पार्वती देवी को बार-बार नमस्कार है ।।११।।

१—"प्रणतां वृद्ध्यै सिद्ध्यै कुर्मो नमोनमः" यह भी पाठ है ।

और दुर्गा (कठिनता से प्राप्त होनेवाली) दुर्गपारा (कठिनसंसारसेपारकरानेवाली) और जगत् की साररूपिणी, सबकी आदिकारण, प्रसिद्ध (अर्थात् जगत् की रक्षा तथा दुष्ट-दमन से प्रसिद्ध, अथवा यशस्वरूपिणी), धूम्र तथा कृष्णवर्णवाली देवी को बार-बार नमस्कार है ॥१२॥ और उस देवी

**अतिसौम्यातिरौद्रायै नतास्तस्यै नमो नमः ॥ नमो जगत्प्रतिष्ठायै देव्यै कृत्यै नमो नमः ॥१३॥ या देवी सर्वभूतेषु विष्णुमायेति शब्दिता ॥ [1]नमस्तस्यै ॥१४॥ नमस्तस्यै ॥१५॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥१६॥**

को नमस्कार है, उस देवी के लिये हम सब सिर झुकाये हैं जो भक्तों के लिए अत्यन्त सौम्य (सीधी) और दुष्टों के लिये अत्यन्त भयंकर (विरूप) है और संसार की प्रतिष्ठा रखनेवाली देवीको तथा कार्यरूपिणी देवी को बार-बार नमस्कार है ॥१३॥ जो देवी विष्णु (व्यापक परब्रह्म) की महामाया

१—तीन-तीन बार नमस्तस्यै ३ पड़ा है इसका अर्थ यह है कि रजोगुण, सतोगुण, तमोगुण इन तीनों गुणवाली देवी को बार-बार नमस्कार है। ये तीनों अलग-अलग मन्त्र हैं ॥

आदिशक्ति कही जाती हैं उन्हें अनेक बार "प्रणाम है" ३॥१४॥१५,१६॥ जो देवी सभी जीवों में चेतना-शक्ति के नाम से कही जाती हैं उन्हें अनेक बार "नमस्कार है" ३॥१७,१८,१९॥ जो देवी

या देवी सर्वभूतेषु चेतनेत्यभिधीयते ॥ नमस्तस्यै ॥१७॥ नमस्तस्यै ॥१८॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥१९॥ या देवी सर्वभूतेषु बुद्धिरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥२०॥ नमस्तस्यै ॥२१॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥२२॥ या देवी सर्वभूतेषु निद्रारूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥२३॥ नमस्तस्यै ॥२४॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥२५॥ या देवी सर्वभूतेषु क्षुधारूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥२६॥ नमस्तस्यै ॥२७॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥२८॥ या देवी सर्वभूतेषु छायारूपेण संस्थिता ॥ नम-

सभी प्राणियों में बुद्धि के रूप से स्थित हैं उन्हें अनेकबार नमस्कार है ३॥२०,२१,२२॥ जो देवी सभी जीवों में निद्रा के रूप से स्थित हैं उन्हें सदा अनेक बार नमस्कार है ३॥२३,२४,२५॥जो देवी

सभी जीवों में क्षुधा (भोजन की इच्छा) रूप से रहती हैं, उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३॥ २६, २७, २८॥ जो देवी सभी जीवों में छाया (सन्तापनाश) रूप से रहती हैं, उन्हें बार-बार "नमस्कार

स्तस्यै॥२९॥ नमस्तस्यै ॥३०॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥३१॥ या देवी सर्वभूतेषु शक्तिरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥३२॥ नमस्तस्यै ॥३३॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥३४॥ या देवी सर्वभूतेषु तृष्णारूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥ ३५ ॥ नमस्तस्यै ॥ ३६ ॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥ ३७ ॥ या देवी सर्वभूतेषु क्षान्तिरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥ ३८ ॥ नमस्तस्यै॥३९॥नमस्तस्यै नमो नमः ॥४०॥ या देवी सर्वभूतेषु जातिरूपेण

है" ३ ॥२९, ३०, ३१॥ जो देवी सभी जीवों में शक्ति (सामर्थ्य) रूप से रहती हैं, उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३ ॥३२, ३३, ३४॥ जो देवी सभी जीवों में तृष्णा (लालच) रूप से रहती हैं उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३ ॥३५, ३६, ३७॥ जो देवी सभी जीवों में शान्ति (क्षमा) रूप से रहती

हैं, उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३॥३८,३९,४०॥ जो देवी सभी जीवों में जाति (जन्म वा ब्रह्मसत्ता रूपसे रहती हैं उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३ ॥४१,४२,४३॥ जो देवी सभी जीवों में

संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥४१॥ नमस्तस्यै ॥४२॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥४३॥ या देवी सर्वभूतेषु लज्जारूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥४४॥ नमस्तस्यै ॥ ४५ ॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥ ४६ ॥ या देवी सर्वभूतेषु शान्तिरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥ ४७ ॥ नमस्तस्यै ॥ ४८ ॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥ ४९ ॥ या देवी सर्वभूतेषु श्रद्धारूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥ ५० ॥ नमस्तस्यै ॥५१॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥ ५२ ॥

लज्जा रूपसे रहती हैं उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३ ॥४४,४५,४६॥ जो देवी सभी जीवों में शान्तिरूप से रहती हैं उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३ ॥४७,४८,४९॥ जो देवी सभी जीवों में श्रद्धा रूप (आस्तिक बुद्धि) से रहती हैं, उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३॥५०,५१,५२॥ जो देवी

सभी जीवों में कान्ति (शोभा) रूप से रहती हैं, उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३ ॥५३,५४,५५॥ जो देवी सभी जीवों में लक्ष्मी (सम्पत्ति) रूप से रहती हैं, उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३ ॥५६,

**या देवी सर्वभूतेषु कान्तिरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥५३॥ नमस्तस्यै ॥ ५४ ॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥ ५५ ॥ या देवी सर्वभूतेषु लक्ष्मीरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥५६ ॥ नमस्तस्यै ॥५७॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥ ५८॥ या देवी सर्वभूतेषु [1]वृत्तिरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥५९॥ नमस्तस्यै ॥ ६० ॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥६१॥ या देवीसर्वभूतेषुस्मृतिरूपेणसंस्थिता॥नमस्तस्यै॥६२॥नमस्तस्यै॥६३॥**

५७,५८॥ जो देवी सभी जीवों में वृत्ति (जीविका), [ वृत्ति के स्थान में धृति पाठ होने पर धृति (धैर्य) ] रूप से रहती हैं, उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३ ॥५९, ६०, ६१॥ जो देवी सभी

१—"धृतिरूपेण" ऐसा भी कहीं पाठ है।

जीवों में स्मृति (अनुभूत-विषयक ज्ञान-स्मरण) रूप से रहती हैं, उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३।।६२,६३,६४।। जो देवी सभी जीवों में दया (दूसरे के दुःख दूर करने का स्वभाव) रूप से

नमस्तस्यै नमो नमः ॥ ६४ ॥ या देवी सर्वभूतेषु दयारूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥६५॥ नमस्तस्यै ॥६६॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥६७॥ या देवी सर्वभूतेषु तुष्टिरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥६८॥ नमस्तस्यै ॥ ६९ ॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥ ७० ॥ या देवी सर्वभूतेषु मातृरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै ॥७१॥ नमस्तस्यै ॥७२॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥ ७३ ॥ या देवी सर्वभूतेषु भ्रान्तिरूपेण संस्थिता ॥ नम-

रहती हैं, उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३ ।।६५,६६,६७।। जो देवी सभी जीवों में तुष्टि (सन्तोष) रूप से रहती हैं, उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३ ।।६८,६९,७०।।जो देवी सभी जीवों में मातृ (माता रक्षा करनेवाली के) रूप में रहती हैं, उन्हें अनेक बार "प्रणाम है" ३ ।।७१-७३।।

जो देवी सभी जीवों में भ्रान्ति ( भ्रम जैसे असत्य में सत्य का भान ) रूप से रहती हैं, उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३ ॥७४,७५,७६॥ जो देवी सभी जीवों में रहती हुई सभी

स्तस्यै ॥ ७४ ॥ नमस्तस्यै ॥ ७५ ॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥ ७६ ॥
इन्द्रियाणामधिष्ठात्री [1]भूतानां चाखिलेषु या॥भूतेषु सततं तस्यै व्याप्त्यै देव्यै नमो नमः ॥ ७७॥ [2]चितिरूपेण या कृत्स्नमेतद्व्याप्य स्थिता जगत् ॥ नमस्तस्यै ॥ ७८ ॥ नमस्तस्यै ॥७९॥ नमस्तस्यै नमो नमः ॥८०॥ स्तुता सुरैः पूर्वमभीष्टसंश्रयात्तथा सुरेन्द्रेण दिनेषु सेविता ॥

इन्द्रियों और पृथ्वी-आदि पांच भूतों की अधिष्ठातृ (प्रवृत्ति-निवृत्ति कारण) हैं और सर्वव्यापक हैं, ऐसी देवीको नमस्कार है।।७७।। जो देवी इस जगत् को व्याप्त कर चेतना रूप से रहती हैं, उन्हें बार-बार "नमस्कार है" ३।।७८,७९,८०। पूर्वकाल में अपनी-अपनी इष्ट-सिद्धिके लिये देवता लोग

१—"भूतानामखिलेषु" ऐसा भी पाठ है।    २—"चितीरूपेण" ऐसा भी पाठ है।

तथा इन्द्र प्रतिदिन जिस देवी की सेवा (स्तुति) किये, वह कल्याण करनेवाली देवी हम लोगोंका कल्याण करें और आपत्तियों का नाश करें॥८१॥वह शुभहेतु देवी कौन हैं इसका उत्तर दे रहे हैं-- इस समय बड़े-बड़े उद्दण्ड दैत्यों द्वारा पीड़ित हम (देवता) लोग जिस देवी को नमस्कार (स्तुति)

करोतु सा नः शुभहेतुरीश्वरी शुभानि भद्राण्यभिहन्तु चापदः ॥८१॥ या साम्प्रतं चोद्धतदैत्यतापितैरस्माभिरीशा च सुरैर्नमस्यते ॥ या च स्मृता तत्क्षणमेव हन्ति नः सर्वापदो भक्तिविनम्रमूर्त्तिभिः ॥८२॥ ऋषिरुवाच ॥८३॥ एवं स्तवादियुक्तानां देवानां तत्र पार्वती ॥ स्नातुमभ्याययौ तोये जाह्नव्या नृपनन्दन ॥८४॥साऽब्रवीत्तान् सुरान् सुभ्रूर्भवद्भिः

करते हैं और भक्ति से विनम्र हुए हमलोगों (देवताओं) के स्मरण करते ही तुरन्त सभी आपत्तियों को दूर कर देती हैं,ऐसी हमलोगों की कल्याणकारिणी देवी हैं ॥८२॥ श्री सुमेधा ऋषि बोले-- ॥८३॥हे नृपनन्दन! (राजन् सुरथ!) ऐसी स्तुति करते समय ही पार्वतीदेवी गङ्गास्नान के विचार

से देवताओं के सम्मुख गयीं।।८४।।सुन्दर भौंहोंवाली देवी सभी देवताओंसे बोलीं कि आप लोग यहाँ किसकी स्तुति कर रहे हैं, तब उस पार्वती देवी के शरीर से प्रकट होकर शिवादेवी बोलीं कि।।८५।। शुम्भ, निशुम्भ नामक दोनों दैत्यों से पराजित तथा अनादृत सब देवता लोग मेरी यह स्तुति कर

स्तूयतेऽत्र का ।। शरीरकोशतश्चास्याः समुद्भूताऽब्रवीच्छिवा ।।८५।।
स्तोत्रं ममैतत् क्रियते शुम्भदैत्यनिराकृतैः ।। देवैः [1]समस्तैः समरे निशुम्भेन पराजितैः।।८६।। शरीरकोशाद्यत्तस्याः पार्वत्या निःसृताम्बिका ।।
कौशिकीति समस्तेषु ततो लोकेषु गीयते ।।८७।। [2]तस्यां विनिर्गतायां तु
कृष्णाभूत्सापि पार्वती।।कालिकेतिसमाख्याताहिमाचलकृताश्रया।।८८।।

रहे हैं।।८६।।सुमेधा जी राजा सुरथ से कहते हैं कि उस पार्वती के शरीर-कोश से प्रकट होने के कारण वह अम्बिका (जगन्माता) कौशिकी नाम से कही जाती हैं।।८७।। उन तेजोमयी अम्बिका

१—समेतैः—यह भी पाठ है। २—"तस्या विनिर्गतायास्तु" ऐसा पाठ गुप्तवती टीकाकार के मत से है।

के निकलने के बाद वह पार्वती भी कृष्णा (काली) हो गयीं और कालिका नाम से प्रसिद्ध होकर हिमालय में ही रहने लगीं॥८८॥ उसके बाद शुम्भ के नौकर चण्ड, मुण्ड नामक दैत्योंने उस परम मनोहर रूपवाली देवी अम्बिका को देखा॥८९॥ और उन दोनों ने शुम्भ से कहा कि राजन्!

ततोऽम्बिकां परं रूपं बिभ्राणां सुमनोहरम्॥ ददर्श चण्डो मुण्डश्च भृत्यौ शुम्भनिशुम्भयोः॥८९॥ ताभ्यां शुम्भाय चाख्याता सातीव सुमनोहरा॥ काप्यास्ते स्त्री महाराज भासयन्ती हिमाचलम्॥९०॥ नैव तादृक्क्वचिद्रूपं दृष्टं केनचिदुत्तमम्॥ ज्ञायतां काप्यसौ देवी गृह्यतां चासुरेश्वर॥९१॥ स्त्रीरत्नमतिचार्वङ्गी द्योतयन्ती दिशस्त्विषा॥

कोई एक परम सुन्दरी स्त्री अपने तेज से हिमालय को प्रकाशित करती हुई वहाँ बैठी है॥९०॥ हे असुरेश्वर! वैसा उत्तम चित्ताकर्षक रूप कहीं किसी ने देखा नहीं होगा, अतः आप उस देवी (प्रकाश ज्योति) का पता लगाइये कि कौन है और उसे ग्रहण भी कीजिये॥९१॥

हे दैत्येन्द्र ! अत्यन्त सुन्दर अङ्गोंवाली स्त्री-रूपी रत्न वह देवी अपने तेज से दसों दिशाओं को प्रकाशित करती हुई बैठी है उसे आप देख सकते हैं (अथवा वह देखने योग्य है)॥९२॥हे प्रभो! (समर्थ शुम्भ!) तीनों लोकों में जितने रत्न, मणि और उत्तम हाथी, घोड़े हैं वे सभी इस समय

सा तु तिष्ठति दैत्येन्द्र तां भवान्द्रष्टुमर्हति ॥९२॥ यानि रत्नानि मणयो गजाश्वादीनि वै प्रभो ॥ त्रैलोक्ये तु समस्तानि साम्प्रतं भान्ति ते गृहे ॥९३॥ ऐरावतः समानीतो गजरत्नं पुरन्दरात् ॥ पारिजाततरुश्चायं तथैवोच्चैःश्रवा हयः॥९४॥ विमानं हंससंयुक्तमेतत्तिष्ठतितेऽङ्गणे॥ रत्नभूतमिहानीतं यदासीद्वेधसोऽद्भुतम् ॥९५॥ निधिरेष महापद्मः समा-

आपके घर में शोभा पा रहे हैं॥९३॥हे प्रभो ! आप इन्द्र के यहाँ से हाथियों में रत्न ऐरावत और यह पारिजात वृक्ष तथा उच्चैःश्रवा नामक उत्तम घोड़ा लाये ॥९४॥ और ब्रह्मा के यहाँ हंसयुक्त आश्चर्यकारी रत्नस्वरूप जो विमान था वह आपके द्वारा लाया गया आपके आँगन में मौजूद है॥९५॥

और आप कुबेरसे महापद्म संख्यातक की सम्पत्ति लाये, तथा हे प्रभो! समुद्रने आपको पराग परिपूर्ण अमलिन कमलों की किञ्जलिकनी नाम की माला दी ॥९६॥ और सोना बरसानेवाला वरुण का छाता तथा स्यन्दन अर्थात् रथ जो कि पहले दक्षप्रजापति के यहाँ था सब आपके यहाँ हैं ॥९७॥

नीतो धनेश्वरात्॥किञ्जल्किनीं ददौ चाब्धिर्मालामम्लानपङ्कजाम्॥९६॥ छत्रं ते वारुणं गेहे काञ्चनस्रावि तिष्ठति ॥ तथायं स्यन्दनवरो यः पुराऽऽसीत्प्रजापतेः ॥९७॥ मृत्योरुत्क्रान्तिदा नाम शक्तिरीश त्वया हृता ॥ पाशःसलिलराजस्य भ्रातुस्तव परिग्रहे॥९८॥निशुम्भस्याब्धिजाताश्च समस्ता रत्नजातयः॥ [1]वह्निरपि ददौ तुभ्यमग्निशौचे [2]च वाससी॥९९॥

और हे ईश! यम को मौत देनेवाली मृत्यु शक्ति तो आपने छीन ली, तथा वरुण का फाँस आपके भाई निशुम्भ के ही अधिकार (हाथ) में है ॥९८॥ और समुद्र से पैदा हुये सभी रत्न

१—"वन्हिश्चापि" यह भी पाठ है। २—"अग्निशोचेय" यह भी पाठ है।

आपके भाई निशुम्भ के ही हाथ में हैं तथा आपके लिये अग्नि ने भी अग्नि के समान निर्मल (अथवा अग्नि में तपाये हुए) दो वस्त्रों (अङ्गरक्षकों) को दिया है ॥९९॥ हे दैत्येन्द्र ! इस प्रकार सबसे सभी रत्न आपने छीन लिया है, यह कल्याण करनेवाली स्त्रीरूपी रत्न क्यों नहीं

एवं दैत्येन्द्र रत्नानि समस्तान्याहृतानि ते ॥ स्त्रीरत्नमेषा कल्याणी त्वया कस्मान्न गृह्यते ॥१००॥ ऋषिरुवाच ॥१०१॥ निशम्येति वचः शुम्भः स तदा चण्डमुण्डयोः॥ प्रेषयामास सुग्रीवं दूतं देव्या [1]महासुरम्॥१०२॥ इति चेति च वक्तव्या सा गत्वा वचनान्मम ॥ यथा चाभ्येति सम्प्रीत्या

स्वीकार कर लेते हैं ? (अर्थात् इस देवी को भी अवश्य अपने यहाँ लाइये) ॥१००॥ श्री सुमेधा ऋषि बोले ॥१०१॥ हे सुरथ ! चण्ड और मुण्ड की इस प्रकार की बातें सुनकर शुम्भ ने महादैत्य सुग्रीव नामक दूत को देवीके पास भेजा ॥१०२॥ और कहा कि देवी से इस-इस प्रकार से

१—"महासुरः" यह भी पाठ है ।

कहना तथा जिस किसी उपाय से प्रसन्नतापूर्वक वह यहाँ आवे, वैसा बहुत जल्दी से करना ॥१०३॥ यह दूत जहाँ वह देवी रहती थीं उस रमणीय पर्वतीय स्थान पर जाकर परम स्नेहपूर्ण मीठे शब्दों में देवीजी से कहा ॥१०४॥ दूत बोला ॥१०५॥ हे देवि! तीनों लोकों में सबसे बड़ा

तथा कार्यं त्वया लघु ॥१०३॥ स तत्र गत्वा यत्रास्ते शैलोद्देशेऽतिशोभने ॥ सा देवी तां ततः प्राह श्लक्ष्णं मधुरया गिरा ॥१०४॥ दूत उवाच ॥१०५॥ देवि दैत्येश्वरः शुम्भस्त्रैलोक्ये परमेश्वरः ॥ दूतोऽहं प्रेषितस्तेन त्वत्सकाशमिहागतः ॥१०६॥ अव्याहताज्ञः सर्वासु यः सदा देवयोनिषु ॥ निर्जिताखिलदैत्यारिः स यदाह शृणुष्व तत् ॥१०७॥ मम

दैत्यों का राजा सर्वसमर्थ शुम्भ नामक महादैत्य है, उसका भेजा हुआ दूत मैं आपके पास आया हूँ ॥१०६॥ जिसकी आज्ञा सभी देवताओं को माननी पड़ती है और जिसने असुरों के सभी शत्रुओं (देवताओं) को रण में जीत लिया है, उसने कहा है उसे सुनो ॥१०७॥ तीनों लोक (पृथ्वी,

स्वर्ग, पाताल) हमारा है, सभी देवता हमारे वश में हैं और यज्ञों के सभी भागों का भोग अलग-अलग मैं ही करता हूँ ॥१०८॥ तीनों लोकों के सभी श्रेष्ठ-से-श्रेष्ठ रत्न हमारे वश में हैं और इन्द्र का वाहन गजरूपी रत्न (ऐरावत) मैंने छीन लिया है ॥१०९॥ और

त्रैलोक्यमखिलंमम देवावशानुगाः॥यज्ञभागानहं सर्वानुपाश्नामि पृथक् पृथक् ॥१०८॥ त्रैलोक्ये वररत्नानि मम वश्यान्यशेषतः॥ तथैव गज-रत्नंच हृतं देवेन्द्रवाहनम्॥१०९॥ क्षीरोदमथनोद्भूतमश्वरत्नंममामरैः॥ उच्चैःश्रवससंज्ञं तत्प्रणिपत्य समर्पितम्॥११०॥ यानि चान्यानि देवेषु गन्धर्वेषूरगेषु च ॥ रत्नभूतानि भूतानि तानि मय्येव शोभने ॥१११॥

क्षीरसागर के मन्थन से निकले हुए चौदहो रत्नों में अश्व-रूपी रत्न उच्चैःश्रवा को देवताओं ने हाथ जोड़कर मुझे दिया है ॥११०॥ और हे शोभने ! सुन्दरि ! देवताओं, गन्धर्वों और सर्पों अर्थात् तीनों लोक के स्वामियों के पास जो रत्न थे, "हैं" वे सभी हमारे पास

एवं हमारे ही हैं ॥१११॥ देवि ! इस लोक में एक स्त्री-रूप रत्न तुमको हम लोग समझते हैं, ऐसी रत्नरूपा तुम हम सब के पास आओ क्योंकि हम लोग रत्नों के भोगनेवाले हैं और तुम एक स्त्री-रत्न हो ॥११२॥ हे चञ्चल कटाक्षोंवाली सुन्दरि ! तुम

स्त्रीरत्नभूतां त्वां देवि लोके मन्यामहे वयम् ॥ सा त्वमस्मानुपागच्छ यतो रत्नभुजो वयम् ॥११२॥ मां वा ममानुजं वापि निशुम्भमुरुविक्रमम् ॥ भज त्वं चञ्चलापाङ्गी रत्न भूतासि वै यतः ॥११३॥ परमैश्वर्यमतुलं प्राप्स्यसे मत्परिग्रहात् । एतत्बुद्ध्या समालोच्य मत्परिग्रहतां व्रज॥११४॥ ऋषिरुवाच॥११५॥इत्युक्तासातदादेवीगम्भीरान्तःस्मिता

मेरे या मेरे महापराक्रमी छोटे भाई निशुम्भ के साथ रहो ! क्योंकि तुम रत्न रूपा हो ॥११३॥ मुझे वरण करने पर तू अतुल, अनन्त ऐश्वर्यों को भोगेगी; यह बुद्धिपूर्वक सोचकर मेरा सम्बन्ध स्वीकार करो, (पत्नी हो जाओ) ॥११४॥ श्री सुमेधा ऋषि बोले ॥११५॥ हे सुरथ !

शुम्भ के दूत द्वारा इस प्रकार की बातें सुनकर जगत् की रक्षा करनेवाली दुर्गा भगवती गम्भीर अभिप्रायों से कुछ हास्यपूर्वक बोलीं ॥११६॥ श्री आदिज्योति बोलीं ॥११७॥ हे दूत! तूने सब सही कहा है इसमें तनिक भी झूठ नहीं है, तीनों लोकका स्वामी शुम्भ है तथा उसका भाई निशुम्भ

जगा ॥ दुर्गा भगवती भद्रा ययेदं धार्यते जगत् ॥ ११६ ॥ देव्युवाच ॥११७॥ सत्यमुक्तं त्वया नात्र मिथ्या किञ्चित्त्वयोदितम् ॥ त्रैलोक्याधिपतिः शुम्भो निशुम्भश्चापि तादृशः ॥ ११८ ॥ किन्त्वत्र यत्प्रतिज्ञातं मिथ्या तत्क्रियते कथम् ॥ श्रूयतामल्पबुद्धित्वात्प्रतिज्ञा या कृता पुरा ॥ ॥११९॥ यो मां जयति संग्रामे यो मे दर्पं व्यपोहति ॥ यो मे प्रतिबलो

वैसा ही शूरवीर है ॥११८॥ किन्तु हे दूत! मैंने जो प्रतिज्ञा की है उसे झूठ कैसे करूँ, अल्पबुद्धि होने के कारण बिना सोचे समझे जो प्रतिज्ञा की है, उसे सुनो ॥११९॥ युद्ध में जो हमसे बली

होगा, हमें जीत लेगा, हमारे घमण्ड को नष्ट कर सकेगा वही हमारा पति होगा ॥१२०॥ इसलिए महासुर शुम्भ अथवा निशुम्भ यहां आवें और युद्ध में जीतकर मेरा पाणिग्रहण कर लें, मुझे जल्दी-से-जल्दी ले चलें, इसमें देर करने की क्या आवश्यकता है ?॥१२१॥ दूत बोला—

लोके स मे भर्ता भविष्यति ॥१२०॥ तदाऽऽगच्छतु शुम्भोऽत्र निशुम्भो वा महासुरः ॥ मां जित्वा किं चिरेणात्र पाणिं गृह्णातु मे लघु ॥१२१॥ दूत उवाच ॥१२२॥ अवलिप्तासि मैवं त्वं देवि ब्रूहि ममाग्रतः ॥ त्रैलोक्ये कः पुमाँस्तिष्ठेदग्रे शुम्भनिशुम्भयोः॥१२३॥ अन्येषामपि दैत्यानां सर्वे देवा न वै युधि ॥ तिष्ठन्ति सम्मुखे देवि किं पुनः स्त्री

॥१२२॥ हे देवि ! घमण्ड से हमारे सामने तुम ऐसा मत कहो, तीनों लोकों में शुम्भ निशुम्भ के सामने कौन ऐसा पुरुष है जो टिक सकता है ? ॥१२३॥ हे देवि ! युद्ध में अन्य दानवों के सामने भी देवता लोग नहीं टिक पाते, तू तो एक अकेली, उसमें भी स्त्री-जाति, कहाँतक

टिक सकती हो ?॥१२४॥ युद्ध में जिन शुम्भ-निशुम्भों के सामने सभी देवताओं के साथ-साथ इन्द्र, कुबेर आदि टिक नहीं सके, भला उन सबों के सामने स्त्री होकर तुम जा सकती हो ?॥१२५॥ अतः तुम हमारी बातों को मानकर वहाँ जाओ (चलो) ऐसा करनेपर केशों को पकड़कर घसीटने

त्वमेकिका ॥१२४॥ इन्द्राद्याःसकला देवास्तस्थुर्येषां न संयुगे ॥ शुम्भादीनां कथं तेषां स्त्री प्रयास्यसि सन्मुखम् ॥१२५॥ सा त्वं गच्छ मयैवोक्ता पार्श्वं शुम्भनिशुम्भयोः॥केशाकर्षणनिर्धूतागौरवा मा गमिष्यसि ॥१२६॥ देव्युवाच ॥१२७॥ एवमेतद्बली शुम्भो निशुम्भश्चातिवीर्यवान् ॥ किं करोमि प्रतिज्ञामे यदनालोचिता पुरा ॥१२८॥ स त्वं

से होनेवाला अपमान नहीं होगा। अर्थात् यदि नहीं मानोगी तो शुम्भ के दैत्य आयेंगे और केशों को पकड़कर घसीटते हुए ले जायेंगे ॥१२६॥ श्री आदिशक्ति देवी बोलीं——॥१२७॥ हे दूत! यह सही है कि शुम्भ और निशुम्भ अत्यन्त बली हैं किन्तु क्या करूँ ? पहले बिना सोचे

गच्छ [1]मयोक्तं ते यदेतत्सर्वमादृतः ॥ तदाचक्ष्वाऽसुरेन्द्राय स च युक्तं करोतु [2]यत् ॥ १२६ ॥

इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये देव्या दूतसंवादो नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ उवाच ९ । अवदानम ६६ । श्लोकाः ५४ । मन्त्राः १२६ । एवमादितः ॥३८८॥

समझे ही मैंने प्रतिज्ञा कर दी ॥१२८॥ अतः सही-सही कहनेवाले, (दूत) तू जाकर आदरपूर्वक सभी बातों को दैत्यराज शुम्भ से कहो और वह जैसा उचित समझें वैसा करें ॥१०९॥

यह मार्कण्डेय पुराणीय देवीमाहात्म्य में देवी-दूत संवाद नामक पाँचवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५ ॥



१—मयैवोक्तं यदेतत्, २—तत्—ऐसा भी पाठ श्रेष्ठ है।

# अथ षष्ठोऽध्यायः

अथ ध्यानम्

नागाधीश्वरविष्टरां फणिफणोत्तंसोरुरत्नावलीं
भास्वद्देहलतां दिवाकरनिभां नेत्रत्रयोद्भासिताम् ।
मालाकुम्भकपालनीरजकरां चन्द्रार्धचूडां परां
सर्वज्ञेश्वरभैरवाङ्कनिलयां पद्मावतीं चिन्तये ॥

ऋषिरुवाच ॥ १ ॥ इत्याकर्ण्य वचो देव्याः स दूतोऽमर्षपूरितः ॥
समाचष्ट समागम्य दैत्यराजाय विस्तरात् ॥२॥ तस्य दूतस्य तद्वाक्य-

श्री सुमेधा ऋषि बोले ॥ १ ॥ हे सुरथ! दूत ने देवी के ऐसे वचनों को सुनकर अमर्ष-दुःख के साथ शुम्भ के पास आकर सभी वृत्तान्त विस्तारपूर्वक सुनाया ॥२॥ उस दूत से सभी

बातों को सुनकर दैत्यराज शुम्भ ने देवी पर क्रोध कर दैत्यों के संरक्षक (सेनापति)
धूम्रलोचन से कहा कि ॥ ३ ॥ हे धूम्रलोचन ! अतिशीघ्र तू अपनी सेना-सहित जाकर उस
दुष्टा स्त्री का केश पकड़कर उसे हठात् घसीटते हुए लाओ ॥ ४ ॥ उस (स्त्री)

माकर्ण्यासुरराट् ततः ॥ सक्रोधः प्राह दैत्यानामधिपं धूम्रलोचनम् ॥३॥
हे धूम्रलोचनाशु त्वं स्वसैन्यपरिवारितः ॥ तामानय बलाद्दुष्टां केशाक-
र्षणविह्वलाम् ॥४॥ तत्परित्राणदः कश्चिद्यदि वोत्तिष्ठतेऽपरः ॥ स हन्त-
व्योऽमरोवापि यक्षो गन्धर्व एव वा ॥५॥ ऋषिरुवाच ॥६॥ तेनाज्ञप्तस्ततः
शीघ्रं स दैत्यो धूम्रलोचनः ॥ वृत्तः षष्ट्या सहस्राणामसुराणां द्रुतं ययौ
॥७॥ स दृष्ट्वा तां ततो देवीं तुहिनाचलसंस्थिताम् ॥ जगादोच्चैः प्रया-

का संरक्षक यदि यक्ष, गन्धर्व, देवता या दूसरा कोई भी आवे तो उस मार डालना
॥ ५ ॥ श्री सुमेधा ऋषि बोले ॥ ६ ॥ वह धूम्रलोचन आज्ञा पाते ही साठ हजार

दैत्य-सैनिकों को साथ में लेकर बहुत जल्दी से वहाँ गया ॥ ७ ॥ वह धूम्रलोचन हिमालय पर्वत पर बैठी हुई देवी से बड़े जोर से ललकार कर बोला कि तू शीघ्र ही शुम्भ और निशुम्भ के पास जाओ॥८॥यदि आज हमारे भर्ता (पोषक) शुम्भ के पास नहीं जाती हो तो मैं तुम्हें हठात्

हीतिमूलंशुम्भनिशुम्भयोः॥८॥ नचेत्प्रीत्याद्यभवतीमद्भर्तारमुपैष्यति॥ ततो [1]बलान्नयाम्येष केशाकर्षणविह्वलाम्॥९॥ देव्युवाच ॥१०॥ दैत्येश्वरेण प्रहितो बलवान् बलसंवृतः ॥ बलान्नयसि मामेवं ततः किं ते करोम्यहम्॥११॥ ऋषिरुवाच॥१२॥ इत्युक्तः सोऽभ्यधावत्तामसुरोधूम्र-

परेशान करते हुए, तुम्हारे केशों को पकड़कर घसीटते हुए ले चलूँगा ॥९॥ श्री आदिज्योति देवी ने कहा॥१०॥ हे दैत्य! तुम दैत्येश्वर शुम्भ द्वारा भेजे गये हो और अनेक सेनाओं के साथ हो, स्वयं भी बली हो, तो यदि हठात् हमें ले चलोगे तो हम तुम्हारा क्या कर सकेंगी ॥११॥

१—"बलान्नयाम्यद्य" यह भी पाठ है ।

श्री सुमेधा ऋषि बोले ॥१२॥ देवी के ऐसे कहने पर वह दैत्य धूम्रलोचन देवी के ऊपर पकड़ने के लिए दौड़ा, किन्तु देवी ने उसे अपने हुंकार से भस्म (राख राख) कर दिया ॥१३॥ इसके बाद असुरों की वह सेना अत्यन्त क्रुद्ध हो गयी और देवी भी उन सब

लोचनः ॥ हुङ्कारेणैव तं भस्म सा चकाराम्बिका ततः ॥१३॥ अथ क्रुद्धं महासैन्यमसुराणांतथाम्बिका॥ववर्षसायकैस्तीक्ष्णैस्तथा शक्तिपरश्वधैः ॥१४॥ ततो धुतसटः कोपात्कृत्वा नादं सुभैरवम् ॥ पपातासुरसेनायां सिंहो देव्याः स्ववाहनः ॥१५॥ काँश्चित् करप्रहारेण दैत्यानास्येन चापरान् ॥ [1]आक्रम्य चाधरेणान्याञ्जघान [2]समहासुरान् ॥१६॥ केषाञ्चित्पा-

पर अपने बाणों और शक्ति, परशु आदि अस्त्रों की वर्षा करने लगीं ॥१४॥ और देवी का अपना वाहन "सिंह" गर्दन के बालों को फहराता हुआ क्रोध से भयंकर गर्जन कर दैत्यों की सेना

१—"आक्रान्त्या" यह भी पाठ है। २—"सञ्जघान" यह भी पाठ है।

में कूद पड़ा।।१५।।और कुछ दैत्यों को चपत से मार-मार, कुछ को मुख से दबा-दबा, कुछ को पैरों से दबा-दबा और यद्यपि ओंठ से दैत्यों को दबाना असम्भव है किन्तु देवी की दया से कुछ को ओठों से दबा-दबाकर मार डाला ।।१६।। उस देवी के वाहन केसरी (सिंह) ने अपने नखों से

टयामास नखैः कोष्ठानि केसरी ।। तथा तलप्रहारेण शिरांसि कृतवान् पृथक्।।१७।। विच्छिन्नबाहुशिरसः कृतास्तेन तथापरे।। पपौ च रुधिरं कोष्ठादन्येषां धुतकेसरः।।१८।।क्षणेन तद्बलं सर्वं क्षयं नीतं महात्मना। तेन केसरिणा देव्या वाहनेनातिकोपिना ।।१९।। श्रुत्वा तमसुरं देव्या

कुछ दैत्यों का पेट फाड़ दिया और चपत से मारकर सिर को धड़ से अलग कर डाला ।।१७।। उस सिंह के द्वारा अनेक राक्षस बे हाथ और बे सिर पैर के हो गये और वह सिंह गर्दन के बालों को फहराता हुआ (अर्थात् अत्यन्त प्रसन्न होकर) बहुतों का खून पीने लगा ।। १८ ।। देवी के वाहन महान् शक्तिशाली क्रोधी सिंह ने एक ही क्षण में उस शक्तिशाली सैन्य-बल (सेना)

का संहार कर दिया॥१६॥ देवी के हाथ में उस सेनापति धूम्रलोचन का नाश और सिंहद्वारा सभी सैनिकों का नाश सुनने के बाद ॥२०॥ दैत्यों का राजा शुम्भ परम क्रुद्ध हुआ और क्रोध से ओठों को कँपाता हुआ चण्ड-मुण्ड नामक महासुरों को आज्ञा दी ॥ २१ ॥

निहतं धूम्रलोचनम् ॥ बलञ्च[1] क्षयितं कृत्स्नं देवीकेसरिणा ततः ॥२०॥ चुकोप दैत्याधिपतिःशुम्भःप्रस्फुरिताधरः॥आज्ञापयामास च तौ चण्ड-मुण्डौ महासुरौ॥२१॥ हे चण्ड हे मुण्ड बलैर्बहुभिः[2] परिवारितौ ॥ तत्र गच्छत गत्वा च सा समानीयतां लघु ॥२२॥ केशेष्वाकृष्य बद्ध्वा वा

हे चण्ड ! हे मुण्ड ! अनेक सैनिकों को साथ लेकर तुम लोग वहाँ जाओ और जाकर बहुत जल्दी उस स्त्री को लाओ ॥२२॥ उसके केशों को पकड़कर अथवा फाँस से बाँध कर लाओ और यदि यह सब न हो सके तो सभी असुरों के अस्त्रों द्वारा मार डालो। यहाँ मार

१—"क्षयितं" ऐसा शा० न० टीका का पाठ है। २—"बहुलैः" ऐसा नागोजी का पाठ है।

डालो शब्द का अर्थ दो है, १—प्राण-वियोग, २—शक्ति-हीनता ॥२३॥ उसके शक्तिहीन हो

यदि वः संशयो युधि ॥ तदाशेषायुधैः सर्वैरसुरैर्विनिहन्यताम् ॥ २३॥
तस्यां हतायां दुष्टायां सिंहे च विनिपातिते ॥ शीघ्रमागम्यतां बद्ध्वा गृहीत्वा[१] तामथाम्बिकाम् ॥ २४॥

जाने पर अथवा मर जाने पर और सिंह के भी नष्ट हो जाने पर जल्दी से जल्दी आओ जहाँ तक हो सके उस अम्बिका को बाँध कर ही ले आओ ॥ २४ ॥

१—तामथाम्बिकाम्—इस पद्य में यह शंका हो सकती है कि जब अम्बिका का नाश पूर्वश्लोक में ही कहा है, तो फिर अम्बिका का लाना कैसे लिखा ? उत्तर—हत शब्द के अनेक अर्थ हैं। जब हतायां शब्द का अर्थ बलक्षतायां ( अर्थात् शक्तिहीन ) ऐसा होगा तब तो ठीक ही है कि शक्तिहीन हो जाने पर बाँध लाना और यदि नाश शब्द का अर्थ मृत्यु ही केवल है उस दशा में दैत्य के आदेश से यह सिद्ध होता है कि देवी के मुर्दा शरीर को ही ले आओ ( अर्थात् जिस प्रकार हो उसे अवश्य लाओ )।

इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये शुम्भनिशुम्भसेनानीधूम्रलोचनवधो नाम षष्ठोऽध्यायः ॥६॥ उवाच ४। श्लोकाः २०। मन्त्राः २४। एवमादितः ॥ ४१२ ॥

यह मार्कण्डेय पुराणीय देवीमाहात्म्य में धूम्रलोचन वध नामक छठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६ ॥

---

# अथ सप्तमोऽध्यायः

## अथ ध्यानम्

ध्यायेऽहं रत्नपीठे शुककलपठितं शृण्वतीं श्यामलाङ्गीं
न्यस्तैकाङ्घ्रि सरोजे शशिशकलधरां वल्लकीं वादयन्तीम्।
कह्लाराबद्धमालां नियमितविलसच्चूडिकां रक्तवस्त्रां
मातङ्गी श पात्रामधरमधुमदां चित्रकोद्भासिभालाम्॥

ऋषिरुवाच ॥१॥ आज्ञप्तास्ते ततो दैत्याश्चण्डमुण्डपुरोगमाः॥
चतुरङ्गबलोपेता ययुरभ्युद्यतायुधाः॥२॥ददृशुस्ते ततो देवीमीषद्धासां

श्री सुमेधा ऋषि बोले ॥ १ ॥ इस प्रकार शुम्भ की आज्ञा पाकर चण्ड-मुण्ड इत्यादि अनेक दैत्य सशस्त्र चतुरङ्गिणी सेना के सहित चल दिये ॥२॥ तब उन दैत्यों ने गंभीर वन में

हिमालय की चोटी पर सिंह पर बैठी हुई, कुछ हँसती हुई देवी को देखा ।।३।। उन दैत्यों में से कुछ दैत्यों ने धनुष बाण खींचे हुए, कुछ तलवार लिए हुए, कुछ खाली ही हाथ से देवी के पास जा-जाकर उस देवी को लिवाने के लिए उद्यत एवं उत्साहपूर्ण हो-होकर पूर्ण उद्योग किये ।।४।।

व्यवस्थिताम् ।। सिंहस्योपरि शैलेन्द्र शृङ्गे महति काञ्चने ।। ३ ।। ते दृष्ट्वा तां समादातुमुद्यमं चक्रुरुद्यताः ।। आकृष्टचापासिधरास्तथान्ये तत्समीपगाः ।।४।। ततः कोपं चकारोच्चैरम्बिका तानरीन्प्रति ।। कोपेन चास्या वदनं मषीवर्णमभूत्तदा ।।५।। भ्रुकुटीकुटिलात्तस्या ललाटफलकाद्द्रुतम् । काली करालवदना विनिष्क्रान्तासिपाशिनी ।६। विचित्रखट्वाङ्गधरा नरमाला-

उसके बाद देवी ने उन दैत्यों पर क्रोध किया और क्रोध से देवी का मुख मसी (कज्जल) के समान काला हो गया ।।५।। उस देवी की भयानक टेढ़ी-टेढ़ी भौंहों तथा ललाट-प्रदेश से एक भयावनी काली मूर्ति हाथ में तलवार और पाश लिये निकली ।।६।। वह विचित्र खट्वाङ्ग (मुर्दे की

पंजरी वा खटिया का पाया वा खट्वाङ्ग विचित्र नामक राक्षस का अङ्ग) हाथ में लिये हुई, गले में नरों की मुण्डमाला तथा शरीर में हाथी का चमड़ा पहनी हुई और निर्मांस (अस्थि चर्म शेष) शरीरवाली, अत्यन्त भयङ्कर ॥७॥ तथा विशाल-भयङ्कर मुँहवाली, जीभ को मुख से

विभूषणा॥द्वीपिचर्मपरीधाना शुष्कमांसातिभैरवा।७।अतिविस्तारवदना जिह्वाललन भीषणा॥ निमग्नारक्तनयना नादापूरितदिङ्मुखा ॥८॥सा वेगेनाभिपतिता घातयन्ती महासुरान्॥सैन्येतत्रसुरारीणामभक्षयततद्बलम्॥९।पार्ष्णिग्राहाङ्कुशग्राहयोधघण्टासमन्वितान्।समादायैकहस्तेन

बाहर लपलपाती हुई भयावनी, लाल नेत्रवाली अपने भयङ्कर हुङ्कारों से दसों दिशाओं को व्याप्त करती हुई ॥८॥ यहाँ वह काली सेना में जाकर महान्-से-महान् असुरों को मारती हुई, राक्षसों की उस सेना को खा गयी ॥९॥ और उस काली ने पार्ष्णिग्राहों (हाथियों के पीछे रहनेवाले महावतों) तथा अंकुशग्राहों (अंकुश लेकर मस्तक पर बैठनेवाले महावतों) के साथ-

साथ पीठ पर बैठे योद्धाओं तथा अगल-बगल लटके हुए घण्टायुक्त हाथियों को भी एक ही हाथ से उठाकर अपने मुख में छोड़ दिया ॥१०॥ और उसी प्रकार घोड़-सवारों के साथ-साथ घोड़ों को तथा कोचवानों के साथ-साथ रथों को मुख में फेंक-फेंक चबा-चबाकर यमपुर में

मुखे चिक्षेप वारणान्॥१०॥तथैव योधंतुरगैरथं सारथिनासह॥निक्षिप्य वक्त्रे दशनैश्चर्वयन्त्यतिभैरवम् ॥११॥ एकं जग्राह केशेषु ग्रीवायामथ चापरम् ॥ पादेनाक्रम्य चैवान्यमुरसान्यमपोथयत् ॥१२॥ तैर्मुक्तानि चशस्त्राणि महास्त्राणि तथासुरैः॥ मुखेन जग्राह रुषा दशनैर्मथितान्यपि ॥१३॥बलिनां तद्बलं सर्वमसुराणां[1] दुरात्मनाम् । ममर्दाभक्षयच्चान्या-

पहुँचा दिया ॥११॥ इसके बाद बचे हुए सैनिको को मारने के लिए किसी की चोटी, किसीका गला पकड़कर और किसी को पैर से दबाकर और किसी को धक्का देकर मार डाला ॥१२॥

१—"महात्मना" कहीं ऐसा भी 'पाठ' है वहाँ यह अर्थ है कि महान्—घोर आत्मावाले ( राक्षस )।

उन दैत्य महायोद्धाओं ने महान्-से-महान् शस्त्रास्त्रों को छोड़ा किन्तु देवीने सभी अस्त्रों को मुख में लेकर दाँतों से चूर्ण-चूर्ण कर दिया ॥१३॥ उन विशालकाय बली असुरों के सैनिकों में से कुछ को चूर्ण-चूर्ण कर दिया, कुछ को खा गयी तथा कुछ को मार-मार कर पृथ्वी में सटा

नन्यांश्चाताडयत्तथा।१४।असिना निहताः केचित्केचित्खट्वाङ्गताडिताः॥
जग्मुर्विनाशमसुरा दन्ताग्राभिहतास्तथा॥१५॥ क्षणेनतद्बलंसर्वमसु-
राणांनिपातितम्॥दृष्ट्वा चण्डोऽभिदुद्रावतां कालीमति भीषणाम्॥१६॥
शरवर्षैर्महाभीमैर्भीमाक्षीं तां महासुरः॥छादयामास चक्रैश्च [1]मुण्डःक्षिप्तैः

दिया ॥१४॥कुछ दैत्य तलवार से मारे गये, कुछ खट्वाङ्ग से मारे गये और कुछ दाँतों के धक्के से नष्ट हो गये ॥१५॥ एक क्षण में ही सभी दैत्य-सैनिक नष्ट हो गये, यह देखकर उस भयङ्कर काली पर चण्ड नामक दैत्य ( सेनापति ) दौड़ा ॥१६॥और चण्ड ने बाणों

१—"मुण्डक्षिप्तैः" ऐसा भी पाठ है।

की वर्षा को तथा मुण्ड ने हजारों चक्रों को फेंक-फेंक कर उस भ॑ीमाक्षी ( भयंकर नेत्रवाली ) देवी को ढँक दिया ॥१७॥ उन अनेक चक्रों के चुभते समय देवी का मुख इस प्रकार शोभा-युक्त हुआ जैसे काले मेघ में सूर्य की अनेक किरणें ॥१८॥ उसके बाद भयावनी मूर्ति तथा

सहस्रशः ॥१७॥ तानि चक्राण्यनेकानि विशमानानि तन्मुखम् ॥ बभु-र्यथार्कबिम्बानि सुबहूनि घनोदरम् ॥१८॥ ततो जहासातिरुषा भीमं भैरवनादिनी ॥ काली करालवक्त्रान्तुर्दुर्दर्शदशनोज्ज्वला ॥१९॥ उत्थाय च महासिंहं देवी चण्डमधावत ॥ गृहीत्वाचास्य केशेषुशिरस्तेनासिना-

भयङ्कर दाँतोंवाली, भयकारी गर्जन करनेवाली महाकाली देवी ने अत्यन्त क्रोध से भयङ्कर अट्टहास किया ॥१९॥ और सिंह को भी उठा कर देवी चण्ड पर दौड़ी तथा चण्ड के केश

१—( छिन्ने शिरसि दैत्येन्द्रश्चक्रे नादं सुभैरवम् । तेन नादेन महता त्रासितं भुवनत्रयम् ॥ २० ॥ ) शान्तनवी टीका में ऐसा भी एक श्लोक मिलता है । अन्यत्र नहीं है ।

(सिर के बालों) को पकड़कर तलवार से उसका सिर काट लिया॥२०॥ इस के बाद चण्ड को मरा पड़ा देखकर मुण्ड (चण्ड का भाई) देवी पर दौड़ा, उसे भी देवी ने रोष भरकर खड्ग से मार कर पृथ्वी पर गिरा दिया ॥२१॥ मृत्यु से बचे हुए सैनिक चण्ड तथा महाबलशाली

च्छिनत् ॥२०॥ अथमुण्डोऽभ्यधावत्तां दृष्ट्वा चण्डं निपातितम् ॥ तमप्यपातयद्भूमौ सा खड्गाभिहतं रुषा । २१॥ हतशेषं ततः सैन्यं दृष्ट्वा चण्डं निपातितम् ॥ मुण्डं च सुमहावीर्यं दिशो भेजे भयातुरम् ॥२२॥ शिरश्चण्डस्य काली च गृहीत्वा मुण्डमेव च । प्राह प्रचण्डाट्टहासमिश्रमभ्येत्य चण्डिकाम् ॥२३॥ मया तवात्रोपहृतौ चण्डमुण्डौ महापशू ॥

मुण्ड को गिरे पड़े देखकर डर से अनेक दिशाओं की शरण लिये (भाग पराये) ॥२२॥ उसके बाद श्री महाकाली चण्ड और मुण्ड के सिर को हाथ में लिये चण्डिका के पास जाकर अट्टहास करती हुई बोलीं ॥ २३॥ हे देवि ! चण्डिके ! इस युद्ध-यज्ञ में मैं आपके लिए

चण्ड, मुण्ड नामक दो पशु लायी हूँ, इसके बाद (देवताओं के प्रसन्नार्थ) आप स्वयं शुम्भ और निशुम्भ को मारेंगी।।२४।।श्री सुमेधा ऋषि बोले ।।२५।। हे सुरथ! चण्ड, मुण्ड को हाथ में लेकर

युद्धयज्ञे स्वयं शुम्भं निशुम्भञ्च हनिष्यसि ॥२४॥ ऋषिरुवाच ॥२५॥ तावानीतौ ततो दृष्ट्वा चण्डमुण्डौ महासुरौ॥ उवाच कालीं कल्याणी ललितं चण्डिका वचः ॥२६॥ यस्माच्चण्डं च मुण्डं च गृहीत्वा त्वमुपागता॥ चामुण्डेति ततो लोके ख्याता देवि भविष्यसि ॥२७॥

इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये चण्डमुण्डवधो नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ उवाच २। श्लोकाः २५। मन्त्राः २७। एवमादितः ॥४३९॥

आई हुई काली से कल्याणमूर्ति चण्डिका देवी मीठे वचनों से बोलीं ।।२६।। हे कालि! तुम चण्ड और मुण्ड को मार लायी हो अतः जगत् में चामुण्डा नाम से तुम्हारी प्रसिद्धि होगी ।।२७।।

यह मार्कण्डेयपुराणीय सावर्णिकमन्वन्तरके देवीमाहात्म्यमें चण्ड-मुण्ड वध नामक सातवाँ अध्याय समाप्त हुआ

## अथाष्टमोऽध्यायः

अरुणां करुणातरङ्गिताक्षीं धृतपाशाङ्कुशमुख्यचापहस्ताम् ॥
अणिमादिभिरावृतां मयूखैरहमित्येव विभावये भवानीम् ॥

ऋषिरुवाच ॥१॥ चण्डे च निहते दैत्ये मुण्डे च विनिपातिते ॥
बहुलेषु च सैन्येषु[1] क्षयितेष्वसुरेश्वरः॥२॥ततः कोपपराधीन चेताःशुंभ-
प्रतापवान्॥ उद्योगं सर्वसैन्यानां दैत्यानामादिदेशह ॥३॥ अद्य सर्वः

श्री सुमेधा ऋषि बोले।।१।। हे सुरथ! अनेकों सैनिकों के साथ-साथ चण्ड और मुण्ड का नाश सुनकर दैत्येन्द्र ।। २ ।। महापराक्रमी शुम्भ क्रोध से उद्विग्न होकर सभी दैत्यों एवं

---

१—"क्षयितेषु" ऐसा भी पाठ है ।

सैनिकों को युद्ध करने के लिए आदेश दिया कि ॥३॥ आज सभी अस्त्रों से सुसज्जित सेना के साथ छियासी दैत्य सेनापति तथा चौरासी कम्बु-कुल के महायोद्धा अपने-अपने सैनिकों को साथ लेकर जायँ ॥४॥ और कोटिवीर्य नामक असुरों के पचास-पचास समूह तथा धूम्र-

बलैर्दैत्याः षडशीतिरुदायुधाः॥ कम्बूनां चतुराशीतिर्निर्यान्तु स्वबलैर्वृताः ॥४॥ कोटिवीर्याणि पञ्चाशदसुराणां कुलानि वै ॥ शतं कुलानि [1]धौम्राणां निर्गच्छन्तु ममाज्ञया ॥५॥ कालका दौर्हृदा मौर्याः कालकेयास्तथासुराः ॥ युद्धाय सज्जा निर्यान्तु आज्ञया त्वरिता मम ॥६॥ इत्याज्ञाप्यासुरपतिः शुम्भो भैरवशासनः॥ निर्जगाम महासैन्यसहस्रैर्बहुभिर्वृतः॥७॥ आयान्तं

संज्ञकों के सौ-सौ समूह देवी से लड़ने के लिए हमारी आज्ञा से निकल पड़ें॥५॥ और काल-वंशीय, दौर्हृद्वंशीय, मुरवंशीय और कालका से उत्पन्न हुए सभी राक्षसगण हमारी आज्ञा से युद्ध के लिए सुसज्जित होकर जल्दी जाओ॥६॥ इस प्रकार सबको आज्ञा देकर भयङ्कर शासन

१—"धूम्राणाम्" चतुर्धरी में यह भी पाठ है।

करनेवाला शुम्भ स्वयं भी बड़े-बड़े कई हजार सैनिकों को साथ लेकर युद्ध के लिए निकला ॥७॥ उस (शुम्भ) की भयंकर सेना (सैनिकों) को देखकर चण्डिका देवी ने अपने धनुष की टंकारों से आकाश एवं पृथ्वी के बीच का भाग गुंजा दिया ॥८॥ हे नृप! (राजन्!) उसके बाद सिंह बड़े

चण्डिका दृष्ट्वा तत्सैन्यमतिभीषणाम्॥ज्यास्वनैःपूरयामास धरणीगगनान्तरम् ॥८॥ ततः सिंहो महानादमतीव कृतवान् नृप॥ घण्टास्वनेन तन्नादमम्बिका चोपबृंहयत्॥९। धनुर्ज्यासिंहघण्टानां नादापूरितदिङ्मुखा॥ निनादैर्भीषणैः काली जिग्ये विस्तारितानना॥१०॥ तं निनादमुपश्रुत्य दैत्यसैन्यैश्चतुर्दिशम्॥ देवी सिंहस्तथा काली सरोषैः परि-

जोर से दहाड़ने लगा और देवी ने उस गर्जन को अपने घण्टा-नाद से भी बढ़ा दिया ॥९॥ धनुष प्रत्यञ्चा की टंकार, सिंह का गर्जन तथा घण्टे की ध्वनि-प्रतिध्वनि से दसों दिशायें गूंज गयीं, देवी ने इन भयंकर नादों के बाद अपना मुख और भी बढ़ा लिया तथा विजयिनी हुई

(अथवा राक्षसों द्वारा जानी गयीं) ॥१०॥ उन महान् भयंकर शब्दों को सुनकर क्रोधयुक्त दैत्य-सैनिकों ने देवी तथा सिंह को चारो ओर से घेर लिया।११।हे भूप! (राजन्! ) इतने ही में सुरद्वेषी दैत्योंके नाशके लिए तथा श्रेष्ठ देवताओंके कल्याणार्थ अत्यन्त बल-पराक्रम से युक्त हो-

वारिताः॥११॥एतस्मिन्नन्तरे भूप विनाशाय सुरद्विषाम् ॥ भवायामर-सिंहानामतिवीर्यबलान्विताः ॥१२॥ ब्रह्मेशगुहविष्णूनां तथेन्द्रस्य च शक्तयः॥ शरीरेभ्यो विनिष्क्रम्य तद्रूपैश्चण्डिकांययुः ॥१३॥ यस्यदेवस्य यद्रूपं यथाभूषणवाहनम् ॥ तद्वदेवहि तच्छक्तिरसुरान्योद्धुमाययौ ॥१४॥ हंसयुक्तविमानाग्रे साक्षसूत्रकमण्डलुः॥ आयाता ब्रह्मणः शक्तिर्ब्रह्माणी

होकर ब्रह्मा,शिव,कार्तिकेय,विष्णु (विष्णु से वाराह नृसिंह सभी) और इन्द्र की शक्तियाँ उन्हीं ब्रह्मादिकों के शरीर से निकलकर और उन्हीं देवी के रूप से चण्डिका के पास गयीं ॥१२,१३॥ जिस देवता का जो रूप, जैसी वेश-भूषा और जैसा वाहन है उसी रूपमें उनकी 'शक्तियाँ' दैत्योंसे

युद्ध करने के लिये आयीं ।।१४।। सबसे पहले हंसयुक्त विमान पर चढ़ी हुई, हाथ में स्फटिक मणि की माला और कमण्डलु लिये ब्रह्मा की शक्ति आयीं, जिन्हें लोग "ब्रह्माणी" कहते हैं और महादेव की शक्ति बैलपर चढ़ी हुई श्रेष्ठ त्रिशूल हाथमें लिये, बड़े-बड़े साँपोंका कङ्कण पहिने सिर

साभिधीयते ।।१५।। माहेश्वरी वृषारूढा त्रिशूलवरधारिणी ।। महाहि-वलया प्राप्ता चन्द्ररेखाविभूषणा ।।१६।। कौमारी शक्तिहस्ता च मयूर-वरवाहना ।। योद्धुमभ्याययौ दैत्यानम्बिका गुहरूपिणी ।। १७ ।। तथैव वैष्णवी शक्तिर्गरुडोपरि संस्थिता ।। शङ्खचक्रगदाशार्ङ्गखड्गहस्ताभ्युपा-ययौ ।।१८।। यज्ञवाराहमतुलं रूपं या बिभ्रतो हरेः ।। शक्तिः साप्या-

में अर्धचन्द्र धारण किये आ पहुँचीं ।।१५, १६।। और कार्तिकेयजी के रूप में कार्तिकेयजी की शक्ति "अम्बिका" श्रेष्ठ मोर पर चढ़ी हुई, हाथ में शक्ति नामक अस्त्र लिये दैत्यों से युद्ध करने के लिये आयीं ।।१७।। उसी प्रकार श्री विष्णु भगवान् की शक्ति गरुड़ पर बैठी हुई शंख,

चक्र,कौमोदकी गदा, धनुष और खड्ग हाथ में लिये आ गयीं ॥१८॥ और सुन्दर यज्ञमय वाराह-
रूप धारण करनेवाली जो विष्णु की शक्ति हैं, वह भी वाराहीरूप बनकर आयीं ॥१९॥ और
नृसिंहजी की शक्ति नृसिंह का रूप बनाकर रणभूमि में आयीं जो अपनी केसर (गर्दन के

ययौ तत्र वाराहीं बिभ्रती तनुम् ॥१९॥ नारसिंही नृसिंहस्य बिभ्रती
सदृशं वपुः ॥ प्राप्ता तत्र सटाक्षेपक्षिप्तनक्षत्रसंहतिः ॥२०॥ वज्रहस्ता
तथैवैन्द्री गजराजोपरि स्थिता ॥ प्राप्ता सहस्रनयना यथा शक्रस्तथैव
सा ॥२१॥ ततः परिवृतस्ताभिरीशानो देवशक्तिभिः ॥ हन्यन्तामसुराः
शीघ्रं मम प्रीत्याह चण्डिका ॥२२॥ ततो देवीशरीरात्तु विनिष्क्रान्ता-

बाल) से आकाशमें नक्षत्रों को अलग करती थीं ॥२०॥ इसी तरह हाथ में वज्र लिये ऐरावत
हाथी पर सवार सहस्रलोचन (इन्द्र) की शक्ति भी उस रणभूमि में पहुँचीं॥२१॥ इसके बाद उन
देवशक्तियों के साथ महादेवजी भी वहाँ आकर चण्डिका से बोले कि इन असुरों को शीघ्र

मारकर मुझे तृप्त करो ।।२२।। इसके बाद चण्डिका देवी के शरीर से बहुत भयानक स्वभाववाली हजारों सियारिनियों की तरह बोलती हुई एक शक्ति प्रकट हुई ।। २३।। वही अपराजिता धूम्रवर्ण

तिभीषणा ॥ चण्डिकाशक्तिरत्युग्रा शिवाशतनिनादिनी ॥ २३ ॥ सा चाह धूम्र जटिलमीशानमपराजिता ॥ [1]दूतत्वं गच्छ भगवन्पार्श्वं शुम्भ-निशुम्भयोः ॥२४॥ ब्रूहि शुम्भं निशुम्भं च दानवावतिगर्वितौ ॥ ये चान्ये दानवास्तत्र युद्धाय समुपस्थिताः ॥ २५ ॥ त्रैलोक्यमिन्द्रो लभतां देवाः सन्तु हविर्भुजः ॥ यूयं प्रयात पातालं यदि जीवितुमिच्छथ ॥ २६ ॥

जटाधारी महादेवजीसे बोलीं कि हे भगवन्! आप मेरी ओर से दूत होकर शुम्भ और निशुम्भके पास जाइये ।।२४।। और उन घमण्डी दैत्यों से और दूसरे असुरों से भी जो लड़ाई करने के लिए आये हों, उन सबसे कहिये।।२५।। कि अब इन्द्र त्रिलोक में अपना राज्य करेंगे और देवता लोग अपना-अपना

१—"दूत ! त्वं" ऐसा भी पाठ है ।

यज्ञ-भाग लेंगे, इससे तुम लोगों की भलाई और जीवन इसी में है कि तुम लोग पाताल में चले जाओ ॥२६॥ यदि बल के घमण्ड से तुम लोग युद्ध करना चाहते हो तो आओ मेरी शिवाएँ (योगिनियाँ) वा देवीगण-शृगाली-कुक्कुरादि तुम सब के मांस से तृप्त हों॥२७॥ उस देवी द्वारा

बलावलेपादथचेद्भवन्तोयुद्धकाङ्क्षिणः॥ तदागच्छततृप्यन्तुमच्छिवाः पिशितेन वः ॥२७॥ यतो नियुक्तो दौत्येन तया देव्या शिवः स्वयम् ॥ शिवदूतीति लोकेऽस्मिंस्ततः सा ख्यातिमागता॥ २८॥ तेऽपि श्रुत्वा वचो देव्याः शर्वाख्यातं महासुराः॥ अमर्षापूरिता जग्मुर्यत्र कात्यायनी स्थिता॥ २९ ॥ ततः प्रथममेवाग्रे शरशक्त्यृष्टिवृष्टिभिः॥ 'ववर्षुरुद्धता-

साक्षात् शिवजी ही दूत-कार्य में नियुक्त थे अतः वह 'शिवदूती' नाम से इस लोक में प्रसिद्ध हुई ॥२८॥ वे महादैत्य भी श्री शिवजी के मुँह से देवी के वचनों को सुनकर क्रोध से भरे

१—"ववृषुः" ऐसा भी पाठ है ।

हुए वहाँ गये जहाँ कात्यायनी थीं।। २९ ।। उसके बाद उद्दण्ड वे महादैत्य अमर्ष में आकर पहले ही देवी के ऊपर बाण, शक्ति और ऋष्टि आदि अस्त्रों की वर्षा करने लगे ।।३०।। तब देवी ने भी खेल ही खेल में धनुष की टंकार से तथा धनुष द्वारा छोड़े हुए बड़े-बड़े बाणों से

मर्षास्तां देवीममरारयः ॥ ३० ॥ सा च तान्प्रहितान्बाणाञ्छूलशक्तिपरश्वधान् ॥ चिच्छेद लीलयाध्मातधनुर्मुक्तैर्महेषुभिः॥३१॥ तस्याग्रतस्तथाकालीशूलपातविदारितान्॥ [1]खट्वाङ्गपोथितांश्चारीन्कुर्वती [2]व्यचरत्तदा॥३२॥कमण्डलुजलाक्षेपहतवीर्यान्हतौजसः।।ब्रह्माणी चाकरोच्छत्रू-

दैत्यों के चलाये हुए शूल, शक्ति और फरसों को काट डाला ।। ३१ ।। उसके बाद काली (देवी के ललाट से उत्पन्न शक्ति) उस देवी के सामने ही त्रिशूल से दैत्यों को चीरती-फाड़ती तथा खट्वाङ्ग (एक अस्त्रविशेष) से मार-मार कर पृथ्वी पर सुलाती हुई दैत्यों के बीच घूमने

१—"श्चान्यान्" ऐसा भी पाठ है। २—"कुर्वन्ती" ऐसा भी पाठ है।

लगी ॥३२॥ और ब्रह्माणी भी जिस-जिस ओर दौड़ती थीं, उस-उस ओर अपने कमण्डलु का
जल छिड़ककर उन वैरी दैत्यों को निस्तेज, बलहीन तथा पराक्रमहीन करती जाती थीं ॥३३॥
श्री शिव की शक्ति-"माहेश्वरी" ने त्रिशूल से, विष्णुशक्ति-"वैष्णवी" ने चक्र से और अत्यन्त क्रोध

न्येन येन स्म धावति ॥३३॥ माहेश्वरीत्रिशूलेन तथा चक्रेण वैष्णवी ॥
दैत्याञ्जघान कौमारी तथा शक्त्यातिकोपना ॥३४॥ ऐन्द्री कुलिशपातेन
शतशो दैत्यदानवाः ॥ पेतुर्विदारिताः [1]पृथ्व्यां रुधिरौघप्रवर्षिणः ॥३५॥
तुण्डप्रहारविध्वस्ता दंष्ट्राग्रक्षतवक्षसः ॥ वाराहमूर्त्या न्यपतंश्चक्रेण च

से भरी हुई कुमार कार्तिकेय की शक्ति "कौमारी" ने शक्ति से दैत्यों का संहार किया ॥३४॥
इन्द्र-शक्ति "ऐन्द्री" के वज्रप्रहार से विदीर्णशरीर हो सैकड़ों दैत्य-दानव खून की धारा बहाते हुए
पृथ्वी पर पड़ गये ॥३५॥ वाराही शक्ति ने कितनों को अपने थूथुन की मार से ध्वस्त कर दिया,

१—"भूमौ" ऐसा भी पाठ है।

वाराही के दांतों के अग्रभाग की चोट से विदीर्ण वक्षःस्थल होकर तथा चक्र से विदीर्ण-शरीर हो सैकड़ों दैत्य-दानव खून की धार बहाते हुए पृथ्वी पर पड़ गये ।।३६।।नरसिंह-शक्ति

विदारिताः।।३६।।नखैर्विदारितांश्चान्यान्भक्षयन्ती महासुरान्।।नारसिंही चचाराजौ नादापूर्णदिगम्बरा ।।३७।। चण्डाट्टहासैरसुराः शिवदूत्यभिदूषिताः ।। पेतुः पृथिव्यां पतितांस्तांश्चखादाथ सा तदा ।।३८।। इति मातृगणं क्रुद्धं मर्दयन्तं महासुरान् ।। दृष्ट्वाभ्युपायैर्विविधैर्नेशुर्देवारि-

नारसिंही भी अपने नखों से (दैत्यों को) फाड़ती-खाती और सिंह गर्जन से दसों दिशाओं तथा आकाश को गुंजाती रणक्षेत्र में घूमने लगी ।।३७।। बहुतेरे दैत्य देवी के भयंकर अट्टहास से पृथ्वी पर गिर पड़े, उन्हें देवी "शिवदूती" उसी समय खा गयी ।। ३८ ।। इस प्रकार मातृगण

(ब्रह्माणी, वैष्णवी, रौद्री, कौमारी, शिवदूती, ऐंद्री, नारसिंही और वाराही "आठों") को क्रुद्ध तथा अनेक प्रकार से दैत्यों को नष्ट करते देख दैत्य-सैनिक भागने लगे ॥३९॥ मातृगण

सैनिकाः ॥३९॥ पलायनपरान् दृष्ट्वा दैत्यान्मातृगणार्दितान्॥ योद्धुमभ्याययौ क्रुद्धो रक्तबीजो महासुरः ॥४०॥ [1]रक्तबिन्दुर्यदा भूमौ पतत्यस्य शरीरतः ॥ [2]समुत्पतति मेदिन्यां तत्प्रमाणस्तदासुरः ॥४१॥ युयुधे स

से पीड़ित दैत्यों को युद्ध से भागते हुए देख क्रोधकर युद्ध के लिए रक्तबीज नामक महादैत्य आया ॥ ४० ॥ उस रक्तबीज के शरीर से जब खून की बूँद पृथ्वी पर गिरती थी, तब उसी के समान शक्तिशाली एक महादैत्य वहाँ पर प्रकट हो जाता था ॥ ४१ ॥

१—( भागिनेयो महावीर्यस्तयोः शुम्भनिशुम्भयोः । क्रोधवत्या सुतो ज्येष्ठो महाबलपराक्रमाः ) ॥ ४१ ॥ गुप्तवती टीकाकार के मत से यह श्लोक भी है। २– "मेदिन्यास्तत्प्रमाणो" ऐसा भी पाठ है।

वह महासुर रक्तबीज हाथ में गदा लेकर इन्द्रशक्ति से लड़ने लगा। तब देवी ऐन्द्री ने अपने वज्र से उसे मारा ॥४२॥ वज्र के लगते ही उसके शरीर से बहुत-सा खून चूने लगा और उस खून से उसी के समान रूप तथा पराक्रमवाले अनेक योद्धा उठ खड़े

गदापाणिरिन्द्रशक्त्या महासुरः॥ततश्चैन्द्री स्ववज्रेण रक्तबीजमताडयत्
॥४२॥ कुलिशेनाहतस्याशु बहु सुस्राव शोणितम् ॥ समुत्तस्थुस्ततो
योधास्तद्रूपास्तत्पराक्रमाः ॥४३॥ यावन्तः पतितास्तस्य शरीराद्रक्त-
बिन्दवः ॥ तावन्तः पुरुषा जातास्तद्वीर्यबलविक्रमाः ॥४४॥ ते चापि
युयुधुस्तत्र पुरुषा रक्तसम्भवाः ॥ समं मातृभिरत्युग्रंशस्त्रपातातिं-

हुए ॥ ४३ ॥ उसके शरीर से जितनी रक्त की बूँदें गिरीं उतने ही पुरुष उसके समान ही बल, वीर्य और पराक्रमशाली पैदा हुए ॥ ४४ ॥ रक्त से पैदा हुए उन दैत्य-पुरुषों ने भी अत्यन्त भयंकर अस्त्र-शस्त्रों का प्रहार करते हुए मातृगणों के साथ भीषण युद्ध

किया ।। ४५ ।। फिर भी वज्र के प्रहार से जब उस ( रक्तबीज ) का सिर फटा और रक्त बहने लगा, तब उससे हजारों पुरुष (दैत्य) पैदा हुए ।। ४६ ।। उस युद्ध में वैष्णवी (विष्णु-शक्ति) ने रक्तबीज को चक्र से मारा और ऐन्द्री (इन्द्र-शक्ति) ने उस दैत्य-सेनापति

भीषयाम् ॥४५॥ पुनश्च वज्रपातेन क्षतमस्य शिरो यदा ॥ ववाह रक्तं पुरुषास्ततो जाताः सहस्रशः ॥४६॥ वैष्णवी समरे चैनं चक्रेणाभिजघान ह ॥ गदया ताडयामास ऐन्द्री तमसुरेश्वरम् ॥ ४७ ॥ वैष्णवीचक्रभिन्नस्य रुधिरस्रावसम्भवैः ॥ सहस्रशो जगद्व्याप्तं तत्प्रमाणैर्महासुरैः ॥४८॥ शक्त्या जघान कौमारी वाराही च तथासिना ॥ माहेश्वरी त्रिशूलेन रक्तबीजं

(रक्तबीज) को गदा से मारा ॥४७॥ वैष्णवी के चक्र से अङ्ग-भङ्ग होने पर जो रक्त बहा उस (रक्त) से हजारों (अनेकों) "महादैत्य" उसी (रक्तबीज) के समान पराक्रमी वीर पैदा हुए, जिनसे सारा संसार व्याप्त हो-गया ॥४८॥ उस महासुर रक्तबीज को कौमारी (कुमार-

कार्तिकेय-शक्ति) ने शक्ति से, वाराही ने तलवार से और माहेश्वरी ने त्रिशूल से मारा ।।४९।। उस महादैत्य रक्तबीज ने भी क्रोध में आकर गदा से सभी मातृ-शक्तियों पर एक-एक करके प्रहार किया ।।५०।। देवियों द्वारा अनेक बार शक्ति और शूल आदि के प्रहार से घायल होने पर

महासुरम् ।।४९।। स चापि गदया दैत्यः सर्वा एवाहनत् पृथक् ।। मातृः कोपसमाविष्टो रक्तबीजो महासुरः ।।५०।। तस्याहतस्य बहुधा शक्तिशूलादिभिर्भुवि ।। पपात यो वै रक्तौघस्तेनासञ्छतशोऽसुराः ।। ५१ ।। तैश्चासुरासृक्सम्भूतैरसुरैः सकलं जगत् ।। व्याप्तमासीत्ततो देवा भयमाजग्मुरुत्तमम् ।।५२।। तान्विषण्णान् सुरान् दृष्ट्वा चण्डिकाप्राह सत्वरा ।।

उस (रक्तबीज) के शरीर से रक्त की धारा पृथ्वी पर गिरी, उससे भी निश्चय ही सैकड़ों (अनेकों) दैत्य पैदा हुए ।।५१।। महादैत्य (रक्तबीज) के रक्त से उत्पन्न उन दैत्यों से सारा संसार व्याप्त हो गया, जिससे देवता लोग अत्यन्त भययुक्त हो गये ।।५२।। उन देवताओं को उदास देख

चण्डिका ने काली से शीघ्रतापूर्वक कहा—चामुण्डे ! तुम अपना मुख फैलाओ ॥५३॥ और मेरे शस्त्र-प्रहार से गिरते हुए रक्त-बिन्दुओं को तथा रक्तबिन्दुओं से पैदा होनेवाले महादैत्यों को "जल्दी-से-जल्दी" इस उतावले मुख से पीती-खाती जाओ ॥५४॥ इस प्रकार रक्त से पैदा होने

उवाच कालीं चामुण्डेविस्तीर्णं वदनं कुरु ॥५३॥ मच्छस्त्रपातसम्भूतान् रक्तबिन्दून्महासुरान् ॥ रक्तबिन्दोः प्रतीच्छत्वं वक्त्रेणानेन वेगिना[1] ॥५४॥ भक्षयन्ती चर रणे तदुत्पन्नान्महासुरान् ॥ एवमेव क्षयं दैत्यः क्षीणरक्तो गमिष्यति ॥५५॥ भक्ष्यमाणास्त्वया चोग्रान चोत्पत्स्यन्ति चापरे ॥ इत्युक्त्वा तां ततो देवी शूलेनाभिजघान तम् ॥५६॥ मुखेन

वाले महादैत्यों को खाती हुई रणभूमि में विचरती रहो। ऐसा करने से यह दैत्य (रक्तबीज) रक्तहीन होकर मर जायेगा ॥५५॥ तुम जब उन भयङ्कर दैत्यों को खा जाओगी तो फिर दूसरे

---

१—"वेगिता" ऐसा भी पाठ है ।

नहीं पैदा हो सकेंगे। इस प्रकार उस काली को आदेश दे चण्डका ने शूल से रक्तबीज को मारा ।।५६।। और काली ने अपने मुख से उसका रक्त ऊपर ही ऊपर पी लिया। तब उसने वहाँ चण्डिका पर गदा-प्रहार किया ।।५७।। किन्तु उस गदापात ने देवी को तनिक भी कष्ट नहीं दिया परंतु

कालो जगृहे रक्तबीजस्य शोणितम् ।। ततोऽसावाजघानाथ गदया तत्र चण्डिकाम् ।।५७।। न चास्या वेदनां चक्रे गदापातोऽल्पिकामपि ।। तस्याहतस्य देहात्तु बहु सुस्राव शोणितम् ।।५८।। यतस्ततस्तद्वक्त्रेण चामुण्डा सम्प्रतीच्छति ।। मुखे समुद्गता येऽस्या रक्तपातान्महासुराः ।।५९।। तांश्चखादाथ चामुण्डा पपौ तस्य च शोणितम् ।। देवी शूलेन

घायल रक्तबीज के शरीर से अत्यन्त रक्त बहा ।।५८।। ज्योंही रक्त बहता था, चामुण्डा उसे पी जाती थी और चामुण्डा के मुँह में रक्तपात से जो दैत्य उत्पन्न हुए ।।५९।। उन्हें चामुण्डा खा गयी और रक्तबीज का रक्त भी चूस लिया। उसके बाद देवी ने अपने बाण,

शूल, वज्र, तलवार और ऋष्टि नामक अस्त्रों से ।। ६० ।। जिसका खून चामुण्डा पी गयी थीं उस रक्तबीज को मारा, वह ( रक्तबीज ) अनेक शस्त्र-समूहों से घायल हो भूमि पर गिर पड़ा ।।६१।। हे महीपाल ! (राजन् ! सुरथ) वह महासुररक्तबीज रक्तहीन हो भूमि

वज्रेण बाणैरसिभिर्ऋष्टिभिः ।।६०।। जघान रक्तबीजं तं चामुण्डापीत-शोणितम् ।। स पपात महीपृष्ठे शस्त्रसंघसमाहतः ।। ६१ ।। नीरक्तश्च महीपाल रक्तबीजो महासुरः ।। ततस्ते हर्षमतुलमवापुस्त्रिदशा नृप ।।६२।। तेषां मातृगणो जातो ननर्तासृङ्मदोद्धतः[1] ।।६३।।

पर गिरा उसके बाद देवताओं को अत्यधिक हर्ष की प्राप्ति हुई ।। ६२ ।। और वह मातृ-समूह उन दैत्यों के रक्तपान के मद से उद्धत-सा होकर (खुशी के मारे) नाचने लगा ।।६३।।

१—"हते मातृगणस्तस्मिन्ननर्तासृङ्मदोद्धतः" ऐसा भी पाठ है ।

इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये रक्त-बीजवधो नामाष्टमोऽध्यायः ॥८॥ उवाच १। अर्ध० १। श्लोक० ६१। मं० ६३। एवमादितः ॥ ५०२ ॥

यह मार्कण्डेय पुराणीय देवीमाहात्म्य में रक्तबीज-वध नामक आठवाँ अध्याय पूरा हुआ ॥

---

# अथ नवमोऽध्यायः

॥ अथ ध्यानम् ॥

बन्धूककाञ्चननिभं रुचिराक्षमालां
पाशाङ्कुशौ च वरदां निजबाहुदण्डैः ।
बिभ्राणमिन्दुशकलाभरणं त्रिनेत्र-
मर्धाम्बिकेशमनिशं वपुराश्रयामि ॥ ६ ॥

राजोवाच ॥ १ ॥ विचित्रमिदमाख्यातं भगवन् भवता मम ॥
देव्याश्चरितमाहात्म्यं रक्तबीजवधाश्रितम् ॥२॥ भूयश्चेच्छाम्यहं श्रोतुं

## निशुम्भ-वध

राजा (सुरथ) ने कहा ॥१॥ भगवन् ! आपने मुझसे अद्भुत यह रक्तबीज के वध से सम्बन्ध रखनेवाला देवी का चरित्र तथा माहात्म्य कहा ॥२॥ (भूयः—शब्द का अर्थ पुनः

और अत्यन्त दोनों है) अब रक्तबीज के मारे जाने पर शुम्भ तथा अति क्रोधी निशुम्भ ने जो कर्म किया था उसे मैं भलीभाँति सुनना चाहता हूँ ।।३।। श्री सुमेधा ऋषि बोले ।। राजन् ! युद्ध में रक्तबीज तथा असुरों के मारे जाने पर दैत्य शुम्भ और निशुम्भ ने अत्यन्त क्रोध

रक्तबीजे निपातिते ।। चकार शुम्भो यत्कर्म निशुम्भश्चातिकोपनः ।।३।।
ऋषिरुवाच ।।४।। चकार कोपमतुलं रक्तबीजे निपातिते ।। शुम्भासुरो
निशुम्भश्च हतेष्वन्येषु चाहवे ।।५।। हन्यमानं महासैन्यं विलोक्यामर्ष-
मुद्वहन्।।अभ्यधावन्निशुम्भोऽथ मुख्ययासुरसेनया।।६।।तस्याग्रतस्तथा
पृष्ठे पार्श्वयोश्चमहासुराः ।। संदष्टौष्ठपुटाः क्रुद्धा हन्तुं देवीमुपाययुः।।७।।

किया ।। ५ ।। अपनी महती सेना को इस प्रकार मारी जाती देख निशुम्भ क्रोध से भरा (बड़बड़ाता) हुआ अपनी प्रधान दैत्य-सेना को साथ ले देवी पर दौड़ा ।।६।। उसके आगे, पीछे तथा अगल-बगल बड़े-बड़े दैत्य थे, जो क्रोध से ओठों को चबाते हुए देवी को मारने के लिये आये ।।७।। महाबली शुम्भ भी अपनी सेनाओं सहित मातृगणों से युद्ध करके क्रोध से चण्डिका

देवी को मारने के लिए आया ॥८॥ तब देवी के साथ बरसते मेघ के समान भयङ्कर बाणों की वर्षा करते हुए शुम्भ और निशुम्भ का महान् युद्ध छिड़ गया ॥९॥ चण्डिका ने उन दोनों के चलाये हुए बाणों को अपने बाणसमूह से तुरन्त काट दिया और अपने अनेकों शस्त्रों से उन (शुम्भ-

आजगाम महावीर्यः शुम्भोऽपि स्वबलैर्वृतः॥ निहन्तुं चण्डिकां कोपात्कृत्वा युद्धं तु मातृभिः ॥ ८ ॥ ततो युद्धमतीवासीद्देव्या शुम्भनिशुम्भयोः ॥ शरवर्षमतीवोग्रं मेघयोरिव वर्षतोः ॥ ९ ॥ चिच्छेदास्ताञ्छरांस्ताभ्यां चण्डिकास्वशरोत्करैः॥ताडयामास चाङ्गेषु शस्त्रौघैर सुरेश्वरौ ॥१०॥ निशुम्भोनिशितं खड्गं चर्मचादायसुप्रभम्॥अताडयन्मूर्ध्नि सिंहं देव्या वाहनमुत्तमम् ॥११॥ ताडिते वाहने देवी क्षुरप्रेणासिमुत्तमम् ॥

निशुम्भ) दैत्यों के अङ्गों में भी मारा ॥१०॥ निशुम्भ ने तीक्ष्ण तलवार तथा चमकीली ढाल लेकर देवी के श्रेष्ठ वाहन सिंह के मस्तक पर मारा॥११॥अपने वाहन को घाव लगते ही देवीने अपने क्षुरप्र (छुरा के समान तीक्ष्ण) नामक बाण से निशुम्भ की श्रेष्ठ तलवारको तथा चमकीली ढाल को

जिसमें आठ चाँद जड़े हुए थे, तुरन्त खण्ड-खण्ड कर दिया ॥ १२ ॥ तलवार तथा ढालके खण्ड-खण्ड हो जाने पर दैत्य (निशुम्भ) ने शक्ति चलायी, देवी ने सम्मुख आई हुई उसकी उस शक्तिको भी अपने चक्र से दो खण्ड कर दिया ॥ १३ ॥ तब निशुम्भ क्रोध से जल उठा, और देवी को मारनेके

निशुम्भस्याशु चिच्छेद चर्म चाप्यष्टचन्द्रकम् ॥ १२ ॥ छिन्ने चर्मणि खड्गे च शक्तिं चिक्षेप सोऽसुरः ॥ तामप्यस्य द्विधा चक्रे चक्रेणाभिमुखागताम् ॥ १३ ॥ कोपाध्मातो निशुम्भोऽथ शूलं जग्राह दानवः ॥ आयान्तं मुष्टिपातेन देवी तच्चाप्यचूर्णयत् ॥ १४ ॥ आविध्याथ गदां सोऽपि चिक्षेप चण्डिकां प्रति ॥ सापि देव्या त्रिशूलेन भिन्ना भस्मत्वमागता ॥ १५ ॥ ततः परशुहस्तं तमायान्तं दैत्यपुङ्गवम् ॥ आहत्य देवी बाणौघै-

लिये शूल उठाया। आते हुए उस शूल को भी देवी ने अपने मुक्के से चूर्ण-चूर्ण कर डाला ॥ १४ ॥ इसके बाद उसने गदा घुमाकर चण्डिका पर चलाई, किन्तु वह भी देवी के त्रिशूल से विदीर्ण हो भस्म (राख) सी हो गई ॥ १५ ॥ उसके बाद दैत्यों में श्रेष्ठ उस (निशुम्भ) को हाथ में फरसा

लिये आते देख देवी ने बाणों से मारकर उसे पृथ्वी पर गिरा दिया ॥ १६ ॥ उस भीषण पराक्रमी भाई निशुम्भ के (पृथ्वी पर) गिर जाने पर शुम्भ ने अत्यन्त क्रोध किया और अम्बिका को मारने के लिये आगे बढ़ा ॥ १७ ॥ वह रथ पर बैठा-ही-बैठा उत्तम अस्त्रों को ग्रहण किये हुए बड़ी-

रपातयत भूतले ॥ १६ ॥ तस्मिन्निपतिते भूमौ निशुम्भे भीमविक्रमे ॥ भ्रातर्यतीव संक्रुद्धः प्रययौ हन्तुमम्बिकाम् ॥ १७ ॥ स रथस्थस्तथात्यु-च्चैर्गृहीतपरमायुधैः ॥ भुजैरष्टाभिरतुलैर्व्याप्याशेषं बभौ नभः ॥ १८ ॥ तमायान्तं समालोक्य देवी शंखमवादयत् ॥ ज्याशब्दं चापि धनुषश्चका-रातीव दुःसहम् ॥ १९ ॥ पूरयामास ककुभो निजघण्टास्वनेन च ॥ समस्त-

बड़ी अतुलनीय आठ भुजाओं से सम्पूर्ण आकाश को व्याप्त कर शोभायुक्त हो गया था ॥ १८ ॥ उसे आते देखकर देवी ने शंख बजाया तथा धनुष की प्रत्यञ्चा से अत्यन्त भीषण दुःसहनीय टंकार किया ॥ १९ ॥ साथ-ही-साथ सम्पूर्ण दैत्य-सैनिकों के तेज को नाश करनेवाले अपने

घंटा के स्वर से सम्पूर्ण दिशाओं को गुँजा दिया ॥२०॥ जिन्हें सुनकर बड़-बड़े गजराजों का मद दूर हो जाता था, वैसे गर्जनों से सिंह ने आकाश, पृथ्वी और दसों दिशाओं को गुँजा दिया ॥२१॥ उसके बाद काली ने आकाश में उछलकर अपने दोनों हाथों से पृथ्वी पर ऐसी चोट की, कि

दैत्यसैन्यानां तेजोवधविधायिना ॥ २० ॥ ततः सिंहो महानादैस्त्याजितेभमहामदैः ॥ पूरयामास गगनं गां [1]तथैव दिशो दश ॥२१॥ ततः काली समुत्पत्य गगनं क्ष्मामताडयत्॥कराभ्यां तन्निनादेन प्राक्स्वनास्ते तिरोहिताः ॥ २२॥ अट्टाट्टहासमशिवं शिवदूती चकार ह ॥ तैः शब्दैरसुरास्त्रेसुः शुम्भः कोपं परं ययौ ॥ २३ ॥ दुरात्मंस्तिष्ठ तिष्ठेति व्याजहा-

जिसकी महाध्वनि से सभी (शंख-घण्टा आदि के) शब्द विलीन (लुप्त) हो गये ॥२२॥ तुरन्त ही शिवदूती, शिवजी बने थे दूत जिसके, उस देवी ने अमङ्गलमय भयानक अट्टहास किया, उस अट्टहास के शब्दोंसे सभी दैत्य थर्रा उठे, परन्तु शुम्भ ने महान् क्रोध किया ॥२३॥ तब देवी ने

१—"तथोपदिशो दश" ऐसा भी पाठभेद है ।

ललकारकर जब शुम्भ से कहा—"रे दुरात्मन्! (दुष्ट!) ठहरो-ठहरो" तब आकाश में खड़ेहुए देवताओं ने देवी का जय-जयकार किया।।२४।।शुम्भ ने वहाँ आकर देवी पर जो अत्यन्त भयानक ज्वाला-सी अपनी "शक्ति" चलायी, उस सम्मुख आती हुई अग्निपर्वत-सी शक्ति को देवी

राम्बिका यदा ॥ तदा जयेत्यभिहितं देवैराकाशसंस्थितैः ॥२४॥ शुम्भेनागत्य या शक्तिर्मुक्ता ज्वालातिभीषणा ॥ आयान्ती वह्निकूटाभा सा निरस्ता महोल्कया ॥ २५ ॥ सिंहनादेन शुम्भस्य व्याप्तं लोकत्रयान्तरम् ॥ निर्घातनिःस्वनो घोरो जितवानवनीपते ॥ २६ ॥ शुम्भमुक्ताञ्छरान्देवी शुम्भस्तत्प्रहिताञ्छरान् ॥ चिच्छेद स्वशरैरुग्रैः शतशोऽथ सह-

ने अपनी महती अङ्गार-ज्वाला से ध्वस्त कर दिया।।२५।। हे राजन्! शुम्भ के सिंह के समान गर्जन से तीनों लोक गूँज उठे। वह गर्जन ऐसा वज्रपात-सा हुआ कि जिसने सभी दैत्य-सैनिकों के भयङ्कर शब्द को जीत लिया।।२६।। शुम्भ के चलाये हुए बाणों को देवी ने, और देवी के चलाये हुए बाणोंको शुम्भ ने, दोनों ने अपने-अपने उग्रबाणों से एक-दूसरे के बाणों को सैकड़ों,

हजारों टुकड़े कर दिये ॥२७॥ तब क्रोध में आकर चण्डिका ने अपने शूल से शुम्भ को मारा। वह उस शूल से घायल और मूर्छित हो पृथ्वी पर गिर पड़ा ॥२८॥ उसके बाद फिर होश में आकर हाथ में धनुष ले निशुम्भ ने बाणों से देवी (चण्डिका) काली (देवी के ललाट से

स्त्रशः ॥२७॥ ततः सा चण्डिका क्रुद्धा शूलेनाभिजघानतम्॥ स तदा-भिहतो भूमौ मूर्छितो निपपात ह ॥ २८ ॥ ततो निशुम्भः सम्प्राप्य चेतनामात्तकार्मुकः॥ आजघान शरैर्देवीं कालीं केसरिणं तथा ॥२९॥ पुनश्च कृत्वा बाहूनामयुतं दनुजेश्वरः॥चक्रायुधेन दितिजश्छादयामास चण्डिकाम् ॥३०॥ ततो भगवती क्रुद्धा दुर्गा दुर्गार्तिनाशिनी ॥ चिच्छेद

निकली हुई) को तथा सिंह को घायल कर दिया ॥२९॥ फिर भी दित से पैदा उस दैत्यराज ने अपनी दस हजार बाहें बनाकर चक्रों के प्रहार से देवी को ढक-सा दिया ॥३०॥ तब अपार दुःखों का नाश करनेवाली भगवती दुर्गा ने अपने बाणों से उसके चक्रों तथा बाणों को काट

गिराया ॥ ३१ ॥ तब अपनी दैत्यसेना के साथ-साथ निशुम्भ हाथ में गदा ले देवी को मारने के लिए दौड़ा ॥ ३२ ॥ उसके आते ही तुरन्त देवी ने अपनी तीक्ष्ण तलवार से उसकी गदा को काट डाला । तब निशुम्भ ने हाथ में शूल लिया ॥३३॥ देवताओं को कष्ट

तानि चक्राणि स्वशरैः सायकांश्च तान् ॥ ३१ ॥ ततो निशुम्भो वेगेन गदामादाय चण्डिकाम् ॥ अभ्यधावत वै हन्तुं दैत्यसेनासमावृतः ॥३२॥ तस्यापतत एवाशु गदां चिच्छेद चण्डिका ॥ खड्गेन शितधारेण स च शूलं समाददे ॥ ३३ ॥ शूलहस्तं समायान्तं निशुम्भममरार्दनम् ॥ हृदि विव्याध शूलेन वेगाविद्धेन चण्डिका ॥३४॥ भिन्नस्य तस्य शूलेन हृद-यान्निःसृतोऽपरः ॥ महाबलो महावीर्यस्तिष्ठेति पुरुषो वदन् ॥३५॥ तस्य

देनेवाले निशुम्भ को हाथ में वज्र लेकर आते देख चण्डिका ने वेगपूर्वक घुमाकर अपने शूल से उसके हृदय में छेद दिया ॥३४॥ शूल से विदीर्ण निशुम्भ की छाती से एक दूसरा पुरुष जो उसी के समान बली और पराक्रमी था, देवी को "खड़ी रह, खड़ी रह" कहता हुआ निकला ॥३५॥

निकलते हुए पुरुष की बात सुनकर देवी ने ठठाकर हँसकर अपने खड्ग से उसका सिर काट डाला, तब वह पृथ्वी पर गिर पड़ा ॥३६॥ उसके बाद सिंह अपने दाँतों से उन दैत्यों की गर्दनों को चूर्ण कर-कर खाने लगा तथा देवी काली और शिवदूती भी दूसरों-दूसरों को

निष्क्रामतो देवी प्रहस्य स्वनवत्ततः ॥ शिरश्चिच्छेद खड्गेन ततोऽसावपतद्भुवि ॥ ३६ ॥ ततः सिंहश्चखादोग्रदंष्ट्राक्षुण्णशिरोऽधरान् ॥ असुरांस्तांस्तथा काली शिवदूती तथापरान् ॥३७॥ कौमारीशक्तिनिर्भिन्नाः केचिन्नेशुर्महासुराः। ब्रह्माणीमन्त्रपूतेन तोयेनान्ये निराकृताः ॥३८॥ माहेश्वरी त्रिशूलेन भिन्नाः पेतुस्तथापरे॥ वाराहीतुण्डघातेन केचिच्चूर्णीकृता

खाने लगीं ॥३७॥ अनेकों महादैत्य कुमारी की शक्ति से विदीर्ण हो नष्ट हो गये, तथा अन्य अनेक दैत्य ब्रह्माणी के मन्त्र में पवित्र (परोरे हुए) जल द्वारा निस्तेज होकर भाग पराये॥ ३८॥ कितने तो माहेश्वरी के त्रिशूल से विदीर्ण-शरीर हो, धराशायी हो (पृथ्वी पर लोट) गये और

कुछ दैत्य पृथ्वी पर वाराही के थूथुन के आघात से चूर्ण-चूर्ण हो गये ॥ ३९ ॥ वैष्णवी ने अपने चक्र से दानवों को खण्ड-खण्ड कर दिया, तथा अन्य दैत्य ऐन्द्री के हाथ से छूटे हुए वज्र

भुवि ॥३९॥ खण्डं खण्डं च चक्रेण वैष्णव्या दानवाः कृताः ॥ वज्रेण चैन्द्रीहस्ताग्रविमुक्तेन तथापरे ॥ ४० ॥ केचिद्विनेशुरसुराः केचिन्नष्टा महाहवात् ॥ भक्षिताश्चापरे कालीशिवदूतीमृगाधिपैः ॥ ४१ ॥

इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये निशुम्भवधो नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ उवाच २ । श्लोकाः ३९ । मन्त्राः ४ । एवामादितः ॥ ५४२ ॥

से खण्ड-खण्ड होकर नष्ट हो गये ॥ ४० ॥ कुछ दैत्य नष्ट हो गये । कुछ उस महासमर से भाग पराये तथा अन्य दैत्य काली, शिवदूती और सिंह के कवल (ग्रास) बने ॥ ४१ ॥

यह मार्कण्डेय पुराणीय देवीमाहात्म्य में निशुम्भ-वध नामक नवाँ अध्याय समाप्त हुआ ।

# अथ दशमोऽध्यायः

## अथ ध्यानम्

उत्तप्तहेमरुचिरां रविचन्द्रवह्नि-
नेत्रां धनुश्शरयुताङ्कुशपाशशूलम् ।
रम्यैर्भुजैश्च दधतीं शिवशक्तिरूपां
कामेश्वरीं हृदि भजामि धृतेन्दुलेखाम् ॥

ऋषिरुवाच ॥१॥ निशुम्भं निहतं दृष्ट्वा भ्रातरं प्राणसम्मितम् ॥
हन्यमानंबलं चैव शुम्भः क्रुद्धोऽब्रवीद्वचः ॥२॥ बलावलेपाद्दुष्टे त्वं मा

सुमेधा ऋषि कहते हैं ॥१॥ हे राजन् ! प्राणों के समान प्रिय भाई निशुम्भ की मृत्यु तथा सभी सैनिकों का संहार देखकर शुम्भ कुपित होकर बोला ॥२॥ दुष्टे दुर्गे ! तू बल के अभिमानसे

झूठा-मूठा घमंड न रखाकर। तुम दूसरी स्त्रियोंके बलका सहारा लेकर लड़ती हो और अतिमानिनी बनी हुई हो ॥३॥ देवी बोलीं ॥४॥ रे दुष्ट! मैं अकेली ही हूँ। इस संसार में मुझसे भिन्न दूसरी कौन है? हे दुष्ट! ये मेरी ही विभूतियाँ हैं, अतः मुझमें ही प्रवेश करती हुई इन सबको देखो ॥५॥

दुर्गे गर्वमावह ॥ अन्यासां बलमाश्रित्य युध्यसे चातिमानिनी ॥ ३ ॥
देव्युवाच ॥४॥ एकैवाहं जगत्यत्र द्वितीया का ममापरा ॥ पश्यैता दुष्ट मय्येव विशन्त्यो मद्विभूतयः ॥५॥ ततः समस्तास्ता देव्यो ब्रह्माणी-प्रमुखा लयम् ॥ तस्या देव्यास्तनौ जग्मुरेकैवासीत्तदाम्बिका ॥ ६ ॥
देव्युवाच ॥७॥ अहं विभूत्या बहुभिरिह रूपैर्यदा स्थिता ॥ तत्संहृतं

तब वे सभी ब्रह्माणी आदि देवियाँ उस देवी अम्बिका के शरीर में लीन हो गयीं। अब केवल अम्बिका देवी ही रह गयीं ॥६॥ देवी बोलीं ॥७॥ मैं अपनी ऐश्वर्य-शक्ति द्वारा जो अनेक रूपों से यहाँ उपस्थित थी, उन सब रूपों को मैंने समेट लिया है। अब मैं युद्ध में अकेली ही खड़ी हूँ।

तुम भी ठहरो ॥८॥ सुमेधा ऋषि कहते हैं॥९॥ उसके बाद सब देवताओं तथा दैत्यों के देखते-देखते देवी और शुम्भ दोनों में भयंकर युद्ध छिड़ गया ॥१०॥ बाणों की वर्षा, तीक्ष्ण शस्त्रों तथा भयंकर अस्त्रों के प्रहार द्वारा उन दोनों (देवी और शुम्भ में) तीनों लोकों के लिये भयकारी

मयैकैव तिष्ठाम्याजौ स्थिरो भव ॥८॥ ऋषिरुवाच ॥९॥ ततः प्रववृते युद्धं देव्याः शुम्भस्य चोभयोः ॥ पश्यतां सर्वदेवानामसुराणां च दारुणम् ॥१०॥ शरवर्षैः शितैः शस्त्रैस्तथास्त्रैश्चैव दारुणैः ॥ तयोर्युद्धमभूद्भूयः सर्वलोक-भयङ्करम् ॥११॥ दिव्यान्यस्त्राणि शतशो मुमुचे यान्यथाम्बिका ॥ बभञ्ज तानि दैत्येन्द्रस्तत्प्रतीघातकर्तृभिः ॥१२॥ मुक्तानि तेन चास्त्राणि दिव्यानि परमेश्वरी ॥ बभञ्ज लीलयैवोग्रहुङ्कारोच्चारणादिभिः ॥१३॥ ततः शर-

महान् युद्ध हुआ॥११॥ उस समय अम्बिका ने जो करोड़ों दिव्य अस्त्र चलाये, उन्हें उनके निवारक अस्त्रों द्वारा दैत्यराज शुम्भ ने काट दिया ॥१२॥ तथा उस शुम्भ से छोड़े गये दिव्य अस्त्रों को परमेश्वरी (चण्डिका) ने अपने हुंकार शब्द आदि के द्वारा खेल में ही नष्ट कर दिया ॥१३॥

तब उस दैत्य (शुम्भ) ने सैकड़ों बाणों से देवी को ढँक दिया। उस देवी ने भी क्रोध में आकर अपने बाणों से उसके धनुष को काट डाला ॥१४॥ धनुष के कट जाने पर दैत्यराज शुम्भ ने हाथ में शक्ति नामक अस्त्र लिया, किन्तु देवी ने चक्र से उसके हाथ की शक्ति अस्त्र को भी काट

शतैर्देवीमाच्छादयत सोऽसुरः॥सापितत्कुपितादेवीधनुश्चिच्छेद चेषुभिः
॥१४॥छिन्ने धनुषि दैत्येन्द्रस्तथा शक्तिमथाददे ॥ चिच्छेद देवी चक्रेण
तामप्यस्यकरे स्थिताम्॥१५॥ ततःखड्गमुपादाय शतचन्द्रं च भानुमत्॥
[1]अभ्यधावत तां देवीं दैत्यानामधिपेश्वरः ॥ १६ ॥ तस्यापतत एवाशु
खड्गं चिच्छेद चण्डिका॥ धनुर्मुक्तैः शितैर्बाणैश्चर्म चार्ककरामलम्॥१७॥

गिराया ॥ १५ ॥ उसके बाद दैत्यराज ने सूर्य के समान चमकती सौ चन्द्रमावाली ढाल तथा तलवार लेकर देवी पर धावा किया॥१६॥ उसे आते ही देख चण्डिका ने अपने धनुष से छोड़े गये तीक्ष्ण बाणों द्वारा उसकी सूर्य-किरण के समान चमकती हुई निर्मल ढाल तथा तलवार को

१—"अभ्यधावत्तदा देवीं" इति च पाठः।

तुरन्त काट डाला ॥१७॥ उसी समय उसके घोड़े और सारथि (कोचवान) मारे गये। धनुष तो पहले ही टूट चुका था। घोड़ा, सारथि और धनुष से विहीन दैत्य (शुम्भ) ने चण्डिका को मारने के लिए उद्यत होकर भयंकर मुद्‌गर (लोहमय मुद्‌गर) हाथ में लिया ॥१८॥ आते हुए

**हताश्वः स तदा दैत्यश्छिन्नधन्वा विसारथिः॥जग्राह मुद्‌गरं घोरमम्बिकानिधनोद्यतः ॥१८॥ चिच्छेदापततस्तस्य मुद्‌गरं निशितैः शरैः ॥ तथापि सोऽभ्यधावत्तां मुष्टिमुद्यम्य वेगवान् ॥१९॥ स मुष्टिं पातयामास हृदये दैत्यपुङ्गवः ॥ देव्यास्तं चापि सा देवी तलेनोरस्यताडयत् ॥२०॥ तलप्रहाराभिहतो निपपात महीतले॥ स दैत्यराजःसहसा पुनरेव तथो-**

उसके मुद्‌गर को देवी ने अपने तीक्ष्ण बाणों द्वारा काट दिया, फिर भी वह दैत्य मुक्का तानकर देवी को मारने के लिये पूर्ण वेग से दौड़ा ॥१९॥ उस महादैत्य ने देवी के हृदय पर मुक्का मारा, तब उस देवी ने भी उसकी छाती में एक थप्पड़ मारा ॥२०॥ वह दैत्यराज (शुम्भ) थप्पड से

घायल हो पृथ्वी पर गिर पड़ा, किन्तु फिर भी झट से पूर्ववत् उठ खड़ा हो गया। ॥२१॥ और उछलकर देवी को पकड़ ऊपर ले जाकर आकाश में खड़ा हो गया; तब चण्डिका वहाँ भी बिना किसी आधार के ही शुम्भ के साथ लड़ने लगीं ॥२२॥ उस समय चण्डिका और शुम्भ दोनों

त्थितः ॥२१॥ उत्पत्य च प्रगृह्योच्चैर्देवीं गगनमास्थितः ॥ तत्रापि सा निराधारा युयुधे तेन चण्डिका ॥२२॥ नियुद्धं[1] खे तदा दैत्यश्चण्डिका च परस्परम् ॥ चक्रतुः प्रथमं सिद्धमुनिविस्मयकारकम् ॥ २३ ॥ ततो नियुद्धं सुचिरं कृत्वा तेनाम्बिका सह ॥ [2]उत्पात्य भ्रामयामास चिक्षेप धरणीतले ॥२४॥ स क्षिप्तो धरणीं प्राप्य मुष्टिमुद्यम्य [3]वेगतः ॥ अभ्य-

परस्पर में भयंकर बाहुयुद्ध करने लगे। वह "युद्ध" सिद्ध और मुनियों को विस्मय में डालनेवाला था ॥२३॥ दीर्घकाल तक उस शुम्भ के साथ बाहुयुद्ध करने के बाद चण्डिका देवी ने हाथ से (उसका कोई अङ्ग पकड़कर) उसे ऊपर घुमाया और पृथ्वी पर झटक दिया ॥२४॥ वह फेंका

१— "युद्ध" ऐसा भी पाठ है। २— "उत्प्राप्य" ऐसा भी पाठ है। ३— "वेगितः" ऐसा भी पाठ है।

हुआ पृथ्वी पर आने के बाद दुष्टात्मा दैत्य चण्डिका के वध की इच्छा से मुक्का तानकर वेग से देवी की ओर दौड़ा ।।२५।। तब समस्त दैत्यों के राजा शुम्भ को आते देख देवी ने अपने शूल से उसके हृदय को छेदकर उसे पृथ्वी पर गिरा दिया ।।२६।। वह दैत्य देवी के त्रिशूल के अग्रभाग

धावत दुष्टात्मा चण्डिकानिधनेच्छया ॥ २५ ॥ तमायान्तं ततो देवी-
सर्वदैत्यजनेश्वरम् ॥ जगत्यां पातयामास भित्त्वा शूलेन वक्षसि ॥२६॥
स गतासुः पपातोर्व्यां देवीशूलाग्रविक्षतः ॥ चालयन् सकलां पृथ्वीं
साब्धिद्वीपां सपर्वताम् ॥ २७ ॥ ततः प्रसन्नमखिलं हते तस्मिन् दुरा-

से विशेष घायल होकर प्राणविहीनहो (मर) गया और समुद्रों, द्वीपों और पर्वतों के सहित संपूर्ण पृथ्वी को कँपाता हुआ पृथ्वी पर गिरा ।।२७।। उस दुष्ट दैत्य की मृत्यु के बाद पहले के जितने उत्पात-सूचक मेघ तथा उल्काएँ थीं सभी शान्त हो गयीं तथा उसके मारे जाने पर सभी नदियाँ

अपने-अपने मार्ग से सुखपूर्वक बहने लगीं॥२८॥ उस दुरात्मा के मारे जाने के बाद सम्पूर्ण जगत् प्रसन्न एवं स्वस्थ हो गया और आकाश भी निर्मल हो चला॥२९॥ उसके मरने के बाद देवता लोग

त्मनि॥ [१]जगत्स्वास्थ्यमतीवाप निर्मलं चाभवन्नभः ॥२८॥ उत्पातमेघाः सोल्का ये प्रागासंस्ते शमं ययुः ॥ सरितो मार्गवाहिन्यस्तथासंस्तत्र पातिते॥२६॥ततो देवगणाःसर्वेहर्षनिर्भरमानसाः॥बभूवुर्निहतेतस्मिन् गन्धर्वा ललितं जगुः॥३०॥अवादयंस्तथैवान्ये ननृतुश्चाप्सरोगणाः ॥

परम हर्षित हृदय हो गये और गन्धर्वगण सुललित गीत गाने लगे ॥३०॥ तथा अन्य गन्धर्वगण बाजे बजाने लगे और उर्वशी आदि अप्सरायें नृत्य (नाच) करने लगीं, पवित्र वायु बहने लगे। सूर्य

१—"जगत्स्वास्थ्यमतीवासीन्निर्मलम्" ऐसा भी पाठ है।

निर्मल किरणवाले हो गये ॥३१॥ अग्निशाला की बुझी-सी आग स्वयं प्रज्वलित हो गयी और दिशाओं के भयानक शब्द शान्त हो गये अर्थात् शुम्भ की मृत्यु के बाद सभी सुखी हो गये ॥३२॥

ववुः पुण्यास्तथा वाताः सुप्रभोऽभूद्दिवाकरः ॥३१॥ जज्वलुश्चाग्नयः शान्ताः शान्ता दिग्जनितस्वनाः ॥३२॥

इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये शुम्भवधो नाम दशमोऽध्यायः ॥१०॥ उवाच ४। अर्ध० १। श्लोकाः २७। मन्त्राः ३२। एवमादितः ॥५७५॥

❀ इस प्रकार मार्कण्डेय पुराणीय देवी माहात्म्य में शुम्भ-वध नामक दसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ❀



# अथ एकादशोऽध्यायः

## अथ ध्यानम्

बालरविद्युतिमिन्दुकिरीटां तुङ्गकुचां नयनत्रययुक्ताम् ॥
स्मेरमुखीं वरदाङ्कुशपाशाभीतिकरां प्रभजे भुवनेशीम् ॥ ११ ॥

ऋषिरुवाच ॥१॥ देव्या हते तत्र महासुरेन्द्रे सेन्द्राः सुरा वह्निपुरोगमास्ताम् ॥ कात्यायनीं तुष्टुवुरिष्टलाभाद्विकाशिवक्त्राब्ज[1]विकासि-

श्री ऋषिजी बोले ॥१॥ वहाँ देवी के द्वारा महादैत्य शुम्भ के मारे जाने के बाद इन्द्र के सहित सभी देवता लोग अग्नि को आगे करके कात्यायनी देवी की स्तुति करने लगे। उस समय शत्रु (शुम्भ) का वध ही इष्ट-सिद्धि थी, अतः देवताओं के मुखकमल खिल उठे और मुख-

---

१—"वक्त्रास्तु" ऐसा भी पाठ है।

कमलों के प्रकाश से दिशाएँ जगमगा उठीं ।।२।। देवताओं ने स्तुति प्रारम्भ की—हे देवि ! शरण में आये हुए का दुःख दूर करनेवाली ! हम सब पर प्रसन्न होओ । सारे जगत् की माता ! प्रसन्न होओ । विश्वेश्वरि! प्रसन्न होओ और सम्पूर्ण जगत् की रक्षा करो ।।हे देवि! तुम ही चराचर सभी

ताशाः ।।२।। देवि प्रपन्नार्त्तिहरे प्रसीद प्रसीद मातर्जगतोऽखिलस्य। प्रसीद विश्वेश्वरि पाहि विश्वं त्वमीश्वरी देवि चराचरस्य ।।३।। आधारभूता जगतस्त्वमेका महीस्वरूपेण यतः स्थिताऽसि ।। अपां स्वरूपस्थितया त्वयैतदाप्यायते कृत्स्नमलङ्घ्यवीर्ये ।।४।। त्वं वैष्णवी शक्तिरनन्तवीर्या

संसार की ईश्वरी (सृष्टि, पालन और संहारकर्त्री) हो ।।३।। इस जगत् का आधार एकमात्र तुम ही हो, क्योंकि पृथ्वी के रूप में तुम्हीं स्थित हो। हे अलंघ्यवीर्ये! (अथाह पराक्रमवाली ! ) देवि ! जलरूप में स्थित तुम्हीं हो जिसके द्वारा सम्पूर्ण जगत् तृप्त होता है।।४।। हे देवि! तुम अथाह पराक्रम

युक्त वैष्णवी (विष्णु की) शक्ति हो। इस संसार का आदि कारण और परा माया हो। हे देवि! तुम (परामाया) ने सम्पूर्ण जगत् को मोहवश कर रखा है। इस पृथ्वी पर प्रसन्न होने पर मुक्ति को तुम्हीं देती हो ॥५॥ हे देवि ! सभी विद्यायें, छ अङ्ग, चारों वेद, षड्दर्शन, धर्मशास्त्र, अठारहों

**विश्वस्य बीजं परमासि माया॥ सम्मोहितं देवि समस्तमेतत्त्वं वै प्रसन्ना भुवि मुक्तिहेतुः ॥५॥ विद्याः समस्तास्तव देवि भेदाः स्त्रियः समस्ताः सकला जगत्सु॥त्वयैकया पूरितमम्बयैतत्का ते स्तुतिःस्तव्यपरापरोक्तिः ॥६॥ सर्वभूता यदा देवी [1]भुक्तिमुक्तिप्रदायिनी॥ त्वं स्तुता स्तुतये का**

पुराण, आयुर्वेद, धनुर्वेद, गान्धर्व और अर्थ-शास्त्र आदि सभी तुम्हारे ही भिन्न-भिन्न स्वरूप हैं। संसार में सभी स्त्रियाँ और कलाएँ तुम्हारी ही प्रतिमूर्ति हैं। हे अम्बे ! यह जगत् एकमात्र तुम्हीं से व्याप्त है। तुम्हारे लिये कौन-सी स्तुति उचित होगी, तू स्तुति (मन और वाणी) से परे परा वाणी हो ॥६॥

१—"स्वर्ग" ऐसा भी पाठ है।

हे देवि ! जब सभी जीव तुम्हारे ही हैं और स्वर्ग (सुख) तथा मोक्ष को देनेवाली तुम्हीं हो तब तुम्हारी स्तुति सदा की गयी सी (वा स्तुति हो ही गयी) है। अब इससे बढ़कर और उत्तम उक्तियाँ (स्तुतियाँ) क्या हो सकती हैं, अर्थात् कोई नहीं ।।७।। सभी जीवों के हृदय

वा भवन्तु परमोक्तयः ।। ७ ।। सर्वस्य बुद्धिरूपेण जनस्य हृदि संस्थिते ।। स्वर्गापवर्गदे देवि नारायणि नमोऽस्तुते ।।८।। कलाकाष्ठादिरूपेण परिणामप्रदायिनि ।। विश्वस्योपरतौ शक्ते नारायणि नमोऽस्तुते ।। ९ ।। सर्वमङ्गलमाङ्गल्ये शिवे सर्वार्थसाधिके ।। शरण्ये त्र्यम्बके गौरि नारायणि

में बुद्धि (ज्ञान) रूप से रहनेवाली, स्वर्ग तथा मोक्ष प्रदान करनेवाली हे नारायणि देवि! तुम्हें नमस्कार है।।८।।कला,काष्ठा और निमेष आदि के रूप से जगत् का परिणाम (अवस्था परिवर्तन) तथा नाश करनेवाली नारायणि देवि ! तुम्हें नमस्कार है ।।९।। हे सभी मङ्गलों को मङ्गल प्रदान करनेवाली मङ्गलमयी! कल्याण करनेवाली शिवे! सभी पुरुषार्थों को सिद्ध करनेवाली

शरणागतवत्सले ! (शरण्ये) तीन नेत्रोंवाली ! और गौर वदनवाली! नारायणि देवि ! तुम्हें नमस्कार है ॥१०॥ सृष्टि, पालन और संहार करनेवाले (ब्रह्मा, विष्णु, महेश) की शक्ति-स्वरूपा, सनातनि (नित्य) गुणों (सत्व,रज,तम वा लौकिक पदार्थों) का आश्रम और स्वयं गुणमयी नारायणि देवि! तुम्हें नमस्कार है ॥ ११ ॥ शरण में आये हुए दीनों और दुःखियों

नमोऽस्तुते॥१०॥ सृष्टिस्थितिविनाशानां शक्तिभूते सनातनि॥गुणाश्रये गुणमये नारायणि नमोऽस्तुते ॥ ११ ॥ शरणागतदीनार्तपरित्राणपरायणे ॥ सर्वस्यार्तिहरे देवि नारायणि नमोऽस्तुते॥ १२॥ हंसयुक्तविमानस्थेब्रह्माणीरूपधारिणि॥ कौशाम्भःक्षरिके देवि नारायणि नमोऽस्तुते

की रक्षा में संलग्न रहनेवाली तथा सबकी पीड़ा दूर करनेवाली नारायणि देवि! तुम्हें नमस्कार है ॥ १२ ॥ हे हंस से जुते हुए विमान पर बैठनेवाली ! ब्रह्माणी का रूप धारण करनेवाली यश से युक्त वा अभिमन्त्रित जल को(देवों के रक्षार्थ वा दैत्यों के नाशार्थ) छिड़कनेवाली

नारायणि! तुम्हें नमस्कार है ।।१३।। माहेश्वरी स्वरूप से त्रिशूल, चन्द्रमा और सर्प को धारण करनेवाली तथा महान् वृषभ की सवारी करनेवाली हे नारायणि ! तुम्हें नमस्कार है ।।१४।। हे निष्कलङ्के ! मोरों और कुक्कुटों (मुर्गों वा मोर के बच्चों) से घिरी रहनेवाली, महाशक्ति

।।१३।। त्रिशूलचन्द्राहिधरे महावृषभवाहिनि ।। माहेश्वरीस्वरूपेण नारायणि नमोऽस्तुते ।। १४ ।। मयूरकुक्कुटवृते महाशक्तिधरेऽनघे ।। कौमारीरूपसंस्थाने नारायणि नमोऽस्तुते ।। १५ ।। शङ्खचक्रगदाशार्ङ्गगृहीतपरमायुधे ।। प्रसीद वैष्णवीरूपे नारायणि नमोऽस्तुते ।।१६।। गृहीतोग्र-

नामक अस्त्रको धारणकरनेवाली कौमारीरूपधारिणी नारायणि! तुम्हें नमस्कार है। हे वैष्णवीरूप धारण करनेवाली! शंख, चक्र, गदा और शार्ङ्गनामक धनुष।।१५।।आदि श्रेष्ठ अस्त्रों को धारण करनेवाली! नारायणि! प्रसन्न होओ, तुम्हें नमस्कार है ।।१६।। हे हाथ में भयानक चक्र धारण

करनेवाली और दाँतों पर पृथ्वी को उठानेवाली ! वाराहरूप धारण करनेवाली, मङ्गलमयी नारायणि! तुम्हें नमस्कार है ॥१७॥ हे भयङ्कर नृसिंह रूप से दैत्यों के वध के लिए प्रयत्न करनेवाली तथा तीनों लोक की रक्षा करनेवाली नारायणि ! तुम्हें नमस्कार है ॥१८॥ हे मस्तक

महाचक्रे दंष्ट्रोद्धृतवसुन्धरे॥ वाराहरूपिणि शिवे नारायणि नमोऽस्तुते ॥१७॥ नृसिंहरूपेणोग्रेण हन्तुं दैत्यान् कृतोद्यमे ॥ त्रैलोक्यत्राणसहिते नारायणि नमोऽस्तुते ॥१८॥ किरीटिनि महावज्रे सहस्रनयनोज्ज्वले ॥ वृत्रप्राणहरे चैन्द्रि नारायणि नमोऽस्तुते ॥ १९ ॥ शिवदूतीस्वरूपेण हतदैत्यमहाबले ॥ घोररूपे महारावे नारायणि नमोऽस्तुते ॥ २० ॥

पर किरीट तथा हाथ में महावज्रधारण करनेवाली और अपने हजार नेत्रों से दीप्तिमयी ; वृत्रासुर को मारनेवाली, इन्द्र की शक्तिरूपा नारायणि! तुम्हें नमस्कार है ॥१९॥ हे शिवदूती (चण्डिका के शरीर से निकलकर श्रीशिवजी को दूत बनाकर शुम्भ के पास भेजनेवाली) रूप से

महान् दैत्यों तथा दैत्य-सेनाओं का नाश करनेवाली, विकटरूपवाली, भयानक शब्द करनेवाली नारायणि ! तुम्हें नमस्कार है ।।२०।। भयङ्कर दाँतों के कारण विकराल मुखवाली, नरमुण्डों की माला पहिननेवाली, चामुण्डारूपिणी, मुण्डको मारनेवाली नारायणि! तुम्हें नमस्कार है।।२१।।

**दंष्ट्रा करालवदने शिरोमालाविभूषणे ॥ चामुण्डे मुण्डमथने नारायणि नमोऽस्तुते ॥ २१ ॥ लक्ष्मी लज्जे महाविद्ये श्रद्धे पुष्टि[1] स्वधे ध्रुवे ॥ महारात्रि[2] महाविद्ये नारायणि नमोऽस्तुते ॥ २२ ॥ मेधे सरस्वति वरे भूतिबाभ्रवितामसि ॥ नियते त्वं प्रसीदेशे नारायणि नमोऽस्तुते ॥२३॥**

लक्ष्मी, लज्जा, महाविद्या (ब्रह्मप्राप्ति करानेवाली) श्रद्धा, पुष्टि, स्वधा, ध्रुवा (नित्या) महारात्रि (प्रलयरात्रि) महा-अविद्या (माया) रूपा नारायणि ! तुम्हें नमस्कार है ।।२२।। मेधा (बुद्धि) सरस्वती, वरा (सर्वोत्तमा) भूति (ऐश्वर्यरूपा) बाभ्रवी (भूरे रंग की वा राजसी विष्णुशक्ति)

१—"पुष्टे" ऐसा भी पाठ है। २—"महामाये" ऐसा भी पाठ है।

तामसी (तमोगुणा महाकाली) नियता (संयमपरा वा दैवरूपा) ईशा (सबकी अधीश्वरी) नारायणि! तुम्हें नमस्कार है, हम पर प्रसन्न होओ ।।२३।। चराचर सम्पूर्ण जगत्-रूपा सबकी स्वामिनी ब्रह्मादिकों की सभी शक्तियों से सम्पन्न, दिव्यरूपवाली हे दुर्गे देवी! तुम्हें नमस्कार है;

**सर्वस्वरूपे सर्वेशे सर्वसक्तिसमन्विते ॥ भयेभ्यस्त्राहि नो देवि दुर्गे देवि नमोऽस्तुते ॥ २४ ॥ [1]एतत्ते वदनं सौम्यं लोचनत्रय भूषितम् ॥ पातु नः [2]सर्वभीतिभ्यः कात्यायनि नमोऽस्तुते ॥ २५ ॥ ज्वालाकरालमत्युग्रमशे-**

सभी भयों से हम सबों की रक्षा करो ।।२४।। हे कात्यायनि! तुम्हें नमस्कार है, देवि! यह परम सुन्दर तथा सूर्य, चन्द्रमा और अग्निमय तीन नेत्रों से विभूषित तुम्हारा मुख सब प्रकार के भयों से हम सबों की रक्षा करे ।।२५।। हे भद्रकालि! तुम्हें नमस्कार है । सम्पूर्ण दैत्यों का

१—सर्वतः पाणिपादान्ते सर्वतोऽक्षिशिरोमुखे । सर्वतः श्रवणघ्राणे नारायणि नमोऽस्तुते ।। यह एक श्लोक शान्तनवी टीकाकार ने अधिक लिखा है। २-"सर्वभूतेभ्य" ऐसा भी पाठ है ।

नाश करनेवाला, ज्वालाओं से विकराल तथा अत्यन्त भयङ्कर तुम्हारा त्रिशूल सभी भयों से हम सबों की रक्षा करे ॥२६॥ हे देवि ! जो तुम्हारा घण्टा अपने नाद द्वारा सम्पूर्ण जगत् को ध्वनि-प्रति-ध्वनि से गुञ्जित कर असुरों के पराक्रमों को नष्ट कर देता है, वह पापों (दुःखों वा दुष्टों) से

षासुरसूदनम् ॥ त्रिशूलं पातु नो भीतेर्भद्रकालि नमोऽस्तुते ॥ २६ ॥ हिनस्ति दैत्यतेजांसि स्वनेनापूर्य्य या जगत् ॥ सा घण्टा पातु नो देवि पापेभ्यो नः सुतानिव ॥२७॥ असुरासृग्वसापङ्कचर्चितस्ते करोज्ज्वलः ॥ शुभाय खड्गो भवतु चण्डिके त्वां नता वयम् ॥२८॥ रोगानशेषानपहंसि तुष्टा रुष्टा तु कामान्सकलानभीष्टान् ॥ त्वामाश्रितानां न विपन्नराणां

अपने पुत्रों के समान हम सबों को बचावे ॥२७॥ हे चण्डिके ! देवि ! दैत्यों के रक्त और चर्बीरूपी कीचड़ से तराबोर तथा अपने किरणों से वा तुम्हारे हाथ से दीप्यमान तुम्हारा खड्ग संसारके वा हम सबों के कल्याण के लिए होवे ; हे देवि! हम सब तुम्हारे चरणों में नतमस्तक हैं ॥२८॥ हे

**देवि** ! तुम प्रसन्न रहने पर सभी रोगों (दुःखों) को तथा क्रुद्ध होने पर इच्छित सभी कामनाओं को नष्ट कर देती हो। हे देवि ! तुम्हारे आश्रय (आराधन-पूजन) में रहनेवालों को तो विपत्ति आती ही नहीं। तुम्हारी शरण में गये हुए मनुष्य (भक्त) दूसरों को शरण देनेवाले हो जाते

त्वामाश्रिता ह्याश्रयतां प्रयान्ति ॥२९॥ एतत्कृतं यत्कदनं त्वयाद्य धर्मद्विषां देविमहासुराणाम् ॥ रूपैरनेकैर्बहुधात्ममूर्तिं कृत्वाम्बिके तत्प्र-करोति कान्या ॥३०॥ विद्यासु शास्त्रेषु विवेकदीपेष्वाद्येषु वाक्येषु च का त्वदन्या॥ममत्वगर्तेऽतिमहान्धकारे [1]विभ्रामयत्येतदतीवविश्वम् ॥३१॥

हैं ॥२९॥ हे अम्बिके ! देवि ! इस समय तुमने अपने स्वरूप को अनेक अंशों में विभक्त कर (अनेक) ब्रह्माणी आदि रूपों से जो कि धर्मविरोधी महादैत्यों का (यह) नाश किया है, वह भला दूसरी कौन कर सकती है ? अर्थात् कोई नहीं ॥३०॥ विद्याओं (१४

१—"विभ्रामयस्येतदतीव" ऐसा भी पाठ है।

विद्याओं वा आन्वीक्षिकी आदि) में, शास्त्रों (मनुस्मृति आदि धर्मशास्त्रों, वाद्यशास्त्रों) में, ज्ञान-पूर्ण वेदान्त आदि में एवं आदि वाक्यों ( वेदों ) में, तुम्हें छोड़ दूसरी कौन है। (अर्थात् सभी में तुम व्याप्त हो तथा तुम्हारा ही वर्णन है।) इस जगत् को अज्ञानमय घोर अन्धकार से परिपूर्ण

रक्षांसि यत्रोग्रविषाश्च नागा यत्रारयो दस्युबलानि यत्र॥ दावानलो यत्र तथाब्धिमध्ये तत्र स्थिता त्वं परिपासि विश्वम् ॥३२॥ विश्वेश्वरि त्वं परिपासि विश्वं विश्वात्मिका धारयसीति विश्वम्॥ विश्वेशवन्द्या भवती भवन्ति विश्वाश्रया ये त्वयि भक्तिनम्राः ॥३३॥ देवि प्रसीद परिपा-

ममतारूपी गड्ढे में सदा भटकानेवाली तुम्हें छोड़ दूसरी कौन है ॥३१॥ देवि! जहाँ राक्षस और विषैले सर्प आदि और जहाँ शत्रुवर्ग, जहाँ चोर की सेनाएँ और जहाँ वन आदि में आग लगी हो वहाँ और समुद्र के बीच में सदा साथ में रहती हुई जगत् की रक्षा करती हो॥३२॥ हे विश्वे-श्वरि! तुम संसार की रक्षा करती हो संसार-स्वरूपा हो। अतः संपूर्ण जगत् को धारण करती हो।

तुम विश्व के ईश (सृष्टिकर्ता-ब्रह्मा) वा श्री विश्वनाथजी की भी वन्दनीया हो। जो तुम्हारे सामने भक्तिपूर्वक सिर झुकाये रहते हैं, वे 'जगत्' को शरण देनेवाले होते हैं ॥३३॥ हे देवि! प्रसन्न होओ। जैसे इस समय तुरन्त दुष्ट महादैत्यों को मारकर हम लोगों की रक्षा की है, उसी

त्वय नोऽरिभीतेर्नित्यं यथासुरवधादधुनैव सद्यः ॥ पापानि सर्वजगतां प्रशमं नयाशु उत्पातपाकजनितांश्च महोपसर्गान् ॥ ३४ ॥ प्रणतानां प्रसीद त्वं देवि विश्वार्तिहारिणि ॥ त्रैलोक्यवासिनामीड्ये लोकानां वरदा भव ॥३५॥ देव्युवाच ॥३६॥ वरदाह सुरगणा वरं यन्मनसेच्छथ ॥

प्रकार शत्रुओं द्वारा होनेवाले भयों से सदा रक्षा करो और सभी जीवों के पापों को जल्दी से जल्दी शान्त करो तथा अधर्म आदि के कारण होनेवाले महामारी आदि रोगों को दूर करो ॥३४॥ संसार की पीड़ा को दूर करनेवाली देवि! भक्ति से नत-मस्तक हम सब पर प्रसन्न होओ। हे तीनों लोक के जनों की वन्दनीया देवि! सभी लोकों के लिये वरदान दो ॥३५॥ श्री आदि

शक्ति देवी बोलीं ॥३६॥ हे देवताओ ! मैं प्रसन्नतापूर्वक वर देने के लिये तैयार हूँ । तुम लोग हृदय से जिस वर को चाहते हो, उसे माँगो । मैं संसार के हितकारक उस वर को अवश्य दूँगी ॥३७॥ देवता लोग बोले--॥३८॥ हे अखिलेश्वरि ! (सब का सब कुछ कर सकनेवाली)

तंवृणुध्वं प्रयच्छामि जगतामुपकारकम् ॥३७॥ देवा ऊचुः ॥ ३८ ॥ [1]सर्वाबाधाप्रशमनं त्रैलोक्यस्याखिलेश्वरि॥एवमेव त्वया कार्यमस्मद्वैरि विनाशनम् ॥३९॥ देव्युवाच ॥४०॥ वैवस्वतेऽन्तरे प्राप्ते अष्टाविंशतिमे युगे॥शुम्भो निशुम्भश्चैवान्यावुत्पत्स्येते महासुरौ ॥४१॥ नन्दगोपगृहे

देवि ! तुम इसी प्रकार हमारे शत्रुओं का नाश तथा तीनों लोकों के सभी सङ्कटों को दूर करती रहो ॥३९॥ देवी बोलीं ॥४०॥ देवताओ ! वैवस्वत मन्वन्तर के अट्ठाईसवें युग में शुम्भ तथा निशुम्भ नामक अन्य (मारे गये शुम्भ निशुम्भ से भिन्न) दो महादैत्य पैदा होंगे ॥४१॥

१—"सर्वबाधाप्रशमनम्" ऐसा भी पाठ है। २—"कुले" ऐसा भी पाठ है।

तब नन्दगोप के घर में उनकी धर्मपत्नी यशोदा के गर्भ से अवतार लेकर विन्ध्याचल में रहूँगी और उन दोनों महादैत्यों का नाश करूँगी ॥४२॥ फिर भी पृथ्वी पर अवतार लेकर अति भयङ्कर रूप से विप्रचित्त वंश में उत्पन्न महादैत्यों को मारूँगी ॥४३॥ उन विप्रचित्तवंशीय

जाता यशोदागर्भसम्भवा॥ततस्तौनाशयिष्यामिविन्ध्याचलनिवासिनी ॥४२॥ पुनरप्यतिरौद्रेण रूपेण पृथिवीतले॥ अवतीर्य हनिष्यामि वैप्र-चित्तांस्तु दानवान्॥४३॥भक्षयन्त्याश्च तानुग्रान्वैप्रचित्तान्महा[1]सुरान्॥ रक्ता दन्ता भविष्यन्ति दाडिमीकुसुमोपमाः ॥ ४४ ॥ ततो मां देवताः स्वर्गे मर्त्यलोके च मानवाः॥ स्तुवन्तो व्याहरिष्यन्ति सततं रक्तदन्ति-

भयङ्कर महादैत्यों को भक्षण करते समय मेरे दाँत अनार के फूल के समान लाल-लाल हो जायँगे ॥४४॥ तब स्वर्ग में देवता लोग और मृत्युलोक में मनुष्य मेरी स्तुति करते हुए मुझे

१—"वैप्रचित्तांश्च" ऐसा भी पाठ है।

"रक्तदन्तिका" कहेंगे।।४५।। फिर भी जब सौ वर्षों तक जल-वर्षा नहीं होगी और कुआँ, तालाब आदि सभी में पानी का अभाव हो जायगा, तब मुनियों द्वारा स्तुति करने पर अयोनिजा (रज, वीर्य से नहीं किन्तु अपने-आप) रूप में प्रगट होऊँगी ।।४६।। उसके बाद सौ नेत्रों से मुनियों

काम्।।४५।।भूयश्च शतवार्षिक्यामनावृष्ट्यामनम्भसि।।मुनिभिः संस्तुता भूमौ सम्भविष्याम्ययोनिजा।।४६।। ततः शतेन नेत्राणां निरीक्षिष्यामि यन्मुनीन् ।। कीर्त्तयिष्यन्ति मनुजाः शताक्षीमिति मां ततः ।।४७।। ततोऽहमखिलं लोकमात्मदेहसमुद्भवैः।।भरिष्यामि सुराः शाकैरावृष्टेः प्राणधारकैः ।।४८।। शाकम्भरीति विख्यातिं तदा यास्याम्यहं भुवि ।। तत्रैव

को देखूँगी, अतः मनुष्य शताक्षी इस नाम से मेरा कीर्तन करेंगे।। ४७ ।। हे देवताओ ! तब वृष्टि न होने के पहले तक मैं अपने शरीरसे उत्पन्न तथा प्राणोंकी रक्षा में समर्थ शाकों द्वारा सम्पूर्ण जगत् का भरण-पोषण करूँगी ।। ४८ ।। तब मैं पृथ्वी पर 'शाकम्भरी' इस नाम से

प्रसिद्ध होऊँगी और उसी समय दुर्गम नामक महादैत्य का वध भी करूँगी ॥ ४९ ॥ इसी से मेरा नाम 'दुर्गा देवी' ऐसा प्रसिद्ध होगा। फिर भी जब कि मैं अपना रूप भयङ्कर बनाकर हिमालय में मुनियों की रक्षा के लिये राक्षसों को भक्षण करूँगी, तब सभी मुनि लोग भक्ति से

च वधिष्यामि दुर्गमाख्यं महासुरम् ॥४९॥ दुर्गादेवीति विख्यातं तन्मे नाम भविष्यति ॥ पुनश्चाहं यदा भीमं रूपं कृत्वा हिमाचले ॥ ५० ॥ रक्षांसि भक्षयिष्यामि मुनीनां त्राणकारणात् ॥ तदा मां मुनयः सर्वे स्तोष्यन्त्यानम्रमूर्त्तयः॥५१॥भीमादेवीतिविख्याततन्मेनाम भविष्यति॥ यदारुणाख्यस्त्रैलोक्ये महाबाधां करिष्यति ॥५२॥ तदाहं भ्रामरं रूपं कृत्वा संख्येयषट्पदम् ॥ त्रैलोक्यस्य हितार्थाय वधिष्यामि महासुरम्

नतमस्तक होकर मेरी स्तुति करेंगे ॥ ५०-५१ ॥ तब मेरा नाम "भीमा देवी" ऐसा प्रसिद्ध होगा। जब अरुण नामक दैत्य तीनों लोक में महान् उपद्रव करेगा ॥५२॥तब मैं तीनों लोक

के कल्याणार्थ छः पैरोंवाले असंख्य भ्रमरों का रूप धारण कर उस महादैत्य का वध करूँगी ॥५३॥ उस समय सब जगह सभी प्रकार से सब लोग "भ्रामरी" इस नाम से मेरी स्तुति

॥५३॥ भ्रामरीति च मां लोकास्तदा स्तोष्यन्ति सर्वतः ॥ इत्थं यदा यदा बाधा दानवोत्था भविष्यति ॥५४॥ तदा तदावतीर्याहं करिष्याम्यरिसंक्षयम् ॥५५॥

इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये देव्याः स्तुतिर्नामैकादशोऽध्यायः ॥११॥ उवाच ४। अर्ध० १। श्लोकाः ५०। मन्त्राः ५५। एवमादितः ॥६३०॥

करेंगे। इस प्रकार जब-जब दैत्यों द्वारा उपद्रव उठेगा, तब-तब मैं अवतार लेकर शत्रुओं (दैत्यों) का संहार करूँगी ॥५४-५५॥

* इस प्रकार मार्कण्डेय पुराणीय देवीमाहात्म्य में 'देवीस्तुति' नामक ग्यारहवाँ अध्याय पूरा हुआ *

# अथ द्वादशोऽध्यायः

## अथ ध्यानम्

विद्युद्दामसमप्रभां मृगपतिस्कन्ध स्थितां भीषणां
कन्याभिः करवालखेटविलसद्धस्ताभिरासेविताम् ।
हस्तैश्चक्रगदासिखेटविशिखांश्चापं गुणं तर्जनीं
बिभ्राणामनलात्मिकां शशिधरां दुर्गां त्रिनेत्रां भजे ॥

देव्युवाच ॥ १ ॥ एभिः स्तवैश्च मां नित्यं स्तोष्यते यः समाहितः ॥

देवी बोलीं——॥ १ ॥ देवताओ ! एकाग्रचित्त होकर प्रतिदिन इन स्तुतियों से जो मेरी

स्तुति करेगा, निश्चय ही मैं उसकी सब बाधाओं को नष्ट कर दूँगी ।।२।। जो मधुकैटभ के नाश तथा महिषासुर-संहार और उसी प्रकार शुम्भ तथा निशुम्भ के वध का पाठ-कीर्तन करेंगे ।।३।। और जो एक-चित्त होकर अष्टमी और नवमी तथा चतुर्दशी को भक्ति से मेरे उत्तम माहात्म्य को

तस्याहं सकलां बाधां [1]नाशयिष्याम्यसंशयम् ।।२।। मधुकैटभनाशं च महिषासुरघातनम् ।। कीर्तयिष्यन्ति ये तद्वद्वधं शुम्भनिशुम्भयोः ।।३।। अष्टम्यां च चतुर्दश्यां नवम्यां चैकचेतसः ।। श्रोष्यन्ति चैव ये भक्त्या मम माहात्म्यमुत्तमम् ।।४।। न तेषां दुष्कृतं किञ्चिद्दुष्कृतोत्था न चापदः ।। भविष्यति न दारिद्र्यं न चैवेष्टवियोजनम् ।।५।। शत्रुतो न भयं तस्य

सुनेंगे ।।४।। उनके पास दुष्कर्म नहीं आयेंगे और दुष्कर्मों (पापों) से होनेवाली आपत्तियाँ भी नहीं आयेंगी। उनके घर में दरिद्रता नहीं होगी, न तो इष्ट-मित्रों का विछोह ही होगा ।।५।। पाठ

१—"शमयिष्यामि, क्षपयिष्यामि, क्षययिष्यामि" ये तीनों पाठ-भेद हो सकते हैं।

करनेवाले को शत्रु से, चोर से, राजा से, शस्त्र से अग्नि से, अथवा जलसमूह (धारा आदि) से कभी भय नहीं होगा ॥६॥ अतः इस माहात्म्य को भक्तिपूर्वक एकाग्रचित्त से पढ़ना तथा सुनना चाहिये। यह परम कल्याण का मार्ग है ॥७॥ मेरा माहात्म्य महामारी से उत्पन्न होने

दस्युतो वा न राजतः॥न शस्त्रानल तोयौघात्कदाचित्सम्भविष्यति ॥६॥ तस्मान्ममैतन्माहात्म्यं पठितव्यं समाहितैः॥श्रोतव्यं च सदा भक्त्यापरं स्वस्त्ययनं हि तत् ॥७॥ उपसर्गानशेषांस्तु महामारीसमुद्भवान्१॥ तथा त्रिविधमुत्पातं माहात्म्यं शमयेन्मम ॥८॥ यत्रैतत्पठ्यते सम्यङ् नित्यमायतने मम ॥ सदा न तद्विमोक्ष्यामि सान्निध्यं तत्र मे स्थितम् ॥९॥

वाले उपद्रवों तथा आध्यात्मिक, आधिभौतिक, आधिदैविक उत्पातों को भी शान्त करता है ॥८॥ यह माहात्म्य हमारे जिस मन्दिर में प्रतिदिन भक्ति से विधिपूर्वक पढ़ा जाता है,

१ —"महत् ऐसा भी पाठ है।

उस स्थान को मैं कभी नहीं छोड़ती। वहाँ हमारी स्थायी स्थिति रहती है ।।९।। बलिदान, पूजन, हवन तथा महोत्सवों के अवसर पर इस माहात्म्य के सम्पूर्ण चरितों का श्रवण करना चाहिये ।।१०।। या ऐसा करनेवाला मनुष्य विधि को जानकर अथवा नहीं जानकर भी जो बलि, पूजा

बलिप्रदाने पूजायामग्निकार्येमहोत्सवे ।। सर्वं ममैतच्चरितमुच्चार्यं श्राव्य मेव च ।।१०।। जानताऽजानता वापि बलिपूजां तथा कृताम् ।। प्रतीक्षिष्याम्यहं प्रीत्या वह्निहोमं तथाकृतम् ।।११।। शरत्काले महापूजा क्रियते या च वार्षिकी ।। तस्यां ममैतन्माहात्म्यं श्रुत्वा भक्तिसमन्वितः ।।१२।। सर्वाबाधाविनिर्मुक्तो धनधान्यसुतान्वितः ।।मनुष्यो मत्प्रसादेन भविष्यति

और हवन को करेगा, उसे मैं प्रसन्नता-पूर्वक स्वीकार करूँगी ।।११।। शरत् काल (क्वार) में प्रतिवर्ष जो मेरी महापूजा की जाती है, उसमें भक्तिपूर्वक मेरे इस माहात्म्य को सुनकर।।१२।। मनुष्य मेरी प्रसन्नता से निःसन्देह सभी बाधाओं से छुटकारा पायेगा तथा धन, धान्य और पुत्र से

युक्त रहेगा ।।१३।। मेरे इन माहात्म्यों, ब्रह्माणि आदि कल्याणकारक प्रादुर्भावों और युद्धस्थल के पराक्रमों के सुनने से मनुष्य निर्भय हो जाता है ।।१४।। मेरे माहात्म्य के सुनने वाले पुरुषों के शत्रु नष्ट हो जाते हैं । कल्याण की प्राप्ति होती है तथा उनका कुल आनन्द-पूर्ण हो जाता है।

न संशयः ।।१३।। श्रुत्वा ममैतन्माहात्म्यं तथा चोत्पत्तयः शुभाः ।। पराक्रमं च युद्धेषु जायते निर्भयः पुमान् ।।१४।। रिपवः संक्षयं यान्ति कल्याणं चोपपद्यते ।। नन्दते च कुलं पुंसां माहात्म्यं मम शृण्वताम् ।।१५।। शान्तिकर्मणि सर्वत्र तथा दुःस्वप्नदर्शने ।। ग्रहपीडासु चोग्रासु माहात्म्यं शृणुयान्मम ।।१६।। उपसर्गाः शमं यान्ति ग्रहपीडाश्च दारुणाः ।। दुःस्वप्नं

।।१५।। शान्ति-कर्म में, खराब स्वप्न दिखायी देने पर और ग्रहों (सूर्यादिकों) से होनेवाली भयंकर पीड़ा के समय सब जगह हमारे माहात्म्य का श्रवण करना चाहिये ।।१६।। माहात्म्य-श्रवण से भूत-प्रेत सम्बन्धी विघ्न तथा ग्रहों द्वारा होनेवाली भयंकर पीड़ाएँ दूर हो जाती हैं और

मनुष्यों से देखा गया बुरा स्वप्न भी अच्छा स्वप्न हो जाता है ।।१७।। बाल-ग्रहों (पूतना आदि-कों) से आक्रान्त बालकों के लिए शान्तिकारक (उपद्रव-नाशक) है और मनुष्यों की एकता में भेद पड़ने पर परस्पर में प्रेम कराने के लिए उत्तम साधन है ।।१८।। सभी दुराचारियों के बल

च नृभिर्दृष्टं सुस्वप्नमुपजायते।।१७।। बालग्रहाभिभूतानां बालानांशान्ति-कारकम् ।। संघातभेदे च नृणां मैत्रीकरणमुत्तमम् ।।१८।। दुर्वृत्तानाम-शेषाणां बलहानिकरं परम् ।। रक्षोभूतपिशाचानां पठनादेव नाशनम् ।।१९।। सर्वं ममैतन्माहात्म्यं मम सन्निधिकारकम् ।। [1]पशुपुष्पार्घ्यधूपैश्च गन्धदीपैस्तथोत्तमैः ।।२०।। विप्राणां भोजनैर्होमैः प्रोक्षणीयैरहर्निशम्

का नाश करनेवाला तथा राक्षसों, भूतों और पिशाचों को केवल पाठमात्र से ही नष्ट करनेवाला है ।।१९।। यह मेरा सभी माहात्म्य मेरे समीप पहुँचानेवाला है। पशु, फूल, अर्घ्य, धूप, दीप, चन्दन

१—आपः क्षीरं कुशाग्राणि दधिचन्दनमक्षताः। तिलाः यवाश्च सिद्धार्थाः अष्टाङ्गोऽर्घः प्रकीर्तितः ।।

आदि से तथा उत्तम पदार्थों से ।।२०।। ब्राह्मणों को भोजन कराने से, हवन करने से, प्रतिदिन पञ्चामृत अथवा उत्तम तीर्थों के जलों से किए गये अभिषेकों से और अन्य अनेक प्रकार के भोगों तथा दानों से जो कि प्रसन्नता वर्ष भर में होती है, वह इस माहात्म्य के एक बार सुनने से ही हो

अन्यैश्च विविधैर्भोगैः प्रदानैर्वत्सरेण या ।।२१।। प्रीतिर्मे क्रियते सास्मिन्सकृत्सुचरिते श्रुते ।। श्रुतं हरति पापानि तथारोग्यं प्रयच्छति ।।२२।। रक्षां करोति भूतेभ्यो जन्मनां कीर्तनं मम ।। युद्धेषु चरितं यन्मे दुष्टदैत्यनिबर्हणम् ।।२३।। तस्मिञ्छ्रुते वैरिकृतं भयं पुंसां न जायते ।। युष्माभिः स्तुतयो याश्च याश्च ब्रह्मर्षिभिः कृताः ।।२४।। ब्रह्मणा च कृतास्तास्तु

जाती है। यह माहात्म्य सुनने पर पापों को दूर करता है तथा आरोग्य प्रदान करता है ।।२१-२२।। मेरे ब्रह्माणी आदि प्रादुर्भावों का कीर्तन सभी भूतों से रक्षा करता है और युद्धों में दुष्ट-दैत्यों का संहारक जो हमारा चरित है ।।२३।। उसके सुनने पर मनुष्यों को शत्रु का डर नहीं रहता,

देवताओ! तुम लोगों ने तथा ब्रह्मर्षियों ने जो स्तुतियाँ की हैं।।२४।। तथा ब्रह्माजी से जो स्तुतियाँ की गयी हैं, वे सभी सुन्दर बुद्धि प्रदान करती हैं, जङ्गल के अकेले रास्ते में अथवा आग लगे वन में घिर जाने पर ।।२५।। अथवा निर्जन स्थान में चोरों से घिर जाने वा शत्रुओं से पकड़े जाने पर

प्रयच्छन्ति शुभां मतिम्[1] ।।अरण्ये प्रान्तरे वापि दावाग्निपरिवारितः।।२५।। दस्युभिर्वा वृतः शून्ये गृहीतो वापि शत्रुभिः।।सिंहव्याघ्रानुयातो वा वने वा वनहस्तिभिः ।।२६।। राज्ञा क्रुद्धेन चाज्ञप्तो वध्यो बन्धगतोऽपि वा।। आघूर्णितो वा वातेन स्थितः पोते महार्णवे ।।२७।।पतत्सु चापि शस्त्रेषु संग्रामे

अथवा वन में सिंह, बाघ या जङ्गली हाथियों के पीछा करने पर ।।२६।। क्रुद्ध राजा के द्वारा फाँसी आदि का आदेश हो जाने पर या बन्धन (कारागार) में जाने पर अथवा महासमुद्र में जहाज में बैठने पर, वायु-वेग से डगमगा जाने पर ।।२७।। और अत्यन्त भयानक युद्ध में शस्त्रों

१—"गतिम्" ऐसा भी पाठ है ।

का प्रहार होने पर तथा भयंकर सभी उपद्रवों में, "किंबहुना" प्रतिक्षण दुःख से महान् दुःखी रहने पर भी ॥२८॥ मेरे इस चरित्र का स्मरण करते ही मनुष्य संकट से मुक्त हो जाता है। मेरे प्रभाव से सिंह आदि हिंसक जन्तु और चोर तथा शत्रु भी ॥२९॥ मेरे चरित्र का स्मरण करने-

भृशदारुणे॥ [1]सर्वाबाधासु घोरासु वेदनाभ्यर्दितोऽपि वा॥२८॥स्मरन्ममैतच्चरितं नरो मुच्येत सङ्कटात् ॥ मम प्रभावात्सिंहाद्या दस्यवो वैरिणस्तथा॥२९॥ दूरादेव पलायन्ते स्मरतश्चरितं मम ॥३०॥ ऋषिरुवाच ॥३१॥ इत्युक्त्वा सा भगवती चण्डिका चण्डविक्रमा ॥३२॥ [2]पश्यतामेव देवानां तत्रैवान्तरधीयत॥तेऽपि देवा निरातङ्काः स्वाधिकारान् यथा

वाले पुरुष से दूर भाग जाते हैं ॥३०॥ श्री सुमेधा ऋषि कहते हैं इस प्रकार कहकर भीषण पराक्रमवाली वह चण्डिका देवी देवताओं के देखते-देखते वहीं अन्तर्धान हो गयीं। और वे देवता

१—"सर्वबाधासु" ऐसा भी पाठ है। २—"पश्यतां सर्वदेवानां" ऐसा भी पाठ है।

लोग भी शत्रुरूप दैत्यों के मारे जाने से निर्भय हो यज्ञीय भागों का उपभोग करते हुए पहले की भाँति अपने-अपने अधिकारों को प्राप्त कर लिये। (देवी के द्वारा) जगत्का विध्वंसक अतिप्रचण्ड अनुपम पराक्रमी सुरद्रोही उस दैत्यराज शुम्भ तथा महाबली निशुम्भ के मारे जाने पर बचे हुए

पुरा ॥३३॥ यज्ञभागभुजः सर्वे चक्रुर्विनिहतारयः ॥ दैत्याश्च देव्या निहते शुम्भे देवरिपौ युधि ॥३४॥ [1]जगद्विध्वंसिनि तस्मिन् महोग्रेऽतुलविक्रमे ॥ निशुम्भे च महावीर्ये शेषाः पातालमाययुः ॥३५॥ एवं भगवती देवी सा नित्यापि पुनः पुनः ॥ सम्भूयकुरुते भूप जगतः परिपालनम् ॥३६॥ तयै-तन्मोह्यते विश्वं सैव विश्वं प्रसूयते ॥ सा याचिता च विज्ञानं तुष्टा [2]ऋद्धिं

दैत्य पातालमें चले गये ॥३१,३२,३३,३४,३५॥ हे भूप! (राजन्!) वह अम्बिका देवी नित्या (अविकारिणी, ध्रुवा, अनश्वरा) होती हुई भी बार-बार प्रकट होकर इसी प्रकार जगत् की रक्षा

१—"जगद्विध्वंसिके" ऐसा भी पाठ है। २—"ऋद्धि" ऐसा भी पाठ शान्तनवीकार को इष्ट है।

करती हैं ॥३६॥ वही देवी इस जगत् को मोहित करतीं, वही संसार को पैदा करती तथा प्रार्थना करने और सन्तुष्ट होने पर विज्ञान (मोक्षविषयक ज्ञान) तथा समृद्धि प्रदान करती हैं। ॥३७॥ हे राजन्! महाप्रलय में महामारी रूप धारण करनेवाली उसी देवी महाकाली से सभी

प्रयच्छति॥३७॥ व्याप्तं तयैतत्सकलं ब्रह्माण्डं मनुजेश्वर॥ महाकाल्या महाकाले महामारीस्वरूपया ॥३८॥ सैव काले महामारी सैव सृष्टिर्भवत्यजा ॥स्थितिं करोति भूतानां सैव काले सनातनी ॥३९॥ भवकालेनृणां सैव लक्ष्मीर्वृद्धिप्रदा गृहे ॥ सैवाभावे तथाऽलक्ष्मीर्विनाशायोपजायते

ब्रह्माण्ड व्याप्त हैं ॥३८॥ वही समय पर महामारी रूप धारण करती तथा स्वयं जन्म न देनेवाली भी सृष्टि के रूप में हो जाती है और वही नित्या देवी समय पर जीवों की रक्षा करती है ॥३९॥ वही मनुष्यों की संपत्ति के समय उनके घर में लक्ष्मी रूप हो उन्नति करती है तथा वही

विपत्तिकाल में दरिद्रता के रूप में रह कर विनाश का कारण हो जाती है ॥४०॥ फूल, धूप,

॥ ४० ॥ स्तुता सम्पूजिता पुष्पैर्गन्धधूपादिभिस्तथा ॥ ददाति वित्तं पुत्रांश्च मतिं धर्मे गतिं शुभाम् ॥ ४१ ॥

इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये
फलस्तुतिर्नाम द्वादशोऽध्यायः ॥१२॥ उवाच २।
अर्धश्लो० ३७। मं० ४१ ॥ एवमादितः ॥६७१॥

चन्दन आदि से अच्छी तरह पूजा करने तथा स्तुति करने पर वह देवी धन, पुत्र, धार्मिक बुद्धि तथा श्रेष्ठ-गति (मोक्ष) प्रदान करती है ॥४१॥

इस प्रकार मार्कण्डेय पुराण में सावर्णिक मन्वन्तरीय देवीमाहात्म्य में
बारहवाँ अध्याय समाप्त हुआ।

# अथ त्रयोदशोऽध्यायः

अथ ध्यानम्

बालार्कमण्डलाभासां चतुर्बाहुं त्रिलोचनाम् ।
पाशाङ्कुशवराभीतिर्धारयन्तीं शिवां भजे ॥१३॥

ऋषिरुवाच ॥१॥ एतत्ते कथितं भूप देवीमाहात्म्यमुत्तमम् ॥ एवं प्रभावा सा देवी ययेदं धार्यते जगत् ॥२॥ विद्या तथैव क्रियते भगवद्विष्णुमायया ॥ तया त्वमेष वैश्यश्च तथैवान्ये विवेकिनः ॥३॥ मोह्यन्ते

श्री सुमेधा ऋषि कहते हैं ॥१॥ हे राजन् ! यह देवी का उत्तम माहात्म्य मैंने तुम से कहा वह देवी इस 'पूर्वोक्त' प्रकार से प्रभावशाली हैं, जिनसे इस जगत् की स्थिति है ॥२॥

भगवान् विष्णु की मायारूप से उन्हीं भगवती विद्या (ज्ञान) की प्राप्ति होती है। उन्हीं देवी के द्वारा तुम तथा यह बनियाँ और अन्य बुद्धिमान पुरुष भी मोह में पड़ जाते हैं, पड़े हैं तथा पड़ेंगे। हे महाराज! उन्हीं परमेश्वरी के शरण में जाओ ।।३-४।। आराधना (पूजन-स्तुति आदि) करने

मोहिताश्चैव मोहमेष्यन्ति चापरे।। तामुपैहि[१] महाराज शरणं परमेश्वरीम् ।। ४ ।। आराधिता सैव नृणां भोगस्वर्गापवर्गदा ।। ५ ।। मार्कण्डेय उवाच ।।६।। इति तस्य वचः श्रुत्वा सुरथः स[२] नराधिपः ।।७।। प्रणिपत्य महाभागं तमृषिं शंसितव्रतम् ।। निर्विण्णोऽतिममत्वेन राज्यापहरणेन

पर वही मनुष्यों को भोग, स्वर्ग और अपवर्ग (मोक्ष) देती हैं ।। ५ ।। श्री मार्कण्डेय जी बोले ।।६।। हे क्रोष्टुकि जी वह राजा सुरथ सुमेधा ऋषि की इतनी बातें सुनकर तीव्र नियमधारी उन महाभाग महर्षि के चरणों पर गिर कर, अपने पुत्रादिकों में अति ममता तथा

१—"तथा राजन्" ऐसा भी पाठ है। २—"क्षत्रियर्षभः" ऐसा भी पाठ है।

शत्रुओं द्वारा राज्य के छिन जाने से अत्यन्त खिन्न हृदय वह राजा तथा वह वैश्य (बनियाँ) दोनों तुरन्त तपस्या करने के लिए चले गये। जगदम्बा के दर्शन के लिये नदी के किनारे रहकर तपस्या करने लगे ॥८-९॥ वह वैश्य भी देवी का परम श्रेष्ठ देवी-सूक्त को जपता हुआ वहीं

च ॥८॥ जगाम सद्यस्तपसे स च वैश्यो महामुने ॥ सन्दर्शनार्थमम्बाया नदीपुलिनसंस्थितः[1] ॥ ९ ॥ स च वैश्यस्तपस्तेपे देवीसूक्तं परं जपन् ॥ तौ तस्मिन् पुलिने देव्याः कृत्वा मूर्तिं महीमयीम् ॥ १० ॥ अर्हणां चक्रतुस्तस्याःपुष्पधूपाग्नितर्पणैः ॥ निराहारौ[2] यताहारौतन्मनस्कौ समाहितौ ॥११॥ ददतुस्तौ बलिं चैव निजगात्रासृगुक्षितम् ॥ एवं समा-

रहा। उन दोनों भक्तों ने उसी तट पर मिट्टी से देवी की मूर्ति बनाकर॥१०॥ फूल,धूप,दीप,हवन और तर्पण आदि से उस देवी की पूजा की। निराहार (बिना कुछ खाये पीये) तथा जितेन्द्रिय

१—"पुलिनमास्थितः" ऐसा भी पाठ है। २—"यतात्मानौ" ऐसा भी पाठ है।

ही मन को देवी में लगाकर एकचित्त होकर॥ ११॥ वे दोनों (देवी के प्रसन्नार्थ) अपने-अपने शरीर से रक्त निकालकर रक्त की ही बलि (उपहार) भी दिये। उन जितेन्द्रियों द्वारा इस प्रकार आराधना करने पर-तीन वर्षों के बाद, संसार की रक्षा करनेवाली वह चण्डिका देवी सब प्रकार से

राध यतोस्त्रिभिर्वर्षैर्यतात्मनोः ॥१२॥ परितुष्टा जगद्धात्री प्रत्यक्षं प्राह चण्डिका ॥ १३ ॥ देव्युवाच ॥ १४ ॥ यत्प्रार्थ्यते त्वया भूप त्वया च कुलनन्दन ॥ मत्तस्तत्प्राप्यतां सर्वं परितुष्टा ददामि[1] तत् ॥१५॥ मार्कण्डेय उवाच ॥१६॥ ततो वव्रे नृपो राज्यमविभ्रंश्यन्यजन्मनि ॥ अत्रैव

सन्तुष्ट हो (उन दोनों के) सम्मुख होकर बोलीं—॥ १२-१३॥ देवी कहती हैं ॥१४॥ हे महाराज सुरथ! तुम तथा कुलनन्दन वैश्य! तुमभी (दोनों) जिस वर के लिए प्रार्थना कर रहे हो, वह मुझसे पावोगे मैं सन्तुष्ट होकर तुम लोगों को सभी कुछ दूँगी ॥१५॥ श्री मार्कण्डेयजी कहते हैं ॥१६॥

१—"वाम्" ऐसा भी पाठ है।

हे क्रोष्टुकि ! इसके बाद राजा सुरथ ने दूसरे जन्म के लिए अविनाशी राज्य तथा इस जन्म में (यहाँ) अपने पौरुष से शत्रुओं तथा उनकी सेनाओं को नष्ट कर पुनः अपना राज्य प्राप्त करने का वरदान माँगा ॥१७॥ उसके बाद खिन्नचित्त बुद्धिमान् उस वैश्य ने भी "यह मेरा, यह मैं"

च निजं राज्यं हतशत्रुबलंबलात् ॥१७॥ सोऽपि वैश्यस्ततो ज्ञानं वव्रे निर्विण्णमानसः ॥ ममेत्यहमिति प्राज्ञः सङ्गविच्युतिकारकम् ॥१८॥ देव्युवाच ॥१९॥ स्वल्पैरहोभिर्नृपते स्वं राज्यं प्राप्स्यते भवान् ॥२०॥ हत्वा रिपूनस्खलितं तव तत्र भविष्यति ॥२१॥ मृतश्च भूयः सम्प्राप्य जन्मदेवाद्विवस्वतः ॥२२॥ सावर्णिको[1] मनुर्नाम भवान् भुवि भविष्यति

इस प्रकार के ममतारूपी सङ्ग को छुड़ानेवाला तत्त्वज्ञान रूप वर माँगा ॥१८॥ देवी कहती हैं— ॥१९॥ हे राजन्! शत्रुओं को मारकर आप थोड़े ही दिनों में अपना राज्य पावेंगे और आपका

१—'नाम मनुः' ऐसा भी पाठ है ।

निष्कण्टक राज्य हो जायगा ।।२१।। और फिर दूसरे जन्म में विवस्वान् मनु से जन्म पाकर (पैदा होकर) "सावर्णिक मनु" नाम से भूमण्डल में प्रसिद्ध होंगे ।।२२-२३।। हे वैश्यवर्य ! तुमने हमसे जो वर माँगा है, उसे मैं देती हूँ, तुम्हें संसिद्धि (मोक्ष प्राप्ति) के लिये तत्त्वज्ञान

।।२३।। वैश्यवर्य त्वया यश्च वरोऽस्मत्तोऽभिवाञ्छितः ।। २४ ।। तं प्रयच्छामि संसिद्ध्यै तव ज्ञानं भविष्यति ।।२५।। मार्कण्डेय उवाच ।।२६।। इति दत्वा तयोर्देवी यथाभिलषितं वरम् ।। २७ ।। बभूवान्तर्हिता सद्यो भक्त्या ताभ्यामभिष्टुता ।। एवं देव्या वरं लब्ध्वा सुरथः क्षत्रियर्षभः ।।२८।। सूर्याज्जन्म समासाद्य सावर्णिर्भविता मनुः ।। २९ ।। सावर्णि-

होगा।।२४-२५।।,मार्कण्डेय जी कहते हैं ।।२६।। "देवी" इस प्रकार उन दोनों को इच्छित वर देकर भक्ति पूर्वक उन दोनों के द्वारा स्तुति करते ही समय तुरन्त अन्तर्धान हो गयीं ।।२७-२८।।

भविता मनुः ॐ ॥

इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये सुरथ-वैश्ययोर्वरप्रदानं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥ उवाच ६। अर्ध० ११। श्लो० १२। सं० २९। एवमादितः ॥७००॥ समस्त उवाच ॥५७॥ अर्ध० ४२ श्लो० ५३२ ॥ अवदानम् ॥ ६६ ॥

इस प्रकार सुरथ राजा देवी से वर प्राप्त कर सूर्य से पैदा होकर सावर्णि नामक मनु होगा॥२९॥

इस प्रकार मार्कण्डेय पुराणीय सावर्णिक मन्वन्तरीय देवीमाहात्म्य देवरिया मण्डलान्तर्गत धुआँटीकर निवासी पं० राजकुमारमिश्रात्मज पं० गोमती प्रसाद मिश्र व्याकरणपोष्टाचार्य न्याय-साहित्य शास्त्री बी० आई० एम० एस० कृत भाषानुवाद में तेरहवाँ अध्याय समाप्त।



अथोत्तरन्यासाः ।।ॐ ह्रीं हृदयाय नमः ॐ चंशिर० ॐ डिशिखायै०ॐकां कव०ॐ यैनेत्र-त्रयाय०ॐह्रींचण्डिकायै अस्त्राय०खड्गिनी शूलिनी घोरा०हृदयायनमः।। शूलेन पाहि नो देवि० शिरसेस्वाहा ।। प्राच्यां रक्ष प्रतीच्यां च० शिखायैवषट् ।। सौम्यानि यानि रूपाणि०कवचाय-हुम् ।, खड्गशूलगदादीनि० नेत्रत्रयाय वौषट् ।। सर्वस्वरूपे सर्वेशे० अस्त्राय फट् । ध्यानम्--

विद्युद्दामसमप्रभां मृगपतिस्कंधस्थितां भीषणां,
कन्याभिः करवालखेटविलसद्धस्ताभिरासेविताम् ।।
हस्तैश्चक्रधरालिखेटविशिखांश्चापं गुणां तर्जनीं,
बिभ्राणामनलात्मिकां शशिधरां दुर्गां त्रिनेत्रां भजे ।।

## ऋग्वेदोक्तं देवीसूक्तम्

ॐ अहंरुद्रेभिर्वसुभ्श्चराम्यहमादित्यैरुतविश्वदेवैः ।। अहं मित्रा-

वरुणोभाबिभर्म्यहमिंद्राग्नी अहमश्विनोभा ॥ १ ॥ अहं सोममाहन-
संबिभर्म्यहं त्वष्टारमुत पूषणं भगम् ॥ अहं दधामि द्रविणं हविष्मते
सुप्राव्ये ३ यजमानाय सुन्वते ॥२॥ अहं राष्ट्रीसंगमनी वसूनां चिकि-
तुषी प्रथमा यज्ञियानाम् । तां मा देवा व्यदधुः पुरुत्रा भूरि स्थात्रां
भूर्यावेशयन्तीम् ॥३॥ मयासो अन्नमत्ति यो विपश्यति यः प्राणितिय-
ईंशृणोत्युक्तम् ॥अमन्तवोमान्त उपक्षियन्ति श्रुधि श्रुतश्रद्धिवंतेवदामि
॥४॥ अहमेव स्वयमिदं वदामि जुष्टं देवेभिरुत मानुषेभिः॥यंकामये
तं तमुग्रं कृणोमि तं ब्रह्माणंतमृषिंतं सुमेधाम् ॥ ५ ॥ अहं रुद्राय धनु-
रातनोमि ब्रह्मद्विषे शरवेहन्त वाउ ॥अहं जनाय समदं कृणोम्यहं द्यावा-
पृथिवी आविवेश ॥६॥ अहंसुवे पितरमस्य मूर्द्धन्ममयोनिरप्स्व १ न्तः

समुद्रे ॥ ततो वितिष्ठे भुवनानु विश्वोतामूं द्यां वर्ष्मणोपस्पृशामि ॥७॥
अहमेव वात इव प्रवाम्यारभमाणा भुवनानि विश्वा॥परो दिवा पर एना
पृथिव्यैतावती महिना संबभूव ॥८॥

इति ऋग्वेदोक्तं देवीसूक्तं समाप्तम् ।



## अथ तन्त्रोक्तं देवीसूक्तम्

देवा ऊचुः ॥ नमो देव्यै महादेव्यै शिवायै सततं नमः ॥ नमः
प्रकृत्यै भद्रायै नियताः प्रणताः स्म ताम् ॥१॥ रौद्रायै नमो नित्यायै

देवता लोग कहते हैं कि--देवी, महादेवी और शिवा को सदा नमस्कार है, प्रकृति तथा
भद्रा (कल्याणी) रूपा देवी को हम सब सावधान हो शिर झुकाये नमस्कार करते हैं॥१॥रौद्रा

(भयंकररूपा) नित्या अविनाशिनीगौरी (पार्वती) धात्री (रक्षाकरनेवाली) देवी कोनमस्कारहै ज्योत्स्ना (प्रकाशस्वरूपा) चन्द्रमासी तथा सुखमयी देवी को सदा नमस्कारहै।।२।।कल्याणस्वरूपा तथा भक्तों के लिये अभ्युदयरूपा तथा सिद्धिरूपा देवी को नमस्कारहै, निर्ऋतिरूपा एवं राजाओं

गौर्यैधात्र्यै नमो नमः ।। ज्योत्स्नायै चेन्दुरूपिण्यै सुखायै सततं नमः ॥२॥ कल्याण्यै प्रणतां वृद्धयै सिद्धयै कुर्मो नमो नमः ।। नैर्ऋत्यै भूभृतां लक्ष्म्यै शर्वाण्यै ते नमो नमः ॥ ३ ॥ दुर्गायै दुर्गपारायै सारायै सर्वकारिण्यै ॥ ख्यात्यै तथैव कृष्णायै धूम्रायै सततं नमः ॥ ४॥ अति सौम्यातिरौद्रायै नतास्तस्यै नमो नमः ॥ नमो जगत्प्रतिष्ठायै देव्यै कृत्यै

की लक्ष्मीरूपा तथा शर्वाणी (शिव-शक्ति) को नमस्कार है ।।३।। दुर्गा दुःख से प्राप्त होने वाली दुर्गपारा (कठिनस्थानोंसे पार करनेवाली) सारा (सर्व-शक्ति) सर्वकारणस्वरूपा, ख्याति प्रसिद्धिरूपा कृष्णा (काली) तथा धूम्रवर्णादेवी कोसदा नमस्कारहै।।।४।।अत्यन्त शान्त तथा अति भयङ्कर

रूपवाली देवी के चरणों में हम सब नतमस्तक हैं उन्हें नमस्कार है। जगत्की सम्मानरूपा और कृति देवी को नमस्कार है ।।५।। जो देवी सभी जीवोंमें "विष्णुकी माया" ऐसी कहीजातीहैं उन्हें नमस्कार है, नमस्कारहै ।।६।। जो देवी सब जीवों में चेतना नाम से कही जाती हैं उन्हें नमस्कार है, नमस्कार

नमो नमः ।।५।। या देवी सर्वभूतेषु विष्णुमायेति शब्दिता ।। नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ।।६।। या देवी सर्वभूतेषु चेतनेत्यभिधीयते ।। नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ।।७।। या देवी सर्वभूतेषु बुद्धिरूपेण संस्थिता ।। नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ।।८।। या देवी सर्वभूतेषु निद्रारूपेण संस्थिता ।। नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ।।९।। या देवी सर्वभूतेषु क्षुधारूपेण संस्थिता ।।

है, नमस्कार है ।।७।। जो देवी सब जीवों में बुद्धिरूप से स्थित हैं उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ।।८।। जो देवी सभी जीवों में निद्रा रूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है,

नमस्कार है ॥९॥ जो देवी सब जीवों में क्षुधा (भूख) रूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ॥१०॥ जो देवी सब जीवों में छायारूप से स्थित हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ॥११॥ जो देवी सब जीवों में शक्ति, सामर्थ्यरूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है,

नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥१०॥ या देवी सर्वभूतेषु च्छायारूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥११॥ या देवी सर्वभूतेषु शक्तिरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥१२॥ या देवी सर्वभूतेषु तृष्णारूपेण संस्थिता नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥१३॥ या देवी सर्वभूतेषु क्षान्तिरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः

नमस्कार है, नमस्कार है ॥१२॥ जो देवी सभी जीवों में तृष्णारूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ॥१३॥ जो देवी सब जीवों में क्षान्ति (सहनशीलता) रूप से स्थित हैं,

उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ।।१४।। जो देवी सभी जीवों में जाति रूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है।।१५।। जो देवी सभी जीवों में लज्जा रूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ।।१६।। जो देवी सभी जीवों में शान्ति रूप से

।।१४।। या देवी सर्वभूतेषु जातिरूपेण संस्थिता ।। नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ।।१५।। या देवी सर्वभूतेषु लज्जारूपेण संस्थिता ।। नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ।।१६।। या देवी सर्वभूतेषु शान्तिरूपेण संस्थिता।।नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः।।१७।। या देवी सर्वभूतेषु श्रद्धारूपेण संस्थिता।।नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ।।१८।। या देवी सर्वभूतेषु कान्तिरूपेण संस्थिता।।नमस्तस्यै

रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ।।१७।। जो देवी सभी जीवों में श्रद्धा रूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ।।१८।।जो देवी सभी जीवों में कान्ति रूप

से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ।।१९।। जो देवी सभी जीवों में लक्ष्मी रूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ।।२०।। जो देवी सभी जीवों में वृत्ति (जीविका वा व्यक्त) रूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ।।२१।। जो देवी

नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥१९॥ या देवी सर्वभूतेषु लक्ष्मीरूपेण संस्थिता॥ नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ।२०। या देवी सर्वभूतेषु वृत्तिरूपेण संस्थिता॥ नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥२१॥ या देवी सर्वभूतेषु स्मृतिरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥२२॥ या देवी सर्वभूतेषु दयारूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥२३॥ या देवी सर्वभूतेषु

सभी जीवों में स्मृति (स्मरणशक्ति) रूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ।।२२।। जो देवी सभी जीवों में दया रूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है।।२३।।

जो देवी सभी जीवों में तुष्टि (सन्तोष) रूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ॥ २४ ॥ जो देवी सभी जीवों में मातृ (रक्षा करनेवाली) रूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ॥२५॥ जो देवी सभी जीवों में भ्रांति

तुष्टिरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥२४॥ या देवी सर्वभूतेषु मातृरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥२५॥ या देवी सर्वभूतेषु भ्रान्तिरूपेण संस्थिता ॥ नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥ २६ ॥ इन्द्रियाणामधिष्ठात्री भूतानां चाखिलेषु या ॥ भूतेषु सततं तस्यै व्याप्त्यै देव्यै नमो नमः ॥ २७ ॥

(मतिभ्रम) रूप से रहती हैं, उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ॥२६॥ जो देवी सभी जीवों तथा इन्द्रियों की अधिष्ठातृ देवता हैं तथा सभी में सदा रहनेवाली व्याप्ति रूप हैं, उन देवी को सदा नमस्कार है ॥२७॥ जो देवी चिति (ज्ञान) रूप से इस जगत् को व्याप्त कर बैठी हैं,

उन्हें नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ।। २८ ।। देवताओं ने अपनी इष्टसिद्धि के लिये जिनकी स्तुति की तथा बहुत काल तक इन्द्र ने जिनकी सेवा की, वह हम सब के कल्याण का कारण जगज्जननी देवी मङ्गलमय कल्याणों को करें एवं हमारे आपत्तियों को समूल नष्ट करें ।। २९ ।। इस समय

चितिरूपेण या कृत्स्नमेतद्व्याप्य स्थिता जगत् ॥ नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥ २८ ॥ स्तुता सुरैः पूर्वमभीष्टसंश्रयात्तथा सुरेन्द्रेण दिनेषु सेविता ॥ करोतु सा नः शुभहेतुरीश्वरी शुभानि भद्राण्यभिहन्तु चापदः ॥२९॥ या साम्प्रतं चोद्धतदैत्यतापितैरस्माभिरीशा च सुरैर्नमस्यते ॥ या च स्मृता तत्क्षणमेव हन्ति नः सर्वापदो भक्तिविनम्रमूर्तिभिः ॥ ३० ॥ इति देवीसूक्तम् ॥

उद्दण्ड दुष्ट दैत्यों से पीड़ित हम (देवता) लोग जिस देवी को नमस्कार कर रहे हैं, जो देवी भक्ति से विनम्र हम सबों के स्मरण करने पर तुरन्त हम लोगों की सभी आपत्तियाँ दूर कर देती हैं ।। ३० ।।

# अथ प्राधानिकरहस्यम्

राजा कहते हैं—भगवन् ! आपने चण्डिका के अवतार कहे। हे ब्रह्मन्! इन सभी (अवतारों) के प्रधान आदिकारण को भी आप ही कह सकते हैं ।।१।। हे द्विज ! देवी की आराधना के योग्य

राजोवाच ।। भगवन्नवतारा मे चण्डिकायास्त्वयोदिताः ।। एतेषां प्रकृतिं ब्रह्मन् प्रधानं वक्तुमर्हसि ।।१।। आराध्यं यन्मया देव्याः स्वरूपं येन च द्विज ।। विधिना ब्रूहि सकलं यथावत्प्रणतस्य मे ।।२।। ऋषिरुवाच ।। इदं रहस्यं परममनाख्येयं प्रचक्षते ।। भक्तोऽसीति न मे किञ्चित्तवावाच्यं नराधिप ।।३।। सर्वस्याद्या महालक्ष्मीस्त्रिगुणा परमेश्वरी ।।

जो स्वरूप है, तथा जिस विधि से आराधना करनी चाहिये, यह सब पूरा-पूरा मुझ विनीत को बतलाइये ।।२।। श्री सुमेधा ऋषि कहते हैं हे नराधिप ! राजन् सुरथ ! यह रहस्य ( प्राधानिक

रहस्य) परमगुप्त अर्थात् किसी से कहने योग्य नहीं, कहा गया है, किन्तु तुम भक्त हो, अतः तेरे लिये ऐसा कोई विषय नहीं है जिसे मैं न कह दूँ ॥३॥ वह परमेश्वरी सभी की आदिकारण महालक्ष्मी रूप हैं, सत्व, रज, तम तीनों गुणों से युक्त हैं, लक्ष्य तथा अलक्ष्य रूपवाली हैं एवं

लक्ष्यालक्ष्यस्वरूपा सा व्याप्य कृत्स्नं व्यवस्थिता ॥४॥ मातुलिङ्गं गदां खेटं पानपात्रं च बिभ्रती ॥ नागं लिङ्गं च योनिं च बिभ्रती नृप मूर्द्धनि ॥५॥ तप्तकाञ्चनवर्णाभा तप्तकाञ्चनभूषणा ॥ शून्यं तदखिलं स्वेन पूरयामास तेजसा ॥ ६ ॥ शून्यं तदखिलं लोकं विलोक्य परमेश्वरी ॥

सम्पूर्ण जगत् को व्याप्त कर बैठी हुई हैं ॥४॥ हे राजन्! वह हाथों में मातुलिंग गदा, खेट और मदिरा का पान-पात्र धारण करती हुई तथा शिर पर सर्प, लिंग और योनि को धारण कर ॥५॥ तपाये हुए (शुद्ध) सुवर्णों के भूषणों से भूषित शरीरवाली तथा तप्त सुवर्ण के समान तेजवाली देवी ने अपने तेजसे सम्पूर्ण आकाश को प्रकाशपूर्ण कर दिया ॥६॥ उस परमेश्वरी ने सब लोक को

शून्य देखकर केवल तमोगुण प्रधान एक दूसरा रूप धारण किया ।।७।। वह देवी कज्जल की राशि-से दाँतों से युक्त सुन्दर मुखवाली और बड़े-बड़े नेत्रोंवाली, पतली कमर की नारी (स्त्री) रूपसे प्रकट हुई।।८।।खड्ग,पान-पात्र,सिर तथा खेट नामक अस्त्रों से अलङ्कृत चार भुजावाली

बभार रूपमपरं तमसा केवलेन हि।।७।। सा भिन्नाञ्जनसङ्काशा दंष्ट्राङ्कित वरानना ।। विशाललोचना नारी बभूव तनुमध्यमा ।।८।। खड्गपात्रशिरः खेटैरलङ्कृतचतुर्भुजा।।कबन्धहारंशिरसा बिभ्राणाऽहिशिरःस्रजम्।।९।। सा प्रोवाच महालक्ष्मीं तामसी प्रमदोत्तमा ।। नाम कर्म च मे मातर्देहि तुभ्यं नमो नमः ।।१०।। तां प्रोवाच महालक्ष्मीस्तामसीं प्रमदोत्तमाम् ।।

और सिरसे (गलेमें) कबन्धों (नरमुण्डों) कीहारतथा सर्पों के शिर की माला पहनेहुई थीं।।९।। सभी स्त्रियों में श्रेष्ठ वह तामसी (तमोगुणयुक्त) देवी श्री महालक्ष्मी से बोलीं कि हे मातः! तुम्हें नमस्कार है, माता! मेरे नाम तथा कर्म का निर्देश करो।।१०।। उत्तम स्त्री रूपिणी उस तामसी

से महालक्ष्मी बोलीं—मैं तुम्हारे नामों को तथा जितने तुम्हारे कार्य हैं, उनको बताती हूँ ।।११।। महामाया, महाकाली, महामारी, क्षुधा, तृषा, निद्रा, तृष्णा, एकवीरा, कालरात्रि तथा दुरत्यया ।।१२।।ये कर्म के अनुसार तुम्हारे नाम हैं, इन नामों से तुम्हें जानकर तुम्हारे कर्मों को जो पढ़ता

ददामि तव नामानि यानि कर्माणि तानि च ।।११।। महामाया महाकाली महामारी क्षुधा तृषा ।। निद्रा तृष्णा चैकवीरा कालरात्रिर्दुरत्यया ।।१२।। इमानि तव नामानि प्रतिपाद्यानि कर्मभिः ।। एभिः कर्माणि ते ज्ञात्वा योऽधीते सोऽश्नुते सुखम् ।।१३।। तामित्युक्त्वा महालक्ष्मीः स्वरूपमपरं नृप ।। सत्त्वाख्येनातिशुद्धेन गुणेनेन्दुप्रभं दधौ ।। १४ ।। अक्षमालाङ्कुशधरा वीणापुस्तकधारिणी ।। सा बभूव वरा नारी नामान्यस्यै च

है वह सुख का उपभोग करता है ।।१३।।इस प्रकार उस तामसी देवी से कहकर महालक्ष्मी देवी ने विशुद्ध सतोगुण से युक्त तथा चन्द्रकान्ति-सा दूसरा रूप धारण किया।।१४।।वह हाथों में अक्ष-

माला और अंकुश को धारण किये, वीणा और पुस्तक को धारण कर श्रेष्ठ नारी के रूप में प्रकट हुई। इनका भी नाम निर्देश महालक्ष्मी देवी ने किया ॥१५॥ जैसे--महाविद्या, महावाणी, भारती, वाक् सरस्वती, आर्या, ब्राह्मी, कामधेनु, बीजगर्भा और अधीश्वरी ॥१६॥ इसके बाद

सा ददौ ॥१५॥ महाविद्या महावाणी भारती वाक्सरस्वती ॥ आर्या ब्राह्मी कामधेनुर्बीजगर्भा च धीश्वरी ॥१६॥ अथोवाच महालक्ष्मीर्महाकालीं सरस्वतीम् ॥ युवां जनयतां देव्यौ मिथुने स्वानुरूपतः ॥१७॥ इत्युक्त्वा ते महालक्ष्मीः ससर्ज मिथुनं स्वयम् ॥ हिरण्यगर्भौ रुचिरौ स्त्रीपुंसौ कमलासनौ ॥१८॥ ब्रह्मन्विधेविरिञ्चेति धातरित्याह तं नरम् ॥

महालक्ष्मी ने उस काली (तामसी) तथा सरस्वती को आज्ञा दी कि तुम दोनों अपने स्वरूप के अनुसार स्त्री-पुरुष का जोड़ा पैदा करो ॥१७॥ उन दोनों से ऐसा कहकर महालक्ष्मी ने स्वयं एक जोड़ा पैदा किया। वह जोड़ा कमल के आसन पर बैठे हुए हिरण्यगर्भमय सुन्दर स्त्री-

पुरुषों का था ॥१८॥ माता महालक्ष्मी ने उस पुरुष को हे ब्रह्मन्! हे विधे! हे विरिञ्च! हे धातः! इन नामों से तथा उस स्त्री को हे श्रीः! हे पद्मे! हे कमले! हे लक्ष्मि इन नामों से सम्बोधित किया ॥१९॥ और महाकाली तथा सरस्वती ने भी एक ही साथ दो जोड़े पैदा

श्रीः पद्मे कमले लक्ष्मीत्याह माता च तां स्त्रियम् ॥१९॥ महाकाली भारती च मिथुने सृजतःसह ॥ एतयोरपि रूपाणि नामानि च वदामि ते ॥२०॥ नीलकण्ठं रक्तबाहुं श्वेताङ्गं चन्द्रशेखरम् ॥ जनयामास पुरुषं महाकाली सितां स्त्रियम् ॥ २१ ॥ स रुद्रः शङ्करः स्थाणुः कपर्दी च त्रिलोचनः ॥ त्रयी विद्या कामधेनुः सा स्त्री भाषाक्षरा स्वरा ॥ २२ ॥

किये। हे राजन्! उन दोनों के भी रूप तथा नाम तुमसे कहता हूँ ॥२०॥ महाकाली ने नीलकण्ठ, रक्तबाहु, श्वेताङ्ग और चन्द्रशेखर नामक पुरुष को तथा एक गौरी स्त्री को उत्पन्न किया ॥२१॥ वह पुरुष रुद्र (देखने में भयङ्कर) शङ्कर (कल्याण करनेवाला), कपर्दी (हाथ

में कपालधारी) त्रिलोचन (तीन नेत्रवाला) तथा स्त्री त्रयी (वेदत्रयी) विद्या, कामधेनु (इच्छित को देनेवाली) तथा भाषा एवं अक्षररूपा और स्वर (उदात्त आदि) रूपा थी ॥२२॥ सरस्वती ने भी गौरवर्ण की स्त्री तथा कृष्ण वर्ण का पुरुष उत्पन्न किया, उन दोनों के भी नाम मैं

सरस्वती स्त्रियं गौरीं कृष्णं च पुरुषं नृप ॥ जनयामास नामानि तयोरपि वदामि ते ॥२३॥ विष्णुः कृष्णो हृषीकेशो वासुदेवो जनार्दनः ॥ उमा गौरी सती चण्डी सुन्दरी सुभगा शिवा ॥२४॥ एवं युवतयः सद्यः पुरुषत्वं प्रपेदिरे ॥ चक्षुष्मन्तोऽनुपश्यन्ति नेतरेऽतद्विदो जनाः ॥२५॥ ब्रह्मणे प्रददौ पत्नीं महालक्ष्मीर्नृपत्रयीम् ॥ रुद्राय गौरीं वरदां वासुदेवाय

तुमसे कहता हूं ॥२३॥ पुरुष के नाम—विष्णु, कृष्ण, हृषीकेश, वासुदेव और जनार्दन। तथा स्त्री के नाम उमा, गौरी, सती, चण्डी, सुन्दरी, सुभगा और शिवा आदि पड़े ॥२४॥ इस प्रकार तीनों युवतियां भी तत्काल पुरुषरूप हो गयीं, उन्हें आंख (दिव्य दृष्टि) वाले ही देख पाते हैं पर मनुष्य

(अज्ञानी) जो उन्हें नहीं जानते वे नहीं देख पाते ॥२५॥ हे नृप! महालक्ष्मी ने वेदत्रयी रूप पत्नी ब्रह्मा को, वर देनेवाली गौरी शंकर को और लक्ष्मी श्री कृष्ण (विष्णु) को दे दी ॥२६॥ ब्रह्मा ने सरस्वती के साथ मिलकर एक अण्डा पैदा किया और गौरी के साथ मिलकर बलवान शंकर ने

च श्रियम् ॥ २६ ॥ स्वरया सह सम्भूय विरञ्चयोऽण्डमजीजनत् ॥
बिभेद भगवान् रुद्रस्तद्गौर्या सह वीर्यवान् ॥२७॥ अण्डमध्ये प्रधा-
नादि कार्यजातमभून्नृप ॥ महाभूतात्मकं सर्वं जगत्स्थावरजङ्गमम्
॥२८॥ पुपोष पालयामास तल्लक्ष्म्या सह केशवः ॥ संजहार जगत्सर्वं
सह गौर्या महेश्वरः ॥२९॥ महालक्ष्मीर्महाराज सर्वसत्त्वमयीश्वरी ॥

उसे फोड़ा ॥२७॥ हे राजन् ! उस अण्ड (ब्रह्माण्ड) में से महत्व आदि एवं पञ्चभूतात्मक स्थावर जङ्गमरूप सम्पूर्ण जगत् उत्पन्न हुआ ॥ २८ ॥ लक्ष्मी के साथ भगवान् विष्णु ने उसको बढ़ाया, पुष्ट किया तथा पालन किया । गौरी के साथ महेश्वर ने सम्पूर्ण जगत्

का संहार किया ॥२९॥ हे महाराज! महालक्ष्मी, सभी जीवों की अधिष्ठात्री सर्वसमर्थ और निराकार एवं साकार रूपा हैं, वे ही अनेक रूपों तथा नामों को धारण करती हैं ॥३०॥ वह

निराकारा च साकारा सैव नानाभिधानभृत् ॥३०॥ नामान्तरैर्निरूप्यैषा नाम्ना नान्येन केनचित् ॥ ३१ ॥

॥ इति प्राधानिकरहस्यं समाप्तम् ॥

अपने (सत्य, चित्, ज्ञान एवं महामाया आदि) नाम भेदों से ही कही जा सकती हैं, दूसरे किसी प्रमाण से नहीं ॥ ३१ ॥

❀ इस प्रकार भगवती का प्राधानिक रहस्य पूरा हुआ ❀



# अथ वैकृतिकरहस्यम्

सुमेधा ऋषि कहते हैं—हे राजन्! मैंने तुमसे जो सात्त्विकी, राजसी और तामसी भेद से त्रिगुणा उस देवी का वर्णन किया है, वह देवी, शर्वा, चण्डिका, दुर्गा, भद्रा और भगवती

ऋषिरुवाच ॥ त्रिगुणा तामसी देवी सात्त्विकी या त्रिधोदिता ॥ सा शर्वा चण्डिका दुर्गा भद्रा भगवतीर्यते ॥१॥ योगनिद्रा हरेर्युक्ता महाकाली तमोगुणा॥मधुकैटभनाशार्थं यां तुष्टावाम्बुजासनः॥२॥दशवक्त्रा दशभुजा दशपादाञ्जनप्रभा॥विशालया राजमाना त्रिंशल्लोचनमालया

इन नामों से कही जाती हैं ॥१॥ तमोगुणा महाकाली श्रीविष्णु की योगनिद्रा कही जाती हैं, जिनकी स्तुति मधु-कैटभ के लिए ब्रह्मा ने की थी ॥ २ ॥ वह दश मुंहवाली, दश भुजा-

वाली और दश पैरोंवाली तथा काजल के समान काली हैं एवं विशाल अपने तीस नेत्रों की माला से शोभित हैं ॥३॥ हे राजन्! वह अपने फड़कनेवाले दाढ़ों तथा भयंकर दाँतों के कारण भयावनी मूर्तिवाली होती हुई भी भक्तों के लिए रूप, सौभाग्य, कान्ति और महाश्रियों की आकार-सी हैं

॥३॥ स्फुरद्दशनदंष्ट्रा सा भीमरूपापि भूमिप ॥ रूपसौभाग्यकान्तीनां सा प्रतिष्ठा महाश्रियां ॥४॥ खड्गबाणगदाशूलशंखचक्रभुशुण्डिभृत् ॥ परिघं कार्मुकं शीर्षं निश्च्योतद्रुधिरं दधौ ॥ ५ ॥ एषा सा वैष्णवी माया महाकाली दुरत्यया ॥ आराधिता वशीकुर्यात्पूजाकर्तुश्चराचरम् ॥ ६ ॥ सर्वदेवशरीरेभ्योयाऽऽविर्भूताऽमितप्रभा॥त्रिगुणा सा महालक्ष्मीःसाक्षा-

॥४॥ वह हाथों में खड्ग, बाण, गदा, शूल, शङ्ख, चक्र, भुशुण्डी, परिघ, धनुष और रक्त टपकता हुआ नर-मुण्ड धारण करती हैं॥५॥ऐसी वह दुरत्यया (दुःखसे पार की जानेवाली) विष्णुकी माया महाकालीरूपा देवी आराधना करने पर पूजा करनेवाले के वश में सम्पूर्ण जगत् को कर देती

हैं॥६॥ अतुल तेजवाली सब देवताओंके शरीर से प्रकट होकर जिसने महिषासुर को मारा था, वही त्रिगुणात्मिका साक्षात् महालक्ष्मी देवी हैं॥७॥ उनका मुख शुभ्र, भुजाएँ नीली, स्तनमण्डल अत्यन्त शुभ्र, चरण तथा कमर लाल, जंघा-जानू नीलवर्ण के हैं तथा स्वयं उन्मत्त-सी हैं॥८॥

न्महिषमर्दिनी ॥७॥ श्वेतानना नीलभुजा सुश्वेतस्तनमण्डला ॥ रक्तमध्या रक्तपादा नीलजंघोरुरुन्मदा ॥८॥ सुचित्रजघना चित्रमाल्याम्बरविभूषणा॥ चित्रानुलेपना कान्तिरूपसौभाग्यशालिनी ॥९॥ अष्टादशभुजा पूज्या सा सहस्रभुजा सती ॥ आयुधान्यत्र वक्ष्यन्ते दक्षिणाधःकरक्रमात् ॥१०॥ अक्षमाला च कमलं बाणोऽसिः कुलिशं गदा ॥ चक्रं

सुन्दर विचित्र जघनवाली तथा अनेक रंग की मालाएँ एवं अनेक चित्रांकित वस्त्रोंको धारण करती हैं। विचित्र (अवटन तथा चन्दन आदि अनेक सुगन्धित पदार्थ का) लेपन करनेवाली तथा शोभा, रूप, सौन्दर्य तथा सौभाग्य से युक्त हैं॥९॥ वह अठारह तथा हजार भुजावाली देवी पूजा के

योग्य हैं। उनके दाहिने तथा बायें हाथों के अस्त्रों के नाम क्रम से नीचे बताये जा रहे हैं॥१०॥ अक्षमाला, कमल, बाण, तलवार, वज्र, गदा, चक्र, त्रिशूल, फरसा, घंटा और फांस ॥११॥ तथा शक्ति, ढाल, धनुष, पान-पात्र और कमण्डलु, इन अस्त्रों से सुसज्जित (शोभित) हाथोंवाली

त्रिशूलं परशुः शंखो घंटा च पाशकः ॥११॥ शक्तिर्दण्डश्चर्म चापं पानपात्रंकमण्डलुः॥ अलङ्कृतभुजामेभिरायुधैः कमलासनाम् ॥१२॥ सर्वदेवमयीमीशां महालक्ष्मीमिमां नृप ॥ पूजयेत्सर्वलोकानां स देवानां प्रभुर्भवेत् ॥१३॥गौरीदेहात्समुद्भूता या सत्त्वैकगुणाश्रया॥साक्षात्सरस्वती प्रोक्ता शुम्भासुरनिबर्हिणी ॥१४॥ दधौ चाष्टभुजा बाणमुशले

कमल पर बैठी हुई॥१२॥ सर्व देवस्वरूपिणी एवं सबकी ईश्वरी इस महालक्ष्मी का हे नृप! (राजन्!) जो पूजन करेगा वह सभी लोकोंका तथा सभी देवताओं का भी स्वामी होगा॥१३॥ शुम्भ नामक असुर को मारनेवाली जो देवी केवल सत्त्वगुण से युक्त हो श्रीपार्वतीजी के शरीर से

प्रकट हुई थीं, वे साक्षात् सरस्वती कही गयी हैं ॥१४॥ हे पृथ्वीपते! (राजन्!) वे आठ भुजा-वाली हैं और सभी हाथों में क्रमशः बाण, मुशल, चक्र, शङ्ख, घण्टा, हल और धनुष धारण करती हैं ॥१५॥ ये देवी जो निशुम्भ का मान मर्दन करनेवाली तथा शुम्भ नामक असुर का संहार करनेवाली हैं, भक्ति से पूजित होने पर सर्वज्ञता को प्रदान करती हैं। (अर्थात् इनकी

शूलचक्रभृत् ॥ शङ्खं घण्टां लाङ्गलं च कार्मुकं वसुधाधिप ॥१५॥ एषा सम्पूजिता भक्त्या सर्वज्ञत्वं प्रयच्छति॥निशुम्भमथिनी देवी शुम्भासुर-निबर्हिणी ॥१६॥ इत्युक्तानि स्वरूपाणि मूर्तीनां तव पार्थिव ॥ उपासनं जगन्मातुः पृथगासां निशामय॥१७॥ महालक्ष्मीर्यदा पूज्या महाकाली

पूजा करनेवाला मनुष्य सब कुछ का जानकार-सा हो जाता है)॥१६॥ हे राजन्! इस प्रकार तुमसे महाकाली आदि तीनों मूर्तियों के स्वरूप बतलाये, अब जगन्माता महालक्ष्मी की एवं उन मूर्तियों की अलग-अलग उपासना (पूजा आदि का विधान) सुनो ॥१७॥ जब महालक्ष्मी की पूजा करनी हो तब महालक्ष्मी को बीच में स्थापित कर उनके दक्षिण ओर महाकाली की तथा

बायीं ओर महासरस्वती की पूजा करनी चाहिए, और उनके पीछे तीनों युगल देवों (ब्रह्मा, विष्णु, महेश) को स्थापित करना चाहिए ॥१८॥ बीच में (महालक्ष्मी के ठीक पीछे) सरस्वती के साथ ब्रह्मा की पूजा करे दाहिने तरफ गौरी के साथ शङ्कर की पूजा करे और बायीं ओर लक्ष्मी के साथ विष्णु की पूजा करे तथा इनके आगे (निम्न चिह्नवाली) तीनों देवियोंकी स्थापना तथा पूजा करनी

सरस्वती ॥ दक्षिणोत्तरयोः पूज्ये पृष्ठतो मिथुनत्रयम् ॥१८॥ विरञ्चिः स्वरया मध्ये रुद्रो गौर्य्या च दक्षिणे ॥ वामे लक्ष्म्या हृषीकेशः पुरतो देवतात्रयम् ॥ १९ ॥ अष्टादशभुजा मध्ये वामे चास्या दशानना ॥ दक्षिणेऽष्टभुजा लक्ष्मीर्महतीति समर्चयेत् ॥२०॥ अष्टादशभुजा चैषा

चाहिये॥१९॥ मध्य में अठारह भुजावाली महालक्ष्मी की पूजा करे, उनके बायें दस मुखोंवाली काली की पूजाकरे और दक्षिण भाग में आठ भुजावालीसरस्वतीकीपूजा करे इस प्रकार श्रीमहालक्ष्मी की पूजा करनी चाहिये॥२०॥ जब केवल अठारह भुजाओंवाली श्रीमहालक्ष्मी की या दश मुखवाली काली की या आठ भुजावाली सरस्वती की पूजा करनी हो तब ॥२१॥ सभी

अरिष्टों (विघ्नों वा दुःखों) के शमनार्थ दक्षिण भाग में काल की तथा वामभाग में मृत्यु की भी पूजा करनी चाहिये। जब शुम्भ नामक राक्षस का नाश करनेवाली आठ भुजावाली देवी की पूजा करनी हो, तब उनके साथ उनकी नौ (ब्राह्मी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, नारसिंही, ऐन्द्री, शिवदूती, चामुण्डा) नामक शक्तियों की और रुद्र तथा श्रीगणेशजी की भी पूजा करनी

यदा पूज्या नराधिप ॥ दशानना चाष्टभुजा दक्षिणोत्तरयोस्तदा ॥२१॥ कालमृत्यू च सम्पूज्यौ सर्वारिष्टप्रशान्तये॥यदा चाष्टभुजा पूज्या शुम्भासुरनिबर्हिणी ॥२२॥ नवास्याः शक्तयः पूज्यास्तथा रुद्रविनायकौ ॥नमो देव्या इति स्तोत्रैर्महालक्ष्मीं समर्चयेत्॥२३॥ अवतारत्रयार्चायां स्तोत्र-

चाहिये। महालक्ष्मी की पूजा "नमो देव्यै महादेव्यै शिवायै सततं नमः। नमः प्रकृत्यै भद्रायै नियताः प्रणताःस्म ताम्" इस मंत्र से उत्तम विधिपूर्वक करनी चाहिए॥२२-२३॥ महाकाली, महलाक्ष्मी और महासरस्वती इन तीनों देवियोंकीपूजामेंउन्हीं स्तोत्रोंऔरमंत्रोंका उपयोगकरना चाहिए जो कि उनके चरित्रमें आये हैं। महिषासुर का नाश करनेवाली अठारह भुजाओंवाली इस महालक्ष्मी

देवी की पूजा करनी चाहिये ।।२४।। क्योंकि ये ही महालक्ष्मी, महाकाली और महासरस्वती कही जाती हैं। ये ही पुण्यों तथा पापों की अधीश्वरी एवं सभी लोगों की ईश्वरी हैं ।।२५।। जिसने महिषासुर का अन्त (संहार) करनेवाली देवी की पूजा की है, वही संसार का स्वामी है। संसार का धारण तथा भरण-पोषण करनेवाली भक्तवत्सला (भक्त हैं प्रिय जिनके, भक्तों के प्रिय

मन्त्रास्तदाश्रयाः ॥ अष्टादशभुजा चैषा पूज्या महिषमर्दिनी ॥२४॥ महालक्ष्मीर्महाकाली सैव प्रोक्तासरस्वती॥ईश्वरी पुण्य पापानां सर्वलोकमहेश्वरी ॥२५॥ महिषान्तकरी येन पूजिता स जगत्प्रभुः ॥ पूजयेज्जगतां धात्रीं चण्डिकां भक्तवत्सलाम् ॥२६॥ अर्घ्यादिभिरलङ्कारैर्गन्धपुष्पैस्तथाक्षतैः ॥ धूपैर्दीपैश्चनैवेद्यैर्नानाभक्ष्यसमन्वितैः ॥२७॥ रुधिराक्तेन

हैं जो ऐसी) भगवती चण्डिका की पूजा करनी चाहिये ।।२६।। अर्घ्य आदि से, आभूषणों से, चन्दन से (गन्धों से), फूलों से, धूप, दीप एवं अनेक प्रकार के खाने योग्य उत्तम पदार्थों से युक्त नैवेद्यों से ।।२७।। और हे राजन् ! रक्त से भींगे हुए बलि के माँस से और मदिरा से पूजा

करनी चाहिये। किन्तु हे राजन्! रुधिर से तराबोर बलि तथा मांस द्वारा जो पूजा कही है वह ब्राह्मणों के लिये नहीं, क्योंकि ब्राह्मणों के लिए मद्य, मांस से पूजा करना कहीं भी नहीं कहा है। प्रणाम से, आचमनीय से, सुगन्धित चन्दन से, लवङ्ग-कपूर एवं पान आदि से भक्तिपूर्वक

बलिना मांसेन सुरया नृप ॥ प्रणामाचमनीयेन चन्दनेन सुगन्धिना ॥२८॥ सकर्पूरैश्च ताम्बूलैर्भक्तिभावसमन्वितैः ॥ वामभागेऽग्रतो देव्या-श्छिन्नशीर्षं महासुरम् ॥२९॥ पूजयेन्महिषं येन प्राप्तं सायुज्यमीशया ॥ दक्षिणे पुरतः सिंहं समग्रं धर्ममीश्वरम् ॥३०॥ वाहनं पूजयेद्देव्या धृतं

पूजा करनी चाहिये। देवीके सामने बायीं ओर कटे शिरवाले महिषासुर की पूजा करनी चाहिये, जिसने देवी के साथ (दैवी अस्त्रों द्वारा) सायुज्य प्राप्त कर लिया और देवी के सामने दाहिनी ओर सर्व प्रथम, देवी के वाहन धर्मस्वरूप सिंह की पूजा करनी चाहिये, जिसने स्थावर-जङ्गमय जगत् को धारण कर रक्खा है और बुद्धिमान् मनुष्य एकचित्त होकर उस देवी का स्तोत्र पाठ करे

॥ २८-३१ ॥ तत्पश्चात् दोनों हाथों को जोड़कर पूर्वोक्त इन तीनों (प्रथम, मध्यम, उत्तम) चरित्रों से देवी की स्तुति (गुणोत्कर्षवर्णन) करे। यदि एक चरित्र का पाठ करना हो तो मध्यम चरित्र का करना चाहिये न कि प्रथम या उत्तम का ॥३२॥ किसी चरित्र का आधा पाठ नहीं

येन चराचरम् ॥ कुर्याच्च स्तवनं धीमांस्तस्या एकाग्रमानसः ॥३१॥ ततः कृताञ्जलिर्भूत्वा स्तुवीत चरितैरिमैः॥ एकेन वा मध्यमेन नैकेनेतरयोरिह ॥३२॥ चरितार्धं तु न जपेज्जपञ्छिद्रमवाप्नुयात् ॥प्रदक्षिणा नमस्कारान् कृत्वा मूर्ध्नि कृताञ्जलिः ॥३३॥ क्षमापयेज्जगद्धात्रीं मुहुर्मुहुरतन्द्रितः॥ प्रतिश्लोकं च जुहुयात् पायसं तिलसर्पिषा ॥३४॥ जुहुयात्स्तोत्रमन्त्रैर्वा

करना चाहिये, आधे चरित्र का पाठ करने से अच्छा फल नहीं होता। देवी की प्रदक्षिणा एवं नमस्कार आदि करके हाथों को जोड़कर शिर पर करके मनुष्य आलस्य रहित हो जगत् को धारण करनेवाली देवी से बारम्बार अपने अपराधों की क्षमा-प्रार्थना करे। सप्तशती का प्रतिश्लोक

मंत्ररूप है, उससे तिल एवं घी मिली हुई खीर की आहुति दे ।।३२,३४।। अथवा स्तोत्ररूपी जो मंत्र हैं उन्हींसे श्रीचण्डिका देवी के लिए उत्तम हविष्य का हवन करे। फिर एकाग्रचित्त होकर श्रीमहालक्ष्मी के नाम-वाक्यों से देवी की पूजा करे ।।३५।। तत्पश्चात् इन्द्रियों को वश में करके हाथों को जोड़कर चण्डिका को नमस्कार करे और प्राण आदि वायुओं को प्राणायाम द्वारा

चण्डिकायै शुभंहविः ॥ भूयो नामपदैर्देवीं पूजयेत्सुसमाहितः ॥३५॥ प्रयतः प्राञ्जलिः प्रह्वः प्राणानारोप्य चात्मनि॥ सुचिरं भावयेदीशां चण्डिकां तन्मयो भवेत् ॥३६॥ एवं यः पूजयेद्भक्त्या प्रत्यहं परमेश्वरीम् ॥ भुक्त्वा कामान् यथाकामं देवीसायुज्यमाप्नुयात् ॥३७॥ यो न

रोककर देरतक अपने हृदयमें देवीकाध्यान करते-करते तन्मय (देवीमय) हो जाय।।३६।।जोमनुष्य प्रतिदिन इस प्रकार देवी का पूजन करता है, वह अपने मन अनुसार इस लोक के सभी सुख भोग कर अन्त में देवी की शरण में मिल जाता है।।३७।।जो उस भक्तवत्सला श्रीचण्डिका की पूजा नहीं

करता, उसके सारे पुण्यों को परमेश्वरी जलाकर राख कर देती हैं।। ३८।। इसलिये हे राजन्! तुम

पूजयते नित्यं चण्डिकां भक्तवत्सलाम् ॥ भस्मीकृत्यास्य पुण्यानि निर्दहेत् परमेश्वरी ॥३८॥ तस्मात् पूजय भूपाल सर्वलोकमहेश्वरीम् ॥ यथोक्तेन विधानेन चण्डिकां सुखमाप्स्यसि ॥ ३९ ॥

सभी लोकों की महेश्वरी देवी चण्डिका की पूजा विधिपूर्वक करो। उससे तुम्हें सुख मिलेगा ।। ३९।।

❀ इस प्रकार वैकृतिक-रहस्य-भाषाटीका समाप्त हुई ❀



# अथ मूर्तिरहस्यम्

श्रीसुमेधा ऋषि बोले——हे राजन् ! नन्द के यहाँ पैदा होने वाली जो नन्दा नाम की भगवती होंगी वे देवी भक्तिपूर्वक स्तुति एवं पूजा करने से तीनों लोकों को उस भक्त के वश में कर देती हैं ॥१॥ वह देवी उत्तम सुवर्ण के समान चमकती हुई कान्तिवाली हैं । और (आग

**ऋषिरुवाच ॥ नन्दा भगवती नाम या भविष्यति नन्दजा ॥ सा स्तुता पूजिता भक्त्या वशीकुर्याज्जगत्त्रयम् ॥१॥ कनकोत्तमकान्तिः सा सुकान्तिकनकाम्बरा ॥ देवीकनकवर्णाभा कनकोत्तमभूषणा ॥ २ ॥ कमलाङ्कुशपाशाब्जैरलङ्कृतचतुर्भुजा ॥ इन्दिरा कमला लक्ष्मीः सा**

में तपाये गये) चमकीले सुवर्ण के समान सुन्दर वस्त्रों को एवं सुवर्ण के उत्तम आभूषणों को धारण करनेवाली, सुवर्ण के समान तेजवाली हैं॥२॥वे देवी कमल, अङ्कुश, फाँस और शंखसे सुशोभित चार भुजाओं वाली हैं तथा इन्दिरा, कमला, लक्ष्मी, श्री और रुक्माम्बुजासना (सुवर्ण

रचित कमल के आसन पर बैठनेवाली) आदि नामों से कही जाती हैं ।।३।। हे अनघ ! (पाप रहित) राजन् ! पहले मैंने रक्तदन्तिका नामसे जिन देवीको बताया है, उनके स्वरूप का वर्णन करूँगा । वह सब तरह के भयों का नाश करनेवाला है ।।४।। वह देवी लाल वस्त्र धारण करनेवाली, लाल शरीरवाली एवं सभी अङ्गों में लाल-लाल आभूषण धारण करनेवाली हैं । लाल-

श्रीरुक्माम्बुजासना ।।३।। या रक्तदन्तिका नाम देवी प्रोक्ता मयाऽनघ ।। तस्याः स्वरूपं वक्ष्यामि शृणु सर्वभयापहम् ।।४।। रक्ताम्बरा रक्तवर्णा रक्तसर्वाङ्गभूषणा ।। रक्तायुधा रक्तनेत्रा रक्तकेशाति भीषणा ।।५।। रक्ततीक्ष्णनखा रक्तदशना रक्तदन्तिका ।। पतिं नारीवानुरक्ता देवी भक्तं

लाल अस्त्र-शस्त्रोंवाली, लाल-लाल नेत्रोंवाली, लाल बालोंवाली एवं अत्यन्त भयंकर रूपवाली, लाल एवं अत्यन्त तीखे नखों से युक्त एवं लाल दाँतोंवाली हैं अत: रक्तदन्तिका कही जाती हैं । जैसे स्त्री अपने पुरुष में प्रेम रखती है, वैसे ही वह देवी भक्त के स्नेह में बँधी रहती हैं ।।५-६।। वे पृथ्वी के समान विशाल हैं । सुमेरुपर्वत के समान दो स्तनोंवाली हैं । वे लम्बे चौड़े

अत्यन्त स्थूल एवं अति सुन्दर हैं अति कठिन, अत्यन्त शोभा से युक्त हैं। वे दोनों स्तन सभी आनन्दों के सागर हैं। सभी कामनाओं के देनेवाले दोनों स्तनों को देवी अपने भक्तों को पिलाती हैं ॥७-८॥ वे देवी अपनी भुजाओं से खड्ग, पान-पात्र, मुसल और हल नामक अस्त्र-शस्त्रों को

भजेज्जनम् ॥६॥ वसुधेव विशाला सा सुमेरुयुगलस्तनी ॥ दीर्घौ लम्बावतिस्थूलौ तावतीवमनोहरौ ॥७॥ कर्कशावतिकान्तौ तौ सर्वानन्दपयोनिधी ॥ भक्तान् सम्पाययेद्देवी सर्वकामदुघौ स्तनौ ॥८॥ खड्गपात्रं च मुसलं लाङ्गलं च बिभर्त्ति सा ॥ आख्याता रक्त चामुण्डा देवी योगीश्वरीति च ॥९॥ अनया व्याप्तमखिलं जगत्स्थावरजङ्गमम् ॥ इमां यः पूजयेद्भक्त्या स व्याप्नोति चराचरम् ॥१०॥ अधीते य इमं नित्यं

धारण करती हैं, वे देवी रक्तचामुण्डा और योगीश्वरी नाम से प्रसिद्ध हैं ॥९॥ इन देवी से सम्पूर्ण चराचर जगत् व्याप्त है। जो मनुष्य भक्ति-पूर्वक इस देवीकी पूजा करता है, वह भी सम्पूर्णजगत् में व्याप्त (विख्यात) हो जाता है ॥१०॥ प्रतिदिन जो मनुष्य श्रीरक्तदन्तिका देवी का यह स्तोत्र

(गुण वर्णन) पढ़ता है, उसकी सेवा रक्षा देवी इस प्रकार करती है जैसे अपने अत्यन्त प्रिय पति की सेवा तथा रक्षा उसकी स्त्री करती है।।११।। श्रीशाकम्भरीदेवीके शरीरका रङ्ग नीला है। उसकी आँखें नील कमल के समान हैं। नाभि नीची है एवं त्रिवली (सुन्दरता द्योतक तीन रेखाओं) से युक्त सूक्ष्म कटि भागवाली हैं।।१२।। अत्यन्त कठिन, बराबर गोल, ऊँचे, मोटे और मांसल स्तनों वाली

रक्तदन्त्या वपुः स्तवम्।। तं सा परिचरेद्देवी पतिं प्रियमिवाङ्गना।।११।।
शाकम्भरीनीलवर्णानीलत्पलोविलोचना।।गम्भीरनाभिस्त्रिवलीविभूषित-
तनूदरी ।।१२।। सुकर्कशसमोत्तुङ्गवृत्तपीनघनस्तनी।। मुष्टिं शिलीमुखा-
पूर्णकमलंकमलालया।।१३।। पुष्पपल्लवमूलादिफलाढ्यं शाकसञ्चयम्।।

हैं, वे कमल पर बैठती हैं। उनकी मुठ्ठी में कमल का फूल रहता है, जोकि भंवरों से घिरा रहता है, (वा बाणों से उनकी मुट्ठी भरी रहती है)।।१३।। एवं फूल, पक्लव, कन्द-मूल आदि अनेक फलों से युक्त, इच्छित अनेक रसों से परिपूर्ण एवं भूख, प्यास, मृत्यु और बुढ़ापा को दूर करनेवाले शाक-समूह से उन देवी की मुट्ठी परिपूर्ण है, (अर्थात् यह सभी उनके हाथ में है)।।१४।। वे परमेश्वरी

अत्यन्त तेजस्वी धनुषको धारण करती हैं। वे ही देवी शाकम्भरी हैं, शताक्षी हैं और दुर्गानाम से भी वे ही कही जाती हैं।।१५।।वे ही महान् आपत्तियों और महाशोक को दूर करनेवाली एवं दुष्टों को दमन करनेवाली हैं। उनके उमा, गौरी, पती, चण्डी, सुन्दरी, सुभगा और सुभा ये नाम

काम्यानन्तरसैर्युक्तं क्षुत्तृण्मृत्युजरापहम्।।१४।। कार्मुकं च स्फुरत्कान्ति बिभ्रती परमेश्वरी।। शाकम्भरी शताक्षी सा सैव दुर्गा प्रकीर्तिता।।१५।। विशोका दुष्टदमनी शमनीदुरितापदाम्।।उमा गौरीसती चण्डी कालिका सापिपार्वती।।१६।।शाकम्भरींस्तुवन्ध्यायञ्जपन्सम्पूजयन्नमन्।। अक्षय्य-मश्नुतेशीघ्रमन्नपानामृतंफलम्।।१७।। भीमाऽपिनीलवर्णासा दंष्ट्रादशन-भासुरा।।विशाललोचना नारीवृत्तपीनपयोधरा।।१८।।चन्द्रहासं च डमरुं

हैं।।१६।। श्री शाकम्भरी देवी की स्तुति, ध्यान, जप, पूजन और नमस्कार करनेवाला मनुष्य शीघ्र ही अन्न, जल और अमृतरूपी अक्षय (नहीं नष्ट होनेवाले) फल भोगता है (प्राप्त करता है), ।।१७।। भीमा देवी भी नीलवर्ण की हैं, उनकी दाढ़ें तथा दाँत अत्यन्त सुन्दर हैं वे बड़े-बड़े,

नेत्रोंवाली और गोल एवं मोटे स्तनवाली है ।।१८।। वे अपने हाथों में चन्द्रहास नामक अस्त्र, डमरु और पानपात्र को धारण करती हैं । वे ही एकवीरा कालरात्रि और कामदा नाम से कही (पूजा) गयी हैं ।।१९।। भ्रामरी देवी अनेक वर्णों से युक्त (अनेक रंगवाली) हैं । वे इतनी ही तेजस्विनी हैं कि उनकी ओर देखने पर आँखें नहीं ठहरतीं (वा कोई उन्हें दबा नहीं सकता) उनका अनु-

पानपात्रं च बिभ्रती ।। एकवीरा कालरात्रिःसैवोक्ता कामदा स्तुता ।।१९।।
तेजोमण्डलदुर्दर्शा भ्रामरी चित्रकान्तिभृत् ।। चित्रानुलेपना देवी चित्रा-
भरणभूषिता।।२०।। चित्रभ्रमरपाणिः सा महामारीति गीयते।। इत्येता-
मूर्त्तयो देव्या व्याख्याता वसुधाधिप ।।२१।। जगन्मातुश्चण्डिकायाः

लेपन (शृङ्गार सामग्री अङ्गरागादि) अनेक प्रकार का है और वस्त्र भी अनेक प्रकार का और अनेक रङ्ग का पहनती हैं ।।२०।। चित्रभ्रमरपाणि और महामारी आदि नामों से उनका गुणगान किया जाता है । हे राजन् ! इस प्रकार जगत् की माता उस चण्डिका देवी की इतनी मूर्तियाँ बतायी गयी हैं । वे मूर्तियाँ कामधेनु के समान सभी इच्छाओं को पूरा करनेवाली हैं यह रहस्य

अत्यन्त उत्तम है, तुम जिस किसी से कहना नहीं।। २१-२२।। उन दिव्य-मूर्तियोंका व्याख्यान अभीष्ट देनेवाला है। इसलिये तुम हर प्रकार से सदा उस देवी का जप करो।। २३।। मंत्रों के केवल पाठमात्र से मनुष्य सात जन्मों के लिए (एकत्रित) ब्रह्महत्या आदि के समान घोर पातकों से एवं सभी

कीर्तिताः कामधेनवः।। इदं रहस्यं परमं न वाच्यं यस्य कस्यचित् ।।२२।।
आख्यानं दिव्यमूर्तीनामभीष्टफलदायकम् ।। यस्मात्सर्वप्रयत्नेन देवीं जप
निरन्तरम्।।२३।।सप्तजन्मार्जितैर्घोरैर्ब्रह्महत्यासमैरपि।। पाठमात्रेणमंत्राणां
मुच्यते सर्वकल्मषैः।।२४।। देव्या ध्यानंमया ख्यातं गुह्याद्गुह्यतरं महत् ।।
तस्मात् सर्वप्रयत्नेन सर्वकामफलप्रदम् ।।२५।।इति मूर्तिरहस्यंसमाप्तम् ।।

कल्मषोंसे मुक्त हो जाता है।। २४।।इसलिए पूर्ण प्रयत्न से मैंने देवीके गोपनीय एवं सभी कामनाओं को देनेवाले ध्यान का वर्णन किया है।। २५।। हे राजन्! इन देवी की कृपा से तुम सर्वमान्य हो जाओगे। देवी सभी रूपवालीहैं, समस्त जगत् देवीमय हैं, मैं विश्वरूपा देवीको नमस्कार करता हूं।

।। इस प्रकार मूर्तिरहस्य भाषा टीका पूरी हुई।।

# क्षमा-प्रार्थना

अपराधसहस्राणि क्रियन्तेऽहर्निशं मया ।
दासोऽयमिति मां मत्वा क्षमस्व परमेश्वरि ॥ १ ॥
आवाहनं न जानामि न जानामि विसर्जनम् ।
पूजां चैव न जानामि क्षम्यतां परमेश्वरि ॥ २ ॥
मन्त्रहीनं क्रियाहीनं भक्तिहीनं सुरेश्वरि ।

परमेश्वरी! मेरे द्वारा रात-दिन सहस्त्रों अपराध होते रहते हैं। 'यह मेरादास है'-यह समझकर मेरे उन अपराधोंको तुम कृपापूर्वक क्षमा करो। १। परमेश्वरी! मैं आवाहन नहीं जानता, विसर्जन करना नहीं जानता तथा पूजा करनेका ढंग भी नहीं जानता। क्षमा करो ॥ २ ॥ देवी सुरेश्वरी! मैंने जो मन्त्रहीन, क्रियाहीन और भक्तिहीन पूजन किया है वह सब आपकी कृपासे पूर्ण

यत्पूजितं मया देवि परिपूर्णं तदस्तु मे ॥ ३ ॥
अपराधशतं कृत्वा जगदम्बेति चोच्चरेत् ।
यां गतिं समवाप्नोति न तां ब्रह्मादयः सुराः ॥ ४ ॥
सापराधोऽस्मि शरणं प्राप्तस्त्वां जगदम्बिके ।
इदानीमनुकम्प्योऽहं यथेच्छसि तथा कुरु ॥ ५ ॥
अज्ञानाद्विस्मृतेर्भ्रान्त्या यन्न्यूनमधिकं कृतम् ।

हो ॥ ३ ॥ सैंकड़ों अपराध करके भी जो तुम्हारी शरण में जा 'जगदम्ब' कहकर पुकारता है, उसे वह गति प्राप्त होती है, जो ब्रह्मादि देवताओं के लिये भी सुलभ नहीं है ॥ ४ ॥ मैं अपराधी हूँ, किन्तु तुम्हारी शरण में आया हूँ, इस समय दया का पात्र हूँ, तुम जैसा चाहो, करो ॥ ५ ॥ देवि! परमेश्वरी! अज्ञानसे, भूलसे अथवा बुद्धि भ्रान्त होनेके कारण मैंने

तत्सर्व क्षम्यतां देवि प्रसीद परमेश्वरि ।। ६ ।।
कामेश्वरि जगन्मातः सच्चिदानन्दविग्रहे ।
गृहाणार्चामिमां प्रीत्या प्रसीद परमेश्वरि ।। ७ ।।
गुह्यातिगुह्यगोप्त्री त्वं गृहाणास्मत्कृतं जपम् ।
सिद्धिर्भवतु मे देवि त्वत्प्रसादात्सुरेश्वरि ।। ८ ।।

जो न्यूनता या अधिकता कर दी हों, वह सब क्षमा करो और प्रसन्न होओ ।। ६ ।। सच्चिदानन्दस्वरूपा परमेश्वरी! तुम प्रेमपूर्वक मेरी यह पूजा स्वीकार करो और मुझपर प्रसन्न रहो ।। ७ ।। देवी सुरेशवरी! तुम गोपनीय से भी गोपनीय वस्तुकी रक्षा करनेवाली हो। मेरे निवेदन किये हुए इस जपको ग्रहण करो। तुम्हारी कृपा से मुझे सिद्धि प्राप्त हो ।। ८ ।।

# अथ दुर्गापदुद्धारस्तोत्रम्

**नमस्ते शरण्ये शिवे सानुकम्पे नमस्ते जगद्व्यापिके विश्वरूपे ।**
**नमस्ते जगद्वन्दयपादारविन्दे नमस्ते जगत्तारिणी त्राहि दुर्गे ।। १ ।।**

हे शिवे! भक्तों को शरण देनेवाली तुम्हें नमस्कार है। हे दया करनेवाली सम्पूर्ण जगत् में व्यापक विश्वरूप तुम्हें नमस्कार है। संसार से तुम्हारे चरण कमल वन्दित हैं तुम्हें नमस्कार है। संसार के आवागमन से छुड़ाने वाली दुर्गे देवी रक्षा कर तुम्हें नमस्कार है।। १ ।।

**नमस्ते जगच्चिन्त्यमानस्वरूपे नमस्ते महायोगिनी ज्ञानरूपे ।**
**नमस्ते नमस्ते सदानन्दरूपे नमस्ते जगत्तारिणी त्राहि दुर्गे ।। २ ।।**

चिन्त्यमानस्वरूप जगत् के चराचर में व्याप्त तुम्हें नमस्कार है, हे महायोग विज्ञान (ब्रह्मज्ञान) स्वरूप तुम्हें नमस्कार है। हे सत्य आनन्दस्वरूप तुम्हें नमस्कार है। हे संसार के आवागमन को छुड़ानेवाली तुम्हें नमस्कार है। दुर्गे रक्षा कर ।। २ ।।

अनाथस्य दीनस्य तृष्णातुरस्य भयार्तस्य भीतस्य बद्धस्य जन्तोः।
त्वमेका गतिर्देवि निस्तारकर्त्री नमस्ते जगत्तारिणी त्राहि दुर्गे ॥ ३ ॥

अनाथ, दीन, तृष्णा में भ्रमण करनेवाले, भय से दुखी डरे हुए, बन्धन में पड़े हुए जीव को पार करने के लिए हे देवि तू एक ही है। जगत् के आवागमन को छुड़ानेवाली तुम्हें नमस्कार है। दुर्गे रक्षा कर ॥ ३ ॥

अरण्ये रणे दारुणे शत्रुमध्येऽनले सागरे प्रान्तरे राजगेहे।
त्वमेका गतिर्देवि निस्तारनौका नमस्ते जगत्तारिणी त्राहि दुर्गे ॥ ४ ॥

निर्जन वन में दारुण युद्ध में, शत्रुओं के मध्य में, जल में, संकट में, राजद्वार में, अंधकार आदि स्थानों में सहायता करने वाली कारणस्वरूप एक तू ही गति है तुम्हें नमस्कार है, हे संसार के आवागमन को छुड़ाने वाली तुम्हें नमस्कार है। दुर्गे रक्षा कर ॥ ४ ॥

**अपारे महादुस्तरेऽत्यन्तघोरे विपत्सागरे मज्जतां देहभाजाम् ।**
**त्वमेका गतिर्देवि निस्तारहेतुर्नमस्ते जगत्तारिणी त्राहि दुर्गे ।। ५ ।।**

जो पार न हो सके अत्यन्त दुस्तर धीर विपत्तियों के समुद्र में डूबे हुए मनुष्यों के लिये तू ही एक नौकारूप पार करने की गति है, तुम्हें नमस्कार है। हे संसार के आवागमन को छुड़ानेवाली तुम्हें नमस्कार है। दुर्गे रक्षा कर ।। ५ ।।

**नमश्चण्डिके चण्डदुर्दण्डलीला समुत्खण्डिताखण्डिता-शेषशत्रो। त्वमेका गतिर्देवि निस्तारबीजं नमस्ते जगत्तारिणी त्राहि दुर्गे ।। ६ ।।**

हे चंडिके! तुम्हें नमस्कार! चंड आदि भयंकर जो राक्षस हैं और इन्द्र के अशेष शत्रुओं का नाश करनेवाली तू ही एक गति समस्त विघ्नों को हरनेवाली तुम्हें नमस्कार है। हे संसार के आवागमन को छुड़ानेवाली तुम्हें नमस्कार है। दुर्गे रक्षा कर ।। ६ ।।

त्वमेवाघमावाधृतासत्यवादिनि जाताजिता क्रोधनात् क्रोध-निष्ठा। इडा-पिंगला त्वं सुषुम्णा च नाडी नमस्ते जगत्तारिणी त्राहि दुर्गे ।। ७ ।।

तू ही एक हमेशा सेवा करानेवाली सत्यवादिनी और क्रोधकरनेवालों में एक ही क्रोध की निष्ठा है। इड़ा (सूर्य स्वर) पिंगला (चन्द्र स्वर) सुषुम्ना (दोनों मिले स्वर) नाड़ी रूप तू ही है, तुम्हें नमस्कार है। हे संसार के आवागमन को छुड़ानेवाली तुम्हें नमस्कार है। दुर्गे रक्षा कर ।। ७ ।।

नमो देवि दुर्गे शिवे भीमनादे सरस्वत्य-रुन्धत्यमोघस्वरूपे। विभूतिः शची कालरात्रिः सती त्वं नमस्ते जगत्तारिणी त्राहि दुर्गे ।। ८ ।।

हे देवि! हे दुर्गे! हे शिवे! हे भीमनादे! (भयंकर शब्दवाली) नित्य प्रति सब सिद्धि प्रदान करनेवाली सज्जनों की विभूति कालरात्रि स्वरूप तुम्हें नमस्कार है। -हे संसार के आवागमन को छुड़ानेवाली तुम्हें नमस्कार है। दुर्गे रक्षा कर ।। ८ ।।

शरणमसि सुराणां सिद्धविद्याधराणां मुनिमनुजपशूनां दस्युभिस्त्रासितानाम्। नृपतिगृहगतानां व्याधिभिः पीड़ितानां त्वमसि शरणमेका देवि दुर्गे प्रसीद ।। ९ ।।

देवता, सिद्ध, विद्याधर, मुनि, उत्तम राक्षस, बीमारी से सताये हुए, राजा के बन्दीगृह में गये हुए, चोरों से सताये हुए मनुष्यों की रक्षा करने वाली तुम्हे नमस्कार है। हे देवि! हे दुर्गे! तू एक ही है प्रसन्न हो ।। ९ ।।

इदं स्तोत्रं मया प्रोक्तमापदुद्धारहेतुकम्। त्रिसन्ध्यमेकसंध्यं वा पठनाद् घोरसंकटात् ।। १० ।।

मुच्यते नात्र सन्देहो भुवि स्वर्गे रसातले। सर्वं वा श्लोकमेकं वा यः पठेद् भक्तिमान् सदा ।। ११ ।।

स सर्व दुष्कृतं त्यक्त्वा प्राप्नोति परमं पदम्। पठनादस्य देवेशि किं न सिध्यति भूतले ।। १२ ।।

स्तवराजमिमं देवि संक्षेपात् कथितं मया ।। १३ ।।

यह आपदुद्धाराष्टक स्तोत्र मैंने कहा है। इसका कोई भी जो तीन बार अथवा एक बार पाठ करेगा, वह निश्चय ही समस्त संकटों से मुक्त हो जाएगा, वह मर्त्यलोक, स्वर्गलोक अथवा रसातल किसी भी लोक में क्यों न रहता हो ।। १०-११ ।।

इस प्रकार से वह सब दुष्कृत त्यागकरके परमपद को प्राप्त होगा। इसके पाठ से भूतल पर कौनसी सिद्धि है जो नहीं मिलती। देवी का यह स्तवराज संक्षेप में मैंने कहा है।। १२-१३ ।।



# सिद्धकुञ्जिकास्तोत्रम्

शिव उवाच

**श्रृणु देवि! प्रवक्ष्यामि कुञ्जिकास्तोत्रमुत्तमम् । येन मन्त्रप्रभावेण चण्डीजापः शुभोभवेत् ।। १ ।। न कवचं नाऽर्गलास्तोत्रं कीलकं न रहस्यकम् । न सूक्तं नापि ध्यानं च न न्यासो न**

भगवान शिव ने पार्वती से कहा—हे देवी! मैं इस उत्तम कुञ्जिकास्तोत्र का वर्णन करता हूँ, जिस कुञ्जिका मन्त्र के प्रभाव से ही चण्डीपाठ शुभप्रद होता है ।। १ ।। कवच, अर्गला, कीलक और रहस्य दुर्गासप्तशती पाठ के लिए अत्यावश्यक हैं, लेकिन केवल कुञ्जिका स्तोत्र के पाठ मात्र से ही दुर्गासप्तशती पाठ का पूरा फल प्राप्त होता है। हे

च वार्चनम् ।। २ ।। कुञ्जिकापाठमात्रेण दुर्गापाठफलं लभेत् । अतिगुह्यतरं देवि! देवानामपि दुर्लभम् ।। ३ ।। गोपनीयं प्रयत्नेन स्वयोनिरिव पार्वती । मारणं मोहनं वश्यं स्तम्भनोच्चाटनादिकम् ।। ४ ।। पाठमात्रेण संसिद्ध्येत् कुञ्जिकास्तोत्रमुत्तमम् ।

मन्त्रः-ॐ ऐं ह्रीं क्लीं चामुण्डायै विच्चे । ॐ ग्लौं हुं क्लीं जूं सः ज्वालयज्वालयज्वाल ज्वल प्रज्वल-प्रज्वल ऐं ह्रीं क्लीं

देवी! यह कुञ्जिकास्तोत्र अत्यन्त गोपनीय एवं देवताओं के लिए भी दुर्लभ है ।। २-३ ।। अतः हे पार्वती! अपने गुप्तांग के सदृश इसे गुप्त ही रखना चाहिये । इस कुञ्जिकास्तोत्र के पाठमात्र से मारण, मोहन, वशीकरण, स्तम्भन तथा उच्चाटन आदि सभी कार्य सिद्ध हो जाते हैं ।। ४ ।।

चामुण्डायै विच्चे ज्वल हं सं लं क्षं फट् स्वाहा।

नमस्ते रुद्ररूपिण्यै नमस्ते मधुमर्दिनि। नमः कैटभहारिण्यै नमस्ते महिषार्दिनि ।। १ ।। नमस्ते शुम्भहन्त्र्यै च निशुम्भाऽसुरघातिनि ।। २ ।। जाग्रतं हि महादेवि! जपं सिद्धं कुरुष्व मे। ऐंकारी सृष्टिरूपायै ह्रींकारी प्रतिपालिका ।। ३ ।।

मन्त्र—'ॐ ऐं ह्रीं क्लीं चामुण्डायै विच्चे' से लेकर 'हं सं लं क्षं फट् स्वाहा' तक कुञ्जिका मन्त्र है।

कुञ्जिकास्तोत्र—शिवस्वरूपिणी, मधु-कैटभनाशिनी, महिषासुरघातिनी और शुम्भ-निशुम्भ नामक दैत्य को नष्ट करने वाली आपको नमस्कार है ।। १-२ ।। हे महादेवी! आप मेरे जप को सिद्ध करें। आप ऐं रूप से जगत् की उत्पत्ति, ह्रीं रूप से पालन, क्लीं रूप से 'संहार करने वाली, चामुण्डा रूप से चण्ड नामक दैत्य का वध करने वाली, यै स्वरूप से भक्तों को भीष्ट वर देने वाली तथा विच्चे रूप से अभय प्रदान करने वाली, नवार्ण मन्त्र स्वरूप वाली हे जगदम्बे! आप को नमस्कार है ।। ३-५ ।।

क्लींकारी कामरूपिण्यै बीजरूपे नमोऽस्तु ते। चामुण्डा चण्डघाती च यैकारी वददायिनी।।४।। विच्चे चाभयदा नित्यं नमस्ते मन्त्ररूपिणि।।५।। धां धीं धूं धूर्जटेः पत्नी वां वीं वूं वागधीश्वरी। क्रां क्रीं क्रूं कालिका देवि शां शीं शूं मे शुभं करु।।६।। हुं हुं हुंकाररूपिण्यै जें जं जं जम्भनादिनी। भ्रां भ्रीं भ्रूं भैरवी भद्रे भवान्यै ते नमो नमः।।७।।

धां धीं धूं स्वरूप धूर्जटी (शंकर) की पत्नी, वां वीं वूं स्वरूप वाग् (वाणी) की अधीश्वरी सरस्वती, क्रां क्रीं क्रूं रूपिणी कालिका, शां शीं शूं स्वरूपिणी शान्ति देवी! मेरा कल्याण करें। ।।६।। हुं हुं स्वरूपवाली हुंकाररूपिणी देवी, जं जं जं रूपिणी जम्भनादिनी देवी तथा भ्रां, भ्रीं भ्रूं स्वरूपवाली भैरवी, भद्रा तथा भवानी आपको

अं कं चं टं तं पं यं शं वीं दुं ऐं वीं हं क्षं धिजाग्रं धिजाग्रं त्रोटय त्रोटय दीप्तं कुरु कुरु स्वाहा।
पां पीं पूं पार्वती पूर्णा खां खीं खूं खेचरी तथा। म्लां म्लीं म्लूं मूलविस्तीर्णा-कुञ्जिकायै नमो नमः। सां सीं सूं सप्त-

बारम्बार नमस्कार है ॥७॥ 'अं कं चं टं तं॰' से 'कुरु कुरु स्वाहा' तक पाठ करें। पां पीं पूं स्वरूपिणी पार्वती, पूर्णा, खां खीं खूं रूपिणी खेचरी एवं म्लां म्लीं म्लूं मूलविस्तीर्णरूपिणी कुञ्जिका देवी को नमस्कार है। तथा सां सीं सूं स्वरूपवाली दुर्गासप्तशती के समस्त मन्त्रों की सिद्धि हे देवि! मुझे प्राप्त हो ॥८॥

शतीदेव्या मन्त्रसिद्धिंकुरुष्व मे ।। ८ ।। इदं तु कुञ्जिकःस्तोत्रं मन्त्रजागर्तिंहितवे । अभक्ते नैव दातव्यं गोपितं रक्ष पार्वती! ।। ९ ।। यस्तु कुञ्जिकया देवि! हीनां सप्तशतीं पठेत् न तस्य जायते सिद्धिररण्ये रोदनं यथा ।। १० ।।

फलश्रुति—इस कुञ्किास्तोत्र के पाठमात्र से ही दुर्गासप्तशती के समस्त मन्त्र सिद्ध होते हैं । हे पार्वती! इस गुप्त स्तोत्र का रहस्य अभक्त जनों को नहीं बताना चाहिए ।। ९ ।।

हे देवि! जो इस कुञ्जिकास्तोत्र के पाठ बिना दुर्गासप्तशती का पाठ करता है, उसे जंगल में रूदन करने के समान सिद्धि प्राप्त नहीं होती ।। १० ।।



# अथ देव्यपराधक्षमापनस्तोत्रम्

न मन्त्रं नो यन्त्रं तदपि च न जाने स्तुतिमहो
न चाह्वानं ध्यानं तदपि च न जाने स्तुतिकथाः ।
न जाने मुद्रास्ते तदपि च न जाने विलपनं
परं जाने मातस्त्वदनुसरणं क्लेशहरणम् ।। १ ।।

माँ! मैं न मन्त्र जानता हूँ, न यन्त्र, अहो! मुझे स्तुतिका भी ज्ञान नहीं है। न आवाहनका पता है न ध्यानका। स्तोत्र और कथाकी भी जानकारी नहीं है। न तो तुम्हारी मुद्राएँ जानता हूँ और न मुझे व्याकुल होकर विलाप ही आता है, परंतु एक बात जानता हूँ, केवल तुम्हारा अनुसरण—तुम्हारे पीछे चलना। जो कि सब क्लेशोंकी—-समस्त दुःख-विपत्तियों को हर लेने वाला है।। १ ।। सबका उद्धार करनेवाली कल्याणमयी माता! मैं पूजाकी विधि नहीं जानता, मेरे पास धनका भी अभाव है, मैं

विधेरज्ञानेन द्रविणविरहेणालसतया
विधेयाशक्यत्वात्तव चरणयोर्या च्युतिरभूत्।
तदेतत् क्षन्तव्यं जननि सकलोद्धारिणी शिवे
कुपुत्रो जायेत क्वचिदपि कुमाता न भवति ।। २ ।।
पृथिव्यां पुत्रास्ते जननि बहव: सन्ति सरला:

स्वभावसे भी आलसी हूँ तथा मुझसे ठीक-ठीक पूजाका सम्पादन हो भी नहीं सकता, इन सब कारणों से तुम्हारे चरणों की सेवामें जो त्रुटि हो गयी है, उसे क्षमा करना, क्योंकि कुपुत्रका होना सम्भव है, किंतु कहीं भी कुमाता नहीं होती ।। २ ।। माँ! इस पृथ्वीपर तुम्हारे सीधे-सादे पुत्र तो बहुत-से हैं, किन्तु उन सबमें मैं ही अत्यन्त चपल बालक हूँ, मेरे-जैसा चञ्चल कोई विरला ही होगा। शिवे! मेरा जो यह त्याग हुआ है, यह तुम्हारे लिये कदापि उचित नहीं है, क्योंकि संसारमें कुपुत्रका होना सम्भव है, कहीं

परं तेषां मध्ये विरलतरलोऽहं तव सुतः।
मदीयोऽयं त्यागः समुचितमिदं नो तव शिवे
कुपुत्रो जायेत क्वचिदपि कुमाता न भवति ।। ३ ।।
जगन्मातर्मातस्तव चरणसेवा न रचिता
न वा दत्तं देवि द्रविणमपि भूयस्तव मया।
तथापि त्वं स्नेहं मयि निरुपमं यत्प्रकुरुषे

भी कुमाता नहीं होती ।। ३ ।। जगदम्ब! मातः! मैंने तुम्हारे चरणोंकी सेवा कभी नहीं की, देवी! तुम्हें अधिक धन भी समर्पित नहीं किया; तथापि मुझ-जैसे अधमपर जो तुम अनुपम स्नेह करती हो इसका कारण यही है कि संसारमें कुपुत्र पैदा हो सकता है, किंतु कहीं भी कुमाता नहीं होती ।। ४ ।। गणेशजीको जन्म देनेवाली माता पार्वती [अन्य देवताओं की आराधना करते समय] मुझे नाना प्रकारकी सेवाओंमें व्यग्र रहना पड़ता

कुपुत्रो जायेत क्वाचिदपि कुमाता न भवति ।। ४ ।।
परित्यक्ता देवा विविधविधसेवाकुलतया
मया पञ्चाशीतेरधिकमपनीते तु वयसि ।
इदानीं चेन्मातस्तव यदि कृपा नापि भविता
निरालम्बो लम्बोदरजननि कं यामि शरणम् ।। ५ ।।

था, इसलिये पचासी वर्षसे अधिक अवस्था बीत जानेपर मैंने देवताओंको छोड़ दिया है, अब उनकी सेवा-पूजा मुझसे नहीं हो पाती; अतएव उनसे कुछ भी सहायता मिलने की आशा नहीं है। इस समय यदि तुम्हारी कृपा नहीं होगी तो मैं अवलम्बरहित होकर किसकी शरण में जाऊँगा ।। ५ ।। माता अर्पणा! तुम्हारे मंत्रका एक अक्षर भी कानमें पड़ जाय तो उसका फल यह होता है कि मूर्ख चाण्डाल भी मधुपाकके समान मधुर वाणीका उच्चारण करनेवाला उत्तम वक्ता हो जाता है, दीन मनुष्य भी करोंड़ों स्वर्ण मुद्राओं से सम्पन्न हो चिरकालतक निर्भय विहार करता रहता है। जब मन्त्रके एक

श्वपाको जल्पाको भवति मधुपाकोपमगिरा
निरातङ्को रङ्को विहरति चिरं कोटिकनकै: ।
तवापर्णो कर्णे विशति मनुवर्णे फलमिंद
जन: को जानीते जननि जननीयं जपविधौ । ६ ।
चिताभस्मालेपो गरलमशनं दिक्पटधरो
जटाधारी कंठे भुजगपतिहारी पशुपति:

अक्षरके श्रवणका ऐसा फल है तो जो लोग विधिपूर्वक जपमें लगे रहते हैं उनके जपसे प्राप्त होने वाला उत्तम फल कैसा होगा? इसको कौन मनुष्य जान सकता है ।। ६ ।। भवानी! जो अपने अङ्गोंमें चिताकी राख-भभूत लपेटे रहते हैं, जिनका विष ही भोजन है, जो दिगम्बरधारी (नग्न रहनेवाले) हैं, मस्तकपर जटा और कण्ठमें नागराज वासुकिको हारके रूपमें धारण करते हैं तथा जिनके हाथमें कपाल (भिक्षापात्र) शोभा

कपाली भूतेशो भजति जगदीशैकपदवीं
भवानि त्वत्पाणिग्रहणपरिपाटीफलमिदम् । ७ ।
न मोक्षस्याकाङ्क्षा भवविभववाञ्छापि च न मे
न विज्ञानापेक्षा शशिमुखि सुखेच्छापि न पुनः ।
अतस्त्वां संयाचे जननि जननं यातु मम वै
मृडानी रुद्राणी शिव शिव भवानीति जपतः । ८ ।

पाता है, ऐसे भूतनाथ पशुपति भी जो एकमात्र 'जगदीश' की पदवी धारण करते हैं, इसका क्या कारण है? यह महत्व उन्हें कैसे मिला; यह केवल तुम्हारे पाणिग्रहणकी परिपाटीका फल है, तुम्हारे साथ विवाह होनेसे ही उनका महत्व बढ़ गया ।। ७ ।। मुखमें चन्द्रमाकी शोभा धारण करनेवाली मां! मुझे मोक्षकी इच्छा नहीं है, संसारके वैभवकी भी अभिलाषा नहीं है, न विज्ञानकी अपेक्षा है, न सुख की आकांक्षा; तुमसे मेरी यही याचना है कि मेरा जन्म 'मृडानी रुद्राणी, शिव, शिव, भवानी' इन नामोंका जप करते

नाराधितासि विधिना विविधोपचारैः किं रुक्षचिन्त्तनपरैर्न कृतं वचोभिः। श्यामे त्वमेव यदि किञ्चन मय्यनाथे धत्से कृपामुचितमम्ब परं तवैव ॥ ९ ॥
आपत्सु मग्नः स्मरणं त्वदीयं करोमि दुर्गे करुणार्णवेशि। नैतच्छठत्वं मम भावयेथाः क्षुधातृषार्ता जननीं स्मरन्ति ॥ १० ॥ जगदम्ब विचित्रमत्र किं

हुए बीते ॥ ८ ॥ मा श्यामा! नाना प्रकारकी पूजन-सामग्रियोंसे कभी विधिपूर्वक तुम्हारी आराधना तुझसे न हो सकी। सदा कठोर भाव का चिन्तन करनेवाली मेरी वाणने कौन-सा अपराध नहीं किया है। फिर भी तुम स्वयं ही प्रयत्न करके मुझ अनाथपर जो किञ्नित् कृपादृष्टि रखती हो, मा! यह तुम्हारे ही योग्य है। तुम्हारी-जैसी दयामयी माता ही मेरे-जैसे कुपुत्रको भी आश्रय दे सकती है ॥ ९ ॥ माता दुर्गे!

परिपूर्णा करुणास्ति चेन्मयि। अपराधपरम्परापरं
न हि माता समुपेक्षते सुतम्।।११।। मत्समः
पातकी नास्ति पापघ्नी त्वत्समा न हि। एवं ज्ञात्वा
महादेवि यथायोग्यं तथा कुरु।।१२।।

करुणासिन्धु महेश्वरी! मैं विपत्तियोंमें फँसकर आज जो तुम्हारा स्मरण करता हूँ [पहले कभी नहीं करता रहा] इसे मेरे शठता न मान लेना; क्योंकि भूख-प्याससे पीड़ित माताका ही स्मरण करते हैं।।१०।। जगदम्ब! मुझपर जो तुम्हारी पूर्ण दया है इसमें यहाँ आश्चर्य ही क्या है; अपराधों पर अपराध करते रहने पर भी माता पुत्र की उपेक्षा नहीं करती।।११।। जैसे मेरे समान कोई पापी नहीं है वैसे तेरे समान पापों का नाश करने वाली दूसरी नहीं है, ऐसा जानकर, हे महादेवि! जैसा योग्य समझो वैसा करो।।१२।।

*श्रीशङ्कराचार्यविरचितं देव्यपराधक्षमापनस्त्रोतं सम्पूर्णम्।*



# श्री आद्या कात्यायनी अष्टकम्

श्रीमाता जगदीश्वरी भगवती कात्यायनी शङ्करी।
ब्रह्मोपेन्द्र सुरेन्द्रवन्दितपदा चन्द्रानना शांभवी।
इन्द्रप्रस्थ महापुरी परिसरे छत्तर्पुरेऽस्मिन् शुभे।
ग्रामे स्वाद्य सुशक्तिपीठ निलये दिष्टचाऽद्य राराजते।। १ ।।

आद्यामागमवेद्य विश्व विभवामाबालवृद्धैस्तुताम् ।
आदिक्षान्तमयीमतीव सुलभाराध्यामन्दोज्ज्वलाम् ।
आपाताल नभस्थलान्तभुवन व्याप्ताममेयामुमाम् ।
आपीनोरज शोभिदेह लतिकां कात्यायनीं भावये ।। २ ।।
द्यामुर्वीमथ दिक्चतुष्टयमपि व्याप्य स्थितं किन्विदम् ।
तेजः पुञ्जमिति प्रनष्टमतिषु स्वर्लोकपालादिषु ।
तेषां गर्वमपोह्य तत्तवधिषणां तेभ्योऽददात्सादरम् ।
या सा हैमवती तया जगदिदं संरक्षयते सर्वदा ।। ३ ।।
कात्याश्चर्य बलान्विता सुललना दुष्टां च दृप्तामिमाम् ।
हन्यामित्यतिरोषवेगमसुरं शुम्भञ्च तस्यानुजम ।

हुंकारक्षत धूम्रलोचन महामाया ही कात्यायनी ।
एकाकिन्यपि लीलया समवधीत्तस्यै महत्यै नमः ।। ४ ।।
यस्य स्मृत्यापि देवाः प्रबलमतिभयाद्धीनदीना अभूवन् ।
यस्योग्रं शैलतुल्यं पृथुवपुरभवद्भीषणं माहिषंतत् ।
तं माया युद्धचण्डं युधियमसदनं यापयन्ती सरोषम् ।
लास्यं तन्मूर्ध्नि चक्रेनिरवधिकरुणाया लभेमात्मरक्षाम् ।। ५ ।।
नीलालंकृत कुन्तलो परिलसिद्दव्यैः प्रसूनैर्नवैः ।
आनम्रत्रिदशोत्तम प्रियवधू सेवार्थिनी मूर्धजैः ।
आपीठं झटिति प्रसारित महा शोभावहौ सुन्दरौ ।

K. SABHA AMBPHALLA
LIBRARY
No
Date



श्रीमातुश्चरणौ भजेम शरणं भूत्यै तयोः पूजनम् ।। ६ ।।
शक्तिश्चेत्सहजा शिवेन सहिता शक्तौ भवेदीश्वरः ।
नैवं चेद्भगवान् शिवोऽपि न भवेच्छक्तः स्वयं स्पन्दितुम् ।
तस्माल्लोकचतुर्दशेऽपिन भवेच्छक्तया: परं दैवतम् ।
शक्तयामेव जगत्प्रतिष्ठितमिदं कात्यायनी मातरि ।। ७ ।।
पीठं यत्प्रथितं सुमंगलकरं चाद्यं च कात्यायनि ।
श्रीमातस्तमिह त्वदीयमधितिष्ठन्ती जगद्रक्षसि ।
छत्तर्पुर्यधिवासिनी श्रितजनाभीष्टप्रदे शांभवि ।
शक्त्यौधैः परिपालिताण्डनिवहे दुर्गे नमस्तेऽम्बिके ।। ८ ।।

श्री वाण्या रमया च सेवित महाकात्यायनीमम्बिकाम् ।
आद्यामत्र विभाव्य योगबलतः नारायणीं मातरम् ।
श्रीदुर्गाचरणानुरागमहिताः श्री नागपालाः स्थिराम् ।
चक्रुर्यत्तदतीव सर्वभेदरहितम् श्रेयः प्रदं मंगलम् ।। ९ ।।



# श्री दुर्गा चालीसा

नमो नमो दुर्गे सुख करनी, नमो नमो अम्बे दुखहरनी।
निरंकार है ज्योति तुम्हारी, तिहूँ लोक फैली उजियारी।।
शशि ललाट मुख महाविशाला, नेत्र लाल भृकुटी विकराला।
रूप मातु को अधिक सुहावे, दरश करत जन अति सुखपावे।।
तुम संसार शक्ति लय कीना, पालन हेतु अन्न धन दीना।
अन्नपूर्ण हुई जग पाला, तुम ही आदि सुन्दरी बाला।।
प्रलयकाल सब नाशन हारी, तुम गौरी शिव शंकर प्यारी।
शिव योगी तुम्हरे गुण गावें, ब्रह्मा विष्णु तुम्हें नित ध्यावें।।
रूप सरस्वती को तुम धारा, दे सुबुद्धि ऋषि मुनिन उबारा।
धरा रूप नरसिंह को अम्बा, परगट भई फाड़ कर खम्बा।।
रक्षा करि प्रहलाद बचायो, हिरणाकुश को स्वर्ग पठायो।
लक्ष्मी रूप धरो जग माहीं, श्री नारायण अंग समाहीं।।

क्षीरसिंधु में करत विलासा, दयासिंधु दीजै मन आसा।
हिंगलाज में तुम्हीं भवानी, महिमा अमित न जात बखानी।।
मातंगी धूमावती माता, भुवनेश्वरि बगला सुख दाता।
श्री भैरव तारा जग तारिणी, क्षिन्न भाल भव दुःख निवारिणी।।
केहरि वाहन सोह भवानी, लंगुर बीर चलत अगवानी।
कर में खप्पर खड़ग विराजे, जाको देख काल डर भाजे।।
सोहै अस्त्र और त्रिशूला, जाते उठत शत्रु हिय शूला।
नगरकोट में तुम्हीं बिराजत, तिहूँ लोक में डंका बाजत।।
शुम्भ निशुम्भ दानव तुम मारे, रक्त बीज शंखन संहारे।
महिषासुर नृप अति अभिमानी, जेहि अघ भार मही अकुलानी।।
रूप कराल काली को धारा, सेन सहित तुम तिहि संहारा।
परी गाढ़ सन्तन पर जब जब, भई सहाय मातु तुम तब तब।।
अमर पुरी औरों सब लोका, तब महिमा सब रहै अशोका।
ज्वाला में है ज्योति तुम्हारी, तुम्हें सदा पूजें नरनारी।।

प्रेम भक्ति से जो जस गावे, दुःख दारिद्र निकट नहीं आवे।
ध्यावे तुम्हें जो नर मन लाई, जन्म मरण ताको छुटि जाई।।
जोगी सुर - मुनि कहत पुकारी, योग न हो बिन शक्ति तुम्हारी।
शंकर आचारज तप कीनो, काम औ क्रोध जीति सब लीनो।।
निशिदिन ध्यान धरो शंकर को, काहु काल नहि सुमिरो तुमको।
शक्ति रूप को मरन न पायो, शक्ति गई तब मन पछतायो।।
शरणागत हुई कीर्ति बखानी, जय जय जय जगदंब भवानी।
भई प्रसन्न आदि जगदंबा, दई शक्ति नहीं कीन विलंबा।।
मोको मातु कष्ट अति घेरो, तुम बिन कौन हरे दुःख मेरो।
आशा तृष्णा निपट सतावे, मोह मदादिक सब बिनशावे।।
शत्रु नाश कीजे महारानी, सुमिरौ इकचित तुम्हें भवानी।
करो कृपा हे मातु दयाला, ऋद्धि सिद्धि दे करहु निहाला।।
जब लगि जियौं दयाफल पाऊँ, तुम्हरो जस मैं सदा सुनाऊँ।
दुर्गा चालीसा जो कोई गावैं, सब सुख भोग परम पद पावैं।।
देवीदास शरण निज जानी, करहु कृपा जगदंबा भवानी।

# श्री दुर्गा जी का आरती

अम्बे तू है जगदम्बे जय दुर्गे खप्पर वाली, तेरे ही गुन गायें भारती ओ मैया हम सब उतारें,
तेरी आरती ...

तेरे भक्त जनों पर माता भीड़ पड़ी है भारी, दानव दल पर टूट पड़ो माँ करके सिंह सवारी
सौ-सौ सिंहों से है बलशाली है दस भुजा वाली, दुखियों के दुखड़े निवारती।
ओ मैया ——

माँ बेटे का है इस जग में बड़ा ही निर्मल नाता, पूत कपूत सुने हैं पर ना माता सुनी कुमाता
सब पे करुणा दरसाने वाली अमृत बरसाने वाली, दुखियों के दुखड़े निवारती।
ओ मैया ——

नहीं माँगते धन और दौलत न चांदी न सोना, हम तो माँगे माँ तेरे मन में एक छोटा सा कोना
सबकी बिगड़ी बनाने वाली लाज बचाने वाली, सतियों के सत को संवारती।
ओ मैया ——

